द्यात् । परेद्युस्तिलाज्यचरुभिरष्टशतं वनस्पतिमन्त्रेण हुत्वा जातकर्मादिविवाहान्तसंस्कारान्कृत्वाऽभिषिक्तः कर्ता पुष्पाञ्जलिमादाय प्रार्थयेत् ।

पुत्ररहित मैं पुत्र-प्रतिनिधि-वृक्ष को ग्रहण करूँगा, आप लोग अनुज्ञा करने के योग्य हैं। तामे के पात्र में पांच सुवर्ण के फलों को पंचरत्न के बीज से युक्त कर अधिवासन करके लोकपालों को बलि दे । दूसरे दिन तिल, घृत और चरु से वनस्पति मन्त्र से एक सौ आठ बार होम करने के बाद जातकर्म से विवाहपर्यन्त संस्कारों को करके अभिषिक्त यजमान पुष्पांजलि लेकर प्रार्थना करे ।

ये शाखिनः शिखरिणां शिरसा विभूषा ये नन्दनादिषु वनेषु कृतप्रतिष्ठाः ।
ये कामदाः सुरनरोरगकिन्नराणां ते मे नतस्य दुरितार्तिहरा भवन्तु ॥
एते द्विजा विधिवदत्र हुतो हुताशः पश्यत्यसौ च हिमदीधितिरन्तरस्थः ।
त्वं वृक्ष पुत्रपरिकल्पनया वृतोऽसि कार्यं सदैव भवता मम पुत्रकार्यम् ॥

अङ्गादङ्गादिति स्पृष्ट्वा विप्रेभ्यो दक्षिणां दत्त्वा विसृजेत् । इति वटादितरुपुत्रविधिः ।

जो वृक्ष पर्वतों के शिखर पर सुशोभित हैं, जिनकी नन्दन वनों में प्रतिष्ठा की जाती है । जो देवता, मनुष्य, सर्प और किन्नरों के इष्टदायक हैं, वे प्रणत मेरे पाप और कष्ट को हरण करने वाले हों। ये ब्राह्मण जिन्होंने विधिपूर्वक अग्नि का होम किया है, वह अग्नि और चन्द्रमा साक्षी हैं । हे वृक्ष ! तुमको मैं अपने पुत्र की कल्पना से वरण किया हूँ आप मेरे पुत्र का कार्य सदैव करें । 'अंगादंगाद्' इस मन्त्र से वृक्ष का स्पर्श कर ब्राह्मणों को दक्षिणा देकर विसर्जन करे । वटादिवृक्ष की पुत्रविधि समाप्त ।

## अथ सकलकर्मसाधारणपरिभाषा

सर्वेषु पाकयज्ञेषु भवेद् ब्रह्मा [1]कृताकृतः ।
पात्रासादनमिच्छात आज्यादि श्रपणादि च ॥
स्रुवादिमार्जनं चेध्मरज्जुप्रहरणं तथा ।
पूर्णपात्रं[2] भवेन्नित्यमाज्यस्योत्पवने तथा ॥

---

१. यज्ञों में ब्रह्मा का उपवेशन अग्नि के दक्षिण की ओर होता है जैसा कि खादिरगृह्य में लिखा है—'दक्षिणतोऽग्नेरुदङ्मुखस्तूष्णीमास्ते ब्रह्माऽऽहोमात् प्रागग्रेषु' इति । पात्रों का आसादनादि अग्नि के उत्तर की ओर होता है । ब्रह्मा का दक्षिण की ओर उपवेशन का कारण यह है—'उत्तरे सर्वपात्राणि उत्तरे सर्वदेवताः । उत्तरेऽपां प्रणयनं किमत्र ब्रह्म दक्षिणे ॥ यमो वैवस्वतो राजा वसते दक्षिणादिशि । तस्य संरक्षणार्थाय ब्रह्मा तिष्ठति दक्षिणे॥' 'अर्थवदासाद्य' इस सूत्र के अनुसार प्रयोजनवश जिस पात्र का जिस क्रम से उपयोग होता है उसी क्रम से आसादन पात्रासादन कहलाता है । पात्रासादन अग्नि से पश्चिम या उत्तर को ओर करना चाहिये—'पश्चादुत्तरतो वा स्यात् पात्रासादनमग्नितः । उत्तरे चेदुदक्संस्थं प्राक्संस्थं पश्चिमे भवेत् ॥' 'प्राग्बिलान्युदगग्राणि प्राक्संस्थान्यग्नितो यदि । प्रागग्रोदग्बिलान्यग्नेरुदक्संस्थानि चैव हि ॥' इति ।

२. यज्ञपार्श्वकारिकायाम्—'यावताऽन्नेन भोक्तुस्तु तृप्तिः पूर्णैव जायते । तं वरार्थमतः कुर्यात् पूर्णपात्रमिति स्थितिः ॥ यवैर्वा व्रीहिभिः पूर्णं भवेत्तत्पूर्णपात्रकम् । वरोऽभिलषितं द्रव्यं सारभूतं तदुच्यते ॥ अष्टमुष्टि भवेत् किञ्चित् किञ्चिदष्टौ च पुष्कलम् । पुष्कलानि च चत्वारि पूर्णपात्रं विधीयते ॥'

व्रीहीणामवघातश्च तण्डुलेषु कृताकृतः ।
द्रवीभूतघृतस्यापि विलापनविधिस्तथा ॥

सब पाकयज्ञों में ब्रह्मा का वरण करे या नहीं करे। आज्य आदि का पाक और पात्र आदि का आसादन यह भी इच्छा पर निर्भर है। स्रुवा आदि का संशोधन लकड़ी और रज्जु का ग्रहण भी ऐच्छिक है। पूर्णपात्र तथा घृत का उत्पवन नित्य है। चावलों के लिये व्रीहि का अवघात करे या नहीं करे। पिघले हुए घी को पिघलाने की विधि भी करे या नहीं करे।

प्रतिपदोक्ताज्यहोमे [1]परिस्तरणं विकल्पितम्। अनादिष्टाज्यहोमे तु नित्यम्। आज्यभागसहिततद्रहितकर्मणोस्तन्त्रप्रयोगे आज्यभागाननुष्ठानमेव युक्तम्, सर्वत्राज्यभागयोर्विकल्पनात् । [2]अनेकपाकयज्ञानामेककालानुष्ठाने समानतन्त्रता । तेन स्विष्टकृदाद्येकमेव ।

प्रतिपदोक्त घृत के होम में परिस्तरण वैकल्पिक है। अनादिष्ट घृत होम में परिस्तरण तो नित्य है। आज्यभाग के सहित और उससे रहित कर्म में तन्त्र से प्रयोग करने पर आज्यभाग न करना ही ठीक है, क्योंकि सर्वत्र आज्यभाग की दोनों आहुतियों में विकल्प है। अनेक पाकयज्ञों के एक काल में करने पर समान तन्त्रता है। इससे स्विष्टकृत् आदि एक ही होता है।

यत्र द्रव्यं नोक्तं तत्राज्यं ग्राह्यम्।
मन्त्रान्ते कर्म कर्तव्यं मन्त्रस्य करणत्वतः ।

---

पुरश्चर्यार्णवे—'द्वात्रिंशत्पलमानेन निर्मितं ताम्रपात्रकम्। तण्डुलैस्तत्समापूर्य सहिरण्यं सदक्षिणम् ॥' गोभिलगृह्ये—'कंसं वा चमसं वाऽन्नस्य पूरयित्वा कृतस्य वाऽकृतस्यापि फलानामेवैतत् पूर्णपात्रमित्याचक्षते'। ग्रन्थान्तरे—'योऽश्रद्धया प्रदत्तेन पूर्णपात्रं न कारयेत्। अधनोऽसौ कुलद्वेषी कुष्ठरोगी भवेत् कुधीः ॥ तस्माच्च श्रद्धया भक्त्या पूर्णपात्रं प्रदापयेत्। पूर्णपात्रप्रदानेन गृहे लक्ष्मीः सुनिश्चला ॥ आरोग्यं सुखकल्याणं पुत्रपौत्रप्रवर्धनम् ॥' इति।

१. प्रयोगचिन्तामणि में परिस्तरण कुश की संख्या-'वह्नितस्तु परित्यज्य द्वादशाङ्गुलतो बहिः। परिस्तरणदर्भास्तु षोडश द्वादशापि वा ॥' ईशानकोणमारभ्य पुनरीशानकोणगा। कुशैस्त्रिभिस्त्रिभिः कुर्यात् सव्येनाग्नेः परिस्तृतिः ॥' परिस्तरण में कुश के अग्रभाग का विचार-'चतुर्दिक्ष्वथवा दीर्घैः पूर्वपश्चिमयोर्दिशोः। उदगग्रैरितरयोः प्रागग्रैर्यज्ञियैस्तृणैः ॥' कात्यायनश्रौतसूत्रे-'परिस्तरणं वा सर्वेषां प्रागुदग्भिः'। हिरण्यकेशीयगृह्यसूत्र में तो चारो दिशाओं में प्रागग्रकुशों से ही परिस्तरण का निर्देश किया है-'प्रागग्रैर्दर्भैरग्निं परिस्तृणाति'। यद्यपि सत्याषाढगृह्य में १०८ कुशों का विवरण बतलाते हुये सोलह परिस्तरण कुशों का निर्देश है—'सर्वत्र दर्विहोमानामष्टोत्तरशतं दर्भाः—चत्वारि हस्तपवित्रे, द्विपञ्चाशदासने, षोडश परिस्तरणे, पात्राणां पञ्च, सप्तदश ब्रह्मासने, प्रणीताप्रणयने द्वे द्वे, आज्यपवित्रे द्वे, अभिद्योतने द्वे, दर्भाग्रे द्वे, पर्यग्निकरणे स्रुवसम्मार्जने चत्वारि' फिर भी गृह्यसूत्रों में 'दर्भैः' इस पद से कपिञ्जलाधिकरणन्याय से तीन-तीन कुशों का ही ग्रहण युक्त है। 'बर्हिषश्चतुर्थभागमादाय' में बर्हिःपद से ६४ कुश नहीं किन्तु-'इध्मोऽरत्निप्रमाणः स्याद् बर्हिः स्यान्मुष्टिसम्मितम्' इस वचन से बर्हिः का मुष्टिप्रमाण अर्थ है। कहीं 'एकाशीतिकुशा बर्हिः' इत्यादि भी मिलता है।

२. पाकयज्ञशब्द से 'यच्च किञ्चान्यत्र विहाराद् हूयते सर्वास्ताः पाकयज्ञसंस्थाः लौकिकानां पाकयज्ञशब्दः' इत्यादि आपस्तम्बगृह्यसूत्र की उक्ति से श्रौतातिरिक्त स्मार्त या लौकिक होम का ग्रहण है। अष्टका, पार्वण, श्राद्ध, श्रावणी, मार्गी, चैत्री, आश्विनी, ये पाकयज्ञसंस्था हैं।

कर्मावृत्तौ तु मन्त्रस्याप्यावृत्तिर्गृह्यकर्मणि ॥

समन्त्रकहोमे तूष्णीं निर्वापः, नाम्ना होमे नाम्नैव निर्वापादि ।

जहाँ किसी द्रव्य का नाम नहीं कहा है वहाँ घृत का ग्रहण करे । मन्त्र के अन्त में कर्म करना चाहिये, मन्त्र ही उसका साधन है । गृह्य कर्म में कर्म की आवृत्ति करने पर मन्त्र की भी आवृत्ति होती है । समन्त्रक होम करने पर उसका निर्वाप विना मन्त्र का करे । नाम से होम करने पर निर्वाप आदि नाम ही से होता है ।

यत्र मन्त्रेण नाम्ना वा होमो नोक्तस्तत्र नाम्नैव होमः । समन्त्रकहोमे सहैवानेकदैवत्यचरुपाकेऽपि न विभागो नाभिमर्शश्च । अनुक्तौ दक्षिणकरः । दिशामनुक्तौ प्राच्युदीचीशान्यः । तिष्ठन्नासीन इत्याद्यनुक्तावासीनतैव । अनादेशे स्वयं कर्ता ।

जहाँ मन्त्र या नाम से होम नहीं कहा है वहाँ नाम ही से होम करे । मन्त्रसहित होम में साथ ही अनेक देवताओं के चरु पाक में भी विभाग और अभिमर्श नहीं होता । जहाँ हाथ नहीं कहा हो वहाँ दक्षिण हस्त ले । दिशा का निर्देश नहीं होने पर पूर्व उत्तर और ईशान दिशा ले । खड़े होकर या बैठकर इत्यादि न कहा हो तो बैठकर ही करे । कर्ता के आदेश न होने पर स्वयं कर्ता होता है ।

अविज्ञातस्वरो मन्त्रः सौत्र एकश्रुतिर्भवेत् ।
होमेषु मन्त्रं स्वाहान्तं प्रणवाद्यं च कारयेत् ॥
विप्रादीनां द्विदर्भं स्यात्पवित्रं ग्रथितं न वा ।

जिस मन्त्र और सूत्र का स्वर न जाना हो उसको विना स्वर के पढ़े । होम में मन्त्र के आदि में प्रणव और अन्त में स्वाहा करना चाहिये । ब्राह्मण आदि की पवित्री दो कुश की होती है, चाहे उसमें ग्रन्थि हो या न हो ।

आहुतिप्रमाणम्—

कर्षप्रमाणमाज्यादि लाजा मुष्टिमिता मताः ।
अन्नं ग्राससमं ग्राह्यं कन्दानामष्टमोंशकः ॥
तिलसक्तुकणादीनां मृगीमुद्राप्रमाणतः ।
ताम्रपात्रेण पिहिते ताम्रपात्रादिके शुभे ॥
अग्निप्रणयनं कार्यं मृन्मये राजतादिके ।
उत्तमः श्रोत्रियागारान्मध्यमः स्वगृहादितः ॥

नाप्रोक्षितमिन्धनमग्नावादध्यात् । 'सदोपवीतिना भाव्यं सदा'बद्धशिखेन च ।'

१. यदि गंजेपन आदि के कारण शिखा के सब केश गिर गये हों तो सन्ध्यावन्दनादि कर्म में दाहिने कान पर कुश को रख लेवे, जैसा कि संस्कारभास्कर में लिखा है—'खल्वाटत्वादिदोषेण विशिखश्चेन्नरो भवेत् । कौशीं तदा धारयीत ब्रह्मग्रन्थियुतां शिखाम् ॥' क्योंकि कात्यायन ने कहा है—'विशिखो व्युपवीतश्च यत्करोति न तत्कृतम्' । प्रमाद से शिखा के कट जाने पर काठकगृह्य में कहा है—'अथ चेत्प्रमादान्निःशिखं वपनं स्यात्तदा कौशीं शिखां ब्रह्मग्रन्थिसमन्वितां दक्षिणकर्णोपर्याशिखाबन्धाद्धधारयेत् ।' इस प्रकार शिखा का प्रतिनिधित्व कुश को प्राप्त है ।

आहुति का प्रमाण—घृत आदि एक कर्ष और लावा एक मुट्ठी है। अन्न एक ग्रास के बराबर और कन्दों का आठवां भाग ले। तिल, सत्तू और कण आदि मृगी मुद्रा के प्रमाण से ग्रहण करे। शुद्ध तामे के पात्र से ढके तामे के पात्र में या मृन्मय या चाँदी आदि के पात्र में अग्नि का प्रणयन करे। श्रोत्रिय के घर से अग्नि का लाना उत्तम और अपने घर आदि से लाना मध्यम है। विना प्रोक्षण किये इन्धन को अग्नि में न डाले। यज्ञोपवीत सदा धारण किये रहे और शिखा सदा बंधी रहे।

सदेति कर्माङ्गता पुरुषार्थता च। तेन कर्मकाले शिखाबन्धाद्यभावे प्रायश्चित्तद्वयमन्यदैकमेव। [1]दशविधा दर्भा उक्ताः। वटप्लक्षबिल्ववैकङ्कतचन्दनदेवदारुसरलवृक्षजा अपि [2]क्वचित् समिधः।

प्रभुः प्रथमकल्पस्य योऽनुकल्पेन वर्तते।
स नाप्नोति फलं तस्य परत्रेति श्रुतिः स्मृतिः॥
बह्वल्पं वा स्वगृह्योक्तं यस्य यत्कर्म चोदितम्।
तस्य तावति शास्त्रार्थे कृते सर्वः कृतो भवेत्॥

यहाँ सदा शब्द कर्मांग और पुरुषार्थ का द्योतक है। इससे कर्म काल में शिखाबन्धन के न होने पर दो प्रायश्चित्त करने पड़ते हैं, अन्य समय में एक ही प्रायश्चित्त होता है। दस प्रकार के कुश कहे गये हैं। कहीं पर समिधा—बड़, पाकड़, वेल, वैकंकत, चंदन, देवदारु तथा अर्जुन वृक्ष की भी कही है। जो आदमी मुख्य कल्प से कर्म करने में समर्थ है, वह यदि अनुकल्प से कर्म करता है तो वह उसका फल परलोक में भी नहीं पाता, ऐसा श्रुति स्मृति का कहना है। अपने गृह्य का कहा हुआ बहुत या थोड़ा जिसके लिये जो कर्म विहित है उसको उतना ही करने में शास्त्र का प्रयोजन है। उतना ही करने से सब किया माना जाता है।

### अथ कर्मविशेषेऽग्निनामानि

अग्निस्तु मरुतो नाम गर्भाधाने विधीयते।
पवमानः पुंसवने सीमन्ते मङ्गलाभिधः॥
प्रबलो जातसंस्कारे पार्थिवो नामकर्मणि।
अन्नाशने शुचिः प्रोक्तः सभ्यः स्याच्चौलकर्मणि॥

व्रतादेशे समुद्भवः, [3]गोदानादौ सूर्यः, विवाहे योजकः, आवसथ्ये द्विजनामा,

---

१. ग्रन्थकार ने दर्भाहरण के प्रसंग में दशविध दर्भ का निर्देश किया है—'कुशाः काशा यवा दूर्वा उशीराश्च सकुन्दकाः। गोधूमा व्रीहयो मौञ्जा दश दर्भाः सबल्वजाः॥' विशेष वहाँ की सुधाविवृति में देखें।

२. वायुपुराण में समिधा का विचार—'पलाशफल्गुन्यग्रोधाः प्लक्षाश्वत्थविकङ्कताः। उदुम्बरस्तथा बिल्वश्चन्दनो यज्ञियाश्च ये॥ सरलो देवदारुश्च शालश्च खदिरस्तथा। समिदर्थे प्रशस्ताः स्युरेते वृक्षा विशेषतः॥ ग्राह्याः कण्टकिनश्चैवं यज्ञिया एव केचन। पूजिताः समिदर्थेषु पितॄणां वचनं यथा॥' इति।

३. 'गोदानादौ सूर्यः' इस सामान्य उक्ति से समावर्तन में कोई सूर्यनामक अग्नि की स्थापना करते हैं किन्तु गृह्यसंग्रहादि के 'वैश्वानरो विसर्गे तु' इस वचन से समावर्तन में वैश्वानर नामक अग्नि की स्थापना करनी चाहिये। श्रीनित्यानन्दपन्तजी ने लिखा है—'व्रतमध्ये हरिर्नाम व्रतान्ते

प्रायश्चित्ते विटः, पाकयज्ञेषु पावकः, पित्र्ये कव्यवाहनः, दैवे हव्यवाहनः, शान्तिके वरदः प्रोक्तः, पौष्टिके बलवर्धनः, मृतदाहे क्रव्यादः ।

ज्ञात्वैवमग्निनामानि गृह्यकर्म समारभेत् ।
पलाशेन जुहूः कार्या खदिरेण स्रुवः स्रुचः ॥

तदभावे यथालाभयज्ञियवृक्षजाः । तदभावे [1]पलाशमध्यपर्णैर्वा पिप्पलपर्णैर्वा होमः । एवं चमसादयोऽपि खदिरादियज्ञियवृक्षजाः ।

गर्भाधान में अग्नि का नाम मरुत, पुंसवन में पवमान, सीमंत में मंगल, जातकर्म में प्रबल, नामकर्म में पार्थिव, अन्नप्राशन में शुचि, चौलकर्म में सभ्य, यज्ञोपवीत में समुद्भव, गोदान आदि में सूर्य, विवाह में योजक, आवसथ्य में द्विज,प्रायश्चित्त में विट, पाकयज्ञ में पावक, पित्र्यकर्म में कव्यवाहन, दैवकर्म में हव्यवाहन, शान्तिकर्म में वरद, पौष्टिक में बलवर्द्धन और मरे के दाह में क्रव्याद नाम है । इस प्रकार अग्नि के नामों को जान कर गृह्यकर्म का आरंभ करे । पलाश की जुहू, खैर की स्रुवा और स्रुची, इनके अभाव में किसी यज्ञीयवृक्ष से बनावे । इसके अभाव में पलाश के मध्यम पत्तों या पीपल के पत्तों से होम करे । इसी प्रकार चमस आदि यज्ञपात्र भी खैर आदि यज्ञसम्बन्धी वृक्ष का ग्राह्य है ।

काम्ये प्रतिनिधिर्नास्ति नित्ये नैमित्तिके हि सः ।
काम्येऽप्युपक्रमादूर्ध्वमन्ये प्रतिनिधिं विदुः ॥
न स्यात्प्रतिनिधिर्मन्त्रकर्मदेवाग्निकर्तृषु ।
न देशारणिकालेषु त्रिषु प्रतिनिधिर्मतः ॥

काम्य कर्म में प्रतिनिधि नहीं होता, वह नित्य और नैमित्तिक में होता है । कोई काम्य में भी प्रारंभ के अनन्तर प्रतिनिधि को मानते हैं । मन्त्र, कर्म, देवता, अग्नि और कर्ता के प्रतिनिधि नहीं होते और न देश, अरणी, काल, इन तीनों में प्रतिनिधि होते हैं ।

नापि प्रतिनिधातव्यं निषिद्धं वस्तु कुत्रचित् ।
स्वकालादुत्तरो गौणः कालः सर्वस्य कर्मणः ॥
तर्पणेष्वासने श्राद्धे भुक्तौ मूत्रपुरीषयोः ।
षट्सु निर्माल्यका दर्भा दर्व्याद्या आभिचारके ॥
मन्त्रोऽपि यश्च शूद्रार्थे ब्राह्मणः [2]प्रेतभोजने ।

---

राजपुत्रकः' इति लिखितपर्वतीयपद्धतिपुस्तककारिकावचनमाश्रित्य वेदारम्भे हरिनामाग्निः समावर्तने च राजपुत्रनामाग्निः निर्दिष्टः ।' अग्नि की प्रतिष्ठा के पश्चात् गोभिल ने अग्नि का ध्यान आवश्यक बताया है—'होष्यन्नग्नेर्विजानीयात् स्वरूपं श्रुतिचोदितम् । अजानता कृतं कर्म तदल्पफलमिष्यते ॥' शारदातिलक में विशेष कहा है—'वैश्वानरं स्थितं ध्यायेत् समिद्धोमेषु दैशिकः । शयानमाज्यहोमेषु विषण्णं शेषवस्तुषु ॥' इति ।

१. स्रुक्स्रुवा के अभाव या संक्षिप्त होम में वशिष्ठ ने कहा है—'पलाशपत्रैर्निश्छिद्रै रुचिरौ स्रुक्स्रुवौ मतौ । विदध्याद् वाऽश्वत्थपत्रैः संक्षिप्ते होमकर्मणि ॥' इति ।

२. प्रेतश्राद्धभोजी ब्राह्मण अग्राह्य है । मिताक्षरा में नवश्राद्ध ( प्रेतश्राद्ध ) भोजन का निषेधक वचन है–'नवश्राद्धेषु यच्छिष्टं गृहे पर्युषितं च यत् । दम्पत्योर्भुक्तशिष्टं च न भुञ्जीत कदाचन ॥

कहीं भी निषिद्ध वस्तु का प्रातिनिध्य नहीं होता। अपने समय के बाद का समय सब कर्मों में गौण होता है। तर्पण, आसन, श्राद्ध, भोजन, पेशाब और पाखाना इन छ में कुश निर्माल्य हो जाते हैं। मारण कर्म में दर्वी आदि, शूद्र के लिये प्रयुक्त मन्त्र और प्रेतभोजन में ब्राह्मण निर्माल्य हो जाते हैं।

## अथ कर्माङ्गदेवताः

विवाहस्याग्निर्देवता। तेन विवाहाङ्गभूतस्वस्तिवाचनाद्यन्ते कर्माङ्गदेवताग्निः प्रीयतामिति वदेत्। औपासनेऽग्निसूर्यप्रजापतयः,स्थालीपाकेऽग्निः गर्भाधाने ब्रह्मा, पुंसवने प्रजापतिः, सीमन्ते धाता, जातकर्मणि मृत्युः, नामकर्मनिष्क्रमणान्नप्राशनेषु सविता, चौले केशिनः, उपनयने इन्द्रः श्रद्धा मेधाः, अन्ते सुश्रवाः।

विवाह का देवता अग्नि है। इससे विवाह के अंगभूत स्वस्तिवाचन आदि के अन्त में कर्मांग देवता अग्नि प्रसन्न हों, ऐसा कहे। औपासन में देवता-अग्नि, सूर्य और प्रजापति, स्थालीपाक में अग्नि, गर्भाधान में ब्रह्मा, पुंसवन में प्रजापति, सीमन्त में धाता, जातकर्म में मृत्यु, नामकर्म, निष्क्रमण और अन्नप्राशन में सविता, चौल में केशी, उपनयन में इन्द्र, श्रद्धा और मेधा, उपनयन के अन्त में सुश्रवा हैं।

पुनरुपनयनेऽग्निः, समावर्तनस्येन्द्रः, उपाकर्मणि व्रतेषु च सविता, वास्तुहोमे वास्तोष्पतिरन्ते प्रजापतिः, आग्रयणे आग्रयणदेवताः, सर्पबलेः सर्पाः, तडागादीनां वरुणः, ग्रहयज्ञे आदित्यादिनवग्रहाः, कूष्माण्डहोमे चान्द्रायणे अग्न्याधाने चाग्न्यादयः, अग्निष्टोमस्याग्निः, अन्येष्विष्टकर्मसु प्रजापतिरिति।

दुबारा उपनयन में अग्नि, समावर्तन का इन्द्र, उपाकर्म और व्रतों में सविता, वास्तुहोम में वास्तोष्पति, अन्त में प्रजापति, आग्रयण में आग्रयण, सर्पबलि का सर्प, तालाब आदि का वरुण, ग्रहयज्ञ में आदित्य आदि नवग्रह, कूष्माण्ड होम, चान्द्रायण और अग्न्याधान में अग्न्यादि, अग्निष्टोम का अग्नि और दूसरे इष्ट कर्मों में प्रजापति देवता हैं।

## अथ कलियुगे कार्याकार्यविवेकः

गीता गङ्गा तथा विष्णुः कपिलाश्वत्थसेवनम्।
एकादशीव्रतं चैव सप्तमं न कलौ युगे॥
विष्णुं शिवं वा भजतां गुरोः पित्रोश्च सेविनाम्।
गोवैष्णवमहाशैवतुलसीसेविनामपि॥

---

नवश्राद्ध ये हैं—'प्रथमेऽह्नि तृतीयेऽह्नि पञ्चमे सप्तमे तथा। नवमैकादशे चैव तन्नवश्राद्धमुच्यते॥' प्रेतश्राद्धमें भोजन करने पर विष्णु ने प्रायश्चित्त बतलाया है—'प्राजापत्यं नवश्राद्धे पादोनं चाद्यमासिके। त्रैपक्षिके तदर्धं तु पञ्चगव्यं द्विमासिके॥' हारीतने कहा है—'एकादशाहे भुक्त्वाऽन्नं भुक्त्वा संचयने तथा। उपोष्य विधिवत् स्नात्वा कूष्माण्डैर्जुहुयाद् घृतम्॥' यह वचन आपद्विषयक है। आपत्ति का विषय न रहने पर हारीत ने ही कहा है—'चान्द्रायणं नवश्राद्धे प्राजापत्यं तु मिश्रके (मासिके)। एकाहस्तु पुराणेषु प्राजापत्यं विधीयते॥' कूष्माण्डैः—कूष्माण्डसंज्ञकसूक्तैः। विष्णु ने कूष्माण्डसूक्तका निर्देश किया—'यद्देवेति ऋक्सूक्तं कूष्माण्डं परिकीर्तितम्। नवावृत्त्या हुवेदाज्यं होमः कूष्माण्ड ईडितः॥' इति।

न स्यात्कलिकृतो दोषः काश्यां निवसतामपि ।
कलौ गुरूणां भजनमीशभक्त्यधिकं स्मृतम् ॥
जपादौ यत्र या संख्या कलौ सा स्याच्चतुर्गुणा[1] ।
कलौ दानं महाश्रेष्ठं शिवविष्णोश्च [2]कीर्तनम् ॥
कृते यद्दशभिर्वर्षैस्त्रेतायां हायनेन तु ।
द्वापरे तत्तु मासेन अहोरात्रेण [3]तत्कलौ ॥

कलियुग में गीता, गंगा तथा विष्णु, कपिला गाय, अश्वत्थसेवन और एकादशी व्रत, ये ही धर्म हैं सातवां धर्म नहीं है। विष्णु और शिव का भजन करने वाले, गुरु और माता-पिता की सेवा करने वाले, गौ-वैष्णव-महाशैव-तुलसी की सेवा करने वालों को भी कलिकृत दोष नहीं होता। काशी में रहने वालों को भी कलिकृत दोष नहीं होता। कलि में गुरुसेवा, ईश्वर भक्ति से अधिक कहा है। जप आदि में जो संख्या जहां कही है वह कलि में चौगुनी होती है। शिव और विष्णु का कीर्त्तन और दान कलि में महाश्रेष्ठ है। सत्ययुग में जो कार्य दस वर्षों में होता है वह त्रेता में एक वर्ष में होता है। वही काम द्वापर में एक महीने में और कलि में एक दिन रात में होता है।

प्रथमस्कन्धे—'कुशलान्याशु सिद्धयन्ति नेतराणि कृतानि यत्' इति कलौ पुण्यकर्मणां संकल्पेऽपि सिद्धिः। पापानां त्वाचरणादेवेत्युक्तम्।

स्मृत्यन्तरविरोधे तु कलौ [4]पाराशरस्मृतिः ।
ध्यायन्कृते यजन्यज्ञैस्त्रेतायां द्वापरेऽर्चयन् ॥
यदाप्नोति तदाप्नोति कलौ संकीर्त्य केशवम् ॥

इति हेमाद्रौ व्यासवचनम्। अत्र कृतयुगाद्यधिकरणकध्यानादि फलार्थे कल्यधिकरणकं कीर्तनं विधीयत इति वाक्यार्थः कौस्तुभकर्तृपितामहैर्भक्तिनिर्णये विस्तरेण निरूपितः।

प्रथम स्कन्ध में लिखा है कि शुभ कर्म शीघ्र सिद्ध होते हैं और इतर कर्म करने पर भी सिद्ध नहीं होते। इस लिये कलि में पुण्य कर्म की सिद्धि संकल्प से भी होती है। पाप कर्मों के तो आचरण ही से सिद्धि होती है, ऐसा कहा है। दूसरी स्मृतियों के विरोध में पराशर की स्मृति

---

१. पुरश्चरणचन्द्रिकायां वैशम्पायनः—'यस्मिंश्च निगदेनैव मन्त्रे संख्या निगद्यते। तत्र सर्वत्र मन्त्राणां संख्यावृद्धिर्युगक्रमात् ॥ कल्पोक्तैव कृते संख्या त्रेतायां द्विगुणा भवेत्। द्वापरे त्रिगुणा प्रोक्ता कलौ संख्या चतुर्गुणा ॥' इति।

२. ब्रह्माण्डपुराण में कहा कि कलियुग में मनुष्यों का भगवान् के नामकीर्तन के अतिरिक्त दूसरा कोई सर्वोत्तम सहारा नहीं है—'कलौ पापैकबहुले धर्मानुष्ठानवर्जिते। नामानुकीर्तनं मुक्त्वा नृणां नान्यत्परायणम् ॥' इति।

३. ब्रह्माण्डपुराणेऽपि—'त्रेतायामाब्दिको धर्मो द्वापरे मासिकः स्मृतः। यथाशक्ति चरन् प्राज्ञस्तदह्ना प्राप्नुयात् कलौ ॥' मनुबृहस्पती—'कृते यदब्दाद् धर्मः स्यात्स त्रेतायामृतुत्रये। द्वापरे तु त्रिपक्षेण कलावह्ना तु तद्भवेत् ॥' इति।

४. पराशरः—'कृते तु मानवो धर्मस्त्रेतायां गौतमः स्मृतः। 'द्वापरे शंखलिखितौ कलौ पाराशरः स्मृतः ॥' इति।

ग्राह्य है। कलियुग में ध्यान करने से, त्रेता में यज्ञ करने से और द्वापर में पूजन करने से जो फल प्राप्त होता है कलियुग में वही फल केशव के कीर्तन से प्राप्त होता है, ऐसा हेमाद्रि में व्यास का वचन है। यहां कृतयुग आदि में फल के लिये जो ध्यान आदि कहा है, उस फल के लिये कलियुग में केशव का कीर्तन है, यह वाक्यार्थ कौस्तुभ रचयिता के पितामह ने भक्तिनिर्णय ग्रन्थ में विस्तार से कहा है।

हेमाद्रौ तु—

कलिं सभाजयन्त्यार्या गुणज्ञाः सारभागिनः।
यत्र संकीर्तनेनैव सर्वः स्वार्थोऽभिलभ्यते॥

इति श्रीभागवतवचनमुदाहृत्य संकीर्तनेन हरिसंकीर्तनेनेत्यर्थ इति हेमाद्रावेव व्याख्यातम्।

कृष्णवर्णं त्विषा कृष्णं साङ्गोपाङ्गास्त्रपार्षदम्।
यज्ञैः संकीर्तनप्रायैर्यजन्ति हि सुमेधसः॥

यज्ञादिस्वस्वाचारमाचरद्भिरपि कालेषु संकीर्तननिष्ठैर्भाव्यमित्याशय इति कौस्तुभे।

हेमाद्रि में तो—श्रेष्ठ, गुणज्ञ और सारग्राही लोगों ने कलि की प्रशंसा इसलिये किया है कि कलियुग में कीर्तनमात्र से सभी स्वार्थों की प्राप्ति होती है। श्रीमद्भागवत के इस वचन का उदाहरण देकर हेमाद्रि में ही 'संकीर्तनेन' का 'हरिसंकीर्तनेन' ऐसी व्याख्या है। जो बुद्धिमान् पुरुष कृष्ण वर्ण और कान्ति से कृष्ण सांगोपांग अस्त्र और पार्षदों सहित संकीर्तनरूप यज्ञों से पूजन करते हैं। यानी अपने-अपने आचारानुसार यज्ञादि करते हुए भी यथासमय हरिसंकीर्तन में निष्ठा अवश्य होनी चाहिये यह आशय है, ऐसा कौस्तुभ में लिखा है।

अनेन चतुर्वर्गफलं नारायणाश्रयणमात्रेण भवतीति सिद्धम्।

या वै साधनसंपत्तिः पुरुषार्थचतुष्टये।
तया विना तदाप्नोति नरो नारायणाश्रयः॥ इति भारतोक्तेः।

श्रीभागवतेऽपि—

धर्मार्थकाममोक्षाख्यं य इच्छेच्छ्रेय आत्मनः।
एकं ह्येव हरेस्तत्र कारणं पादसेवनम्॥ इति।

इससे यह बात सिद्ध हुई कि भगवान् के आश्रयमात्र से धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष का फल होता है। क्योंकि महाभारत में लिखा है कि धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष रूप चारो पुरुषार्थ की जो साधन-रूप सम्पत्ति है उसके विना ही नारायण के आश्रय में रहने वाला पुरुष उन चारो पुरुषार्थों को प्राप्त करता है। श्रीभागवत में भी लिखा है कि धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष इनमें से जिस श्रेय को अपने लिये चाहे वह केवल हरिचरण-सेवन से ही प्राप्त कर लेता है।

अत्र एकपदावधारणादिपदै रन्यसाधनानपेक्षत्वं भक्तियोगस्योच्यते। ज्ञानयोगादेश्च हरिपादसेवनसापेक्षत्वं ध्वन्यते। तथा च स्पष्टमेकादशादौ—

तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य योगिनो वै मदात्मनः।
न ज्ञानं न च वैराग्यं प्रायः श्रेयो भवेदिह॥

यत्कर्मभिर्यत्तपसा ज्ञानवैराग्यतश्च यत्।
योगेन दानधर्मेण श्रेयोभिरितरैरपि ॥
सर्वं मद्भक्तियोगेन मद्भक्तो लभतेऽञ्जसा।
स्वर्गापवर्गं मद्धाम कथंचिद्यदि वाञ्छति ॥ इति ।

श्रेयः स्रुतिं भक्तिमुदस्यते विभो क्लिश्यन्ति ये केवलबोधलब्धये।
तेषामसौ क्लेशल एव शिष्यते नान्यद्यथास्थूलतुषावघातिनाम ॥

इत्यादिपरस्सहस्रवचनानि ।

इस श्लोक में एक पद और अवधारण एव पद से भक्तियोग में दूसरे किसी साधन की अपेक्षा नहीं होती। इससे यह भी ध्वनि होती है कि ज्ञानयोग आदि को भी हरिचरणसेवन की अपेक्षा होती है। इस प्रकार एकादश आदि स्कन्धों में स्पष्ट है जिसका आशय यह है कि हमारी भक्ति से युक्त योगियों को जो मेरी आत्मा है प्रायः ज्ञान वैराग्य के विना भी कलियुग में कल्याण होता है। कर्म, तपस्या, ज्ञान, वैराग्य से योग, दान, धर्म और दूसरे कल्याण कार्यों से जो प्राप्त होता है वह सब मेरा भक्त मुझमें भक्तियोग के द्वारा शीघ्र प्राप्त करता है। कथंचित् वह स्वर्ग चाहता हो, मुक्ति चाहता हो या मेरे धाम की प्राप्ति चाहता हो तो मेरी भक्ति के योग से प्राप्त करता है। जो श्रेय को देने वाली मेरी भक्ति को छोड़कर केवल ज्ञान की प्राप्ति के लिये कष्ट उठाते हैं उन्हें केवल वह क्लेश ही शेष रहता है। भक्ति के विना कलि में दूसरा मोक्ष साधन नहीं, यही तात्पर्य है। शास्त्रों में इसके समर्थक अनेक वचन उपलब्ध हैं।

ज्ञानयोगस्य भगवदाराधनं तत्प्रसादं च विनैव सिद्धिरिति कापि केनाप्यनुक्तेश्च। सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववदित्यधिकरणे ज्ञानोत्पत्तौ यज्ञादिसर्वसाधनापेक्षोक्तेश्च। किं च भक्तियोगे दुराचारिणोऽपि दृढवैराग्यरहितस्याप्यधिकारो गम्यते,

अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥
क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति।
कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥
न निर्विण्णो नातिसक्तो भक्तियोगोऽस्य सिद्धिदः। इत्यादिवचनेभ्यः।

यह कहीं भी नहीं कहा है कि ज्ञानयोग की उपलब्धि भगवान् की सेवा, शुश्रूषा तथा उसकी प्रसन्नता विना प्राप्त होती है। यज्ञादि श्रुति से सम्पूर्ण साधनों की अपेक्षा 'अश्ववत्' इस अधिकरण में ज्ञानोत्पत्ति में यज्ञादि सब साधनों की अत्यावश्यकता बताई है। और भक्तियोग में तो दुराचारी को भी और दृढ़ वैराग्य से रहित व्यक्ति को भी अनेक वचनों से अधिकार बोधित होता है। महापाप करने वाला भी जो अनन्यचित्त से भगवद्भक्ति करता हो उसे साधु ही मानना चाहिये, क्योंकि वह समीचीन ज्ञानी है। भगवान् ने अर्जुन से कहा है कि मैं यह प्रतिज्ञा करता हूँ कि मेरे भक्त का विनाश नहीं होता। जो न अत्यन्त विरक्त और न अत्यन्त आसक्त हो उसका भक्तियोग सिद्धिदायक है।

नैवं दुराचारिणापि दृढवैराग्यादिसाधनचतुष्टयसंपत्त्यभावेऽपि वेदान्तश्रवणाद्यनुष्ठितौ ज्ञानोत्पत्तिर्भवतीति क्वाप्युपलभ्यते। न च यथोक्ताधिकारसम्पत्तिं विना-

नुष्ठितं साधनं किमपि फलाय कल्पते। तस्मात्सर्वथा सर्वैः कलौ श्रीहरिपादसेवनादिभक्तियोगाश्रयणमेव कर्तव्यमिति सिद्धम्।

यह कहीं नहीं मिलता कि जो दुराचारी तथा दृढ़ वैराग्यशून्य हो उसे वेदान्त वाक्यों के श्रवण आदि से ज्ञानोत्पत्ति होती है। अधिकार के विना कोई भी कर्म फलप्रद नहीं होता। इन सब शास्त्र वचनों से यह सिद्ध है कि कलि में हरिचरणसेवन आदि भक्तियोग ही स्वीकरणीय है। अतः यह सिद्ध हुआ कि कलियुग में हरिचरणसेवन आदि भक्तियोग का आश्रयण ही सबको करना चाहिये।

## अथ कलौ निषिद्धानि।

समुद्रयात्रास्वीकारः [1]कमण्डलुविधारणम्।
द्विजानामसवर्णासु [2]कन्यासूपयमस्तथा॥
देवराद्यैः सुतोत्पत्तिर्मधुपर्के पशोर्वधः।
मांसदानं तथा श्राद्धे वानप्रस्थाश्रमस्तथा॥
दत्ताक्षतायाः कन्यायाः पुनर्दानं परस्य च।
दीर्घकालं ब्रह्मचर्यं नरमेधाश्वमेधकौ॥
महाप्रस्थानगमनं गोमेधश्च तथा मखः।
इमान्धर्मान् कलियुगे वर्ज्यानाहुर्मनीषिणः॥

समुद्रयात्रा, संन्यासग्रहण, द्विजों का असवर्ण कन्याओं से विवाह, देवर आदि से सुतोत्पत्ति (नियोग), मधुपर्क में पशु का वध, श्राद्ध में मांस का दान, वानप्रस्थ आश्रम का ग्रहण, ब्याही हुई अक्षता कन्या का दूसरे को पुनर्दान, अधिक समय तक ब्रह्मचर्य, नरमेध, अश्वमेध, मृत्यु के लिये गमन और गोमेध यज्ञ, इन धर्मों को पण्डितों ने कलियुग में वर्जित कहा है।

मद्यं वर्ज्यं महापापे मरणान्तविशोधनम्।
सौत्रामण्यादियज्ञेऽपि सुरापात्रग्रहस्तथा॥
मद्यभक्षादिवामाद्यागमस्य तु न मानता।
मीमांसाद्वितये सर्वशिष्टैश्च तदनादरात्॥
औरसो दत्तकश्चैतौ पुत्रौ कलियुगे स्मृतौ।
अन्यान् दशविधान् पुत्रान्क्रीताद्यान्वर्जयेत्कलौ॥

मद्यपान से भिन्न, महापाप में मरणान्त प्रायश्चित्त, सौत्रामणि आदि यज्ञ में भी सुरापात्र ग्रहण या मद्यभक्षण आदि वाममार्गियों के आगम का सम्मान वर्जित है, क्योंकि पूर्वोत्तर मीमांसा

---

१. मनु ने स्नातक धर्म में—'वैणवीं धारयेद् यष्टिं सोदकं च कमण्डलुम्। यज्ञोपवीतं वेदं च शुभे रौक्मे च कुण्डले॥' जो यह कहा है उसका कलियुग में यज्ञोपवीत की तरह सदा धारण का निषेध है।

२. द्विजातियों का—'असवर्णासु कन्यासु विवाहश्च द्विजातिषु। वृत्तस्वाध्यायसापेक्षमघसंकोचनं तथा॥ तिस्रो वर्णानुपूर्व्येण द्वे तथैका यथाक्रमम्। ब्राह्मणक्षत्रियविशां भार्या स्वा शूद्रजन्मनः॥' इस स्मृतिवचन के अनुसार असवर्ण कन्याओं के साथ जो विवाह विहित था वह कलियुग में निषिद्ध है।

में और सब शिष्टजनों ने उसका अनादर किया है। औरस और दत्तक दो ही पुत्र कलियुग में स्वीकृत हैं। क्रीत आदि दशविध पुत्रों का कलि में वर्जन करे।

कौस्तुभे तु—स्वयं दत्तस्तृतीयोऽपि कलौ विहित इति नवैव कलौ निषिद्धा इत्युक्तम्। कलियुगे ब्रह्महन्त्रादेरेवाव्यवहार्यत्वादिरूपं पातित्यम्। तत्संसर्गिणस्तु नरकहेतुदोषसत्त्वेऽपि पातित्यं नास्ति 'संसर्गदोषः पापेषु'[2] इति कलिवर्ज्येषु वचनात्।

कृते संभाष्य पतति त्रेतायां स्पर्शनेन तु।
द्वापरे त्वन्नमादाय कलौ पतति कर्मणा॥

इति वचनाच्च ब्रह्महननादिकर्मणैव पातित्यं न संसर्गमात्रेणेति तदर्थात्।

कौस्तुभ में तो—स्वयं दत्त पुत्र कलि में विहित है इसलिये नव ही पुत्र कलियुग में निषिद्ध है ऐसा कहा है। कलियुग में ब्राह्मणघाती आदि का ही अव्यवहार्यरूप पातित्य होता है। उसके संसर्गी को तो नरक हेतु दोष के रहने पर भी पातित्य नहीं होता। क्योंकि संसर्ग का दोष पापों में ही होता है ऐसा कलिवर्ज्य में वचन है और यह भी वचन है कि सत्ययुग में पापी के साथ सम्भाषण से, त्रेता में स्पर्श करने से, द्वापर में महापापी का अन्न लेने से और कलि में कर्म करने से पतित होता है। अर्थात् ब्रह्मघात आदि कर्म करने से ही पातित्य होता है, केवल संसर्ग से नहीं होता यह उसका अर्थ है।

इदं च लोकेष्वबहिष्कृतपातकिषु लोकविद्विष्टत्वेनापरिहार्यसंसर्गे पातित्याभावपरम्। न हि लोकेष्वबहिष्कृतानां प्रच्छन्नाभक्ष्यभक्षणापेयपानागम्यागमनादिपातकवतां तज्ज्ञानवतातिशिष्टेनापि संभाषणादिसंसर्गो नरकहेतुरपि परिहर्तुं शक्यते, लोकविद्वेषापातात्। लोकबहिष्कृतपापिनां संसर्गस्तु पातित्यहेतुरेव तथैव शिष्टाचारादिति मे भाति।

यह वचन लोक विद्वेष से जिन पातकियों का बहिष्कार नहीं किया गया है उनसे भी संसर्ग होने पर पातित्य का अभाव परक है। लोक में जिनका बहिष्कार नहीं किया गया है ऐसे छिपकर अभक्ष्य भक्षण, अपेय मद्यादि पान और अगम्यागमन आदि पातक वालों के नरक का कारण सम्भाषणादि संसर्ग उस पाप के जानकार अतिशिष्ट जनों को भी त्याग देना चाहिये, क्योंकि लोक में निन्दा होने की सम्भावना है। लोक बहिष्कृत पापियों का संसर्ग तो पातित्य का कारण है ही, क्योंकि ऐसा ही शिष्टाचार है यह प्रतीत होता है।

अत एव—

त्यजेद्देशं कृतयुगे त्रेतायां ग्राममुत्सृजेत्।
द्वापरे कुलमेकं तु कर्तारं तु कलौ युगे॥

इति वाक्ये कर्तृत्यागो विधीयते। त्यागो हि संसर्गपरिहार एव। किं चानेनवाक्येन यत्र कुलादौ ब्रह्महत्यादिपातकी निष्पद्यते तत्कुलादिकं द्वापरादावेव बहिष्कार्यं न तु कलौ कुलादेर्बहिष्कारः, किन्तु कर्तुरेव कलौ बहिष्कार इति प्रतिपाद्यते। न चैतद्वाक्यविरोधिवाक्यान्तरं पतितसगोत्रसपिण्डादीनां कर्मानर्हत्वासंव्यवहार्यत्वप्रतिपादकं क्वापि ग्रन्थे उपलभ्यते।

इसीलिये कृतयुग में देश का, त्रेता में ग्राम का, द्वापर में एक कुल का और कलियुग में तो केवल पाप करने वाले का त्याग करे। इस वचन में कर्ता का त्याग विहित है। त्याग संसर्ग का परिहारमात्र है और इस वाक्य से जिस कुल आदि में ब्रह्महत्या आदि का पापी होता है उस कुल आदि का द्वापर आदि में ही बहिष्कार था, कलियुग में कुल आदि का बहिष्कार नहीं होता किन्तु कर्ता का ही बहिष्कार होता है, यह प्रतिपादित होता है। किसी ग्रन्थ में पतित के सगोत्र सपिण्ड आदि का कर्म निर्हत्व असंव्यवहार्यत्व का प्रतिपादन करने वाला इस वाक्य का विरोधी दूसरा वाक्य उपलब्ध नहीं है।

यत्तु निर्णयसिन्धौ घटस्फोटप्रकरणे 'गृहेषु स्वैरमापद्येरन्' इति वसिष्ठवचनसामर्थ्यात् पात्रनिनयनात्प्राक् पतितज्ञातीनां धर्मकार्येष्वधिकारो नास्तीत्यपरार्कव्याख्यानमुपन्यस्तं तन्न सर्वपतितविषयं किन्तु घटस्फोटार्हंप्रायश्चित्तानिच्छुपतितविषयम्। अन्यथा पात्रनिनयनात्प्रागिति न वदेत् प्रायश्चित्तात्प्रागित्येव वदेत्। 'कर्तारं तु कलौ युगे' इत्यादिप्रत्यक्षवचनेन विरोधेऽर्थापत्तिमूलकस्य सर्वपतितविषयककुलबहिष्कारवर्णनस्य पुरुषव्याख्यानरूपस्याप्रामाण्यापाताच्चेति भातीति संक्षेपः।

निर्णयसिन्धु में जो घटस्फोट प्रकरण में 'गृहेषु स्वैरमापद्येरन्' अर्थात् घर में पतित के साथ यथेच्छ आचरण करे, इस वशिष्ठ वचन के सामर्थ्य से पात्रनिनयन ( त्याग ) से पहिले पतित के भाई बन्धुओं को भी धर्म कार्य में अधिकार नहीं है इस अपरार्क व्याख्या का उपन्यास किया है वह सब पतितों के विषय में नहीं है किन्तु घटस्फोट के योग्य प्रायश्चित्तों के अनिच्छुक पतितों के विषय में है। नहीं तो पात्रनिनयन के पहले ऐसा नहीं कहते, प्रायश्चित्त से पहिले इतना ही कहते। क्योंकि 'कर्तारं तु कलौ युगे' इत्यादि पूर्वोक्त प्रत्यक्ष वचन से विरोध होने पर अर्थापत्तिमूलक समस्त पतितों के कुल से बहिष्कार करने के वचन को पुरुष व्याख्यानरूप का अप्रामाण्य हो जायगा ऐसा मुझे ठीक मालूम होता है यह संक्षेप है।

न चैवं घटस्फोटविधिर्व्यर्थं इति वाच्यम्? तस्य पारलौकिकदोषपरिहारार्थत्वात्। लोकबहिष्कृतपातकिविषये संभाषणादिसंसर्गस्य पातित्यहेतुत्वाभावेपि परत्र नरकजनकदोषहेतुत्ववत्पतितेन सहैककुलत्वसंसर्गस्यापीह पातित्यादिदोषहेतुत्वाभावेऽपि पारत्रिकदोषहेतुत्वात्। अत्र च घटस्फोटविधेरेवार्थापत्तिविधायमानत्वात्। तथा च पारत्रिकदोषपरिहारार्थं घटस्फोटविधिरिति न तद्विधिबलेन पतितमात्रस्य कुले बहिष्कार इति भातीति संक्षेपः।

यदि शंका हो कि इस तरह घटस्फोट विधि व्यर्थ हो जायगी तो वह ठीक नहीं है क्योंकि घटस्फोट विधि परलौकिक दोष की निवृत्ति के लिये है। लोक बहिष्कृत पातकी के विषय में परस्पर संभाषण आदि संसर्ग पातित्य का कारण नहीं है फिर भी परलोक में नरकजनक दोष के हेतु की तरह पतित के साथ एक कुलके व्यवहार का संसर्ग भी पातित्य दोष का कारण न हो तो भी परलोकगत दोष का कारण है ही। इसमें घटस्फोट विधि ही अर्थापत्ति के प्रकार से प्रमाण है। इस प्रकार परलोकगत दोष के परिहार के लिये घटस्फोट-विधि है इसलिये उस विधि के बल से पतितमात्र को कुल से बहिष्कार नहीं होता ऐसा मुझे प्रतीत होता है, यह संक्षेप है।

सत्राख्ययज्ञः कलौ वर्ज्यः। ब्रह्महत्यादिमहापातकेषु प्रायश्चित्तेन नरकनिवृत्तिर्न भवति किन्त्विह लोके व्यवहार्यतामात्रं कलौ भवति। स्वर्णस्तेयादिषु तु प्रायश्चित्तेन नरकनिवृत्तिर्व्यवहार्यता च। केचित्तु रहस्यकृतेषु महापापेषु रहस्यप्रायश्चित्तं कलौ नोपदेष्टव्यमित्याहुः।

अधिक समय साध्य सत्र नामक यज्ञ कलि में वर्ज्य है। ब्रह्महत्यादि महापातकों में प्रायश्चित्त से नरक की निवृत्ति नहीं होती, किन्तु इस लोक में व्यवहार्यतामात्र कलि में होता है। सुवर्ण चुराने आदि पाप में तो प्रायश्चित्त से नरक की निवृत्ति और व्यवहार्यता भी होती है। कुछ लोग तो रहस्यकृत महापापों का रहस्य प्रायश्चित्त का उपदेश कलि में नहीं करे, ऐसा कहते हैं।

विप्रादिस्त्रीसम्भोगेन भ्रष्टानां शूद्रादीनां प्रायश्चित्तेऽपि संसर्गो निषिद्धः। यज्ञे पशुमारणं सोमविक्रयश्च विप्राणां कलौ वर्ज्यः।

ज्येष्ठादिसर्वभ्रातॄणां समभागः कलौ स्मृतः।
आततायिद्विजानां नो धर्मयुद्धेऽपि हिंसनम्॥

अब्धौ नौयातुर्द्विजस्य प्रायश्चित्तेऽपि संसर्गो न।

ब्राह्मण आदि की स्त्री के साथ संभोग करने से भ्रष्ट हुये शूद्रादि को प्रायश्चित्त करने पर भी उनका संसर्ग निषिद्ध है। यज्ञ में ब्राह्मणों को पशु का मारना और सोम का वेचना कलि में वर्जित है। कलि में बड़े छोटे सभी भाइयों का समान भाग है, ज्येष्ठांश आदि नहीं। आततायी द्विजों की धर्मयुद्ध में भी हिंसा नहीं करे। समुद्र में नौका से यात्रा करने वाले द्विज से प्रायश्चित्त करने पर भी संसर्ग नहीं करे।

गवार्थे ब्राह्मणार्थे च प्राणत्यागः कलौ न हि।
द्विजानां गोपशूद्रादौ भोज्यान्नत्वं कलौ न हि॥
शिष्यस्य गुरुपत्नीषु न चिरं वासशीलता।
आपदि क्षत्रवैश्यादिवृत्तिं विप्रः कलौ त्यजेत्॥
कलौ द्विजो न हि भवेदश्वस्तनिकजीविकः।

गौ और ब्राह्मण के लिये प्राणत्याग कलि में नहीं होता। कलि में ग्वाले आदि शूद्रों के यहां द्विजों को अन्नभोजन नहीं करना चाहिये। कलि में शिष्य, गुरुपत्नी के निकट चिरकाल तक निवास नहीं करे। ब्राह्मण आपत्ति काल में क्षत्रिय वैश्य आदि की वृत्ति का कलि में त्याग करे। कलि में द्विज को अश्वस्तनिक वृत्ति ( कलके लिये अन्नादि प्रबन्ध नहीं रखने वाला) नहीं होना चाहिये।

द्वादशाब्दं गुरौ वासं [1]मुखाग्निधमनक्रियाम्॥
यतेर्भिक्षां सर्ववर्णे कलौ त्रीणि विवर्जयेत्।
नवोदकनिषेधं च दक्षिणां गुरुवाञ्छिताम्॥

---

१. 'मुखेनैव धमेदग्निं मुखाद्ध्येषो ह्यजायत। नाग्निं मुखेनेति तु यल्लौकिके योजयेत्तु तत्॥' इस वचन के अनुसार मुख से अग्नि को फूंकने का जो विधान है, उसका कलियुग में निषेध है। कहीं 'मुखेनैव' इत्यादि पूर्वार्ध की जगह 'मुखेनैव धमेदग्निं यतो वेदा विनिस्सृताः' यह पाठान्तर है।

वृद्धरुग्णादिमरणं जलाग्निपतनादिभिः ।
गोतृप्तिमात्रे भूमिष्ठे पयस्याचमनक्रियाम् ॥
पितृवादे साक्षिदण्डं कलौ पञ्च विवर्जयेत् ।

बारहवर्षपर्यन्त गुरु के यहां निवास, मुंह से अग्नि को फूकना, सब वर्णों में संन्यासी की भिक्षा, ये तीन कलि में वर्जित हैं। नये जल का निषेध, गुरु की मनचाही दक्षिणा, वृद्ध रोगी आदि का जल में डूब कर आग में जल कर पहाड़ आदि से गिर कर मरना, जमीन पर स्थित गोतृप्तिमात्र जल से आचमन करना, पिता से विवाद में गवाह को दण्ड देना, ये पांच कलि में वर्जित हैं।

[1]घृतदुग्धादिभिः पक्वमन्नं शूद्रात्कलौ त्यजेत् ।
भिक्षामटन् यती रात्रौ न वसेद् गृहिणां गृहे ।
विधूमे सन्नमुसले काले भिक्षां कलौ त्यजेत् ॥
चत्वार्यब्दसहस्राणि चत्वार्यब्दशतानि च ।
कलेर्यदा गमिष्यन्ति तदा त्रेतापरिग्रहः ॥
संन्यासश्च न कर्तव्यो ब्राह्मणेन विजानता ।

त्रेतापरिग्रहः सर्वाधानम् ।

अर्धाधानं स्मृतं श्रौतस्मार्ताग्न्योस्तु पृथक्कृतिः ।
सर्वाधानं तयोरैक्यकृतिः पूर्वयुगाश्रया ॥

घी दूध आदि से पकाया शूद्र का अन्न कलि में वर्जित है। कलि में भिक्षाटन करता हुआ संन्यासी रात में गृहस्थ के घर में रात में निवास त्याग दे। धुआं और मूसल आदि के शब्द समाप्त होने पर कलि में भिक्षा का त्याग करे। जब चार हजार चार सौ वर्ष कलि के बीत जायेंगे तब त्रेतापरिग्रह और संन्यास विज्ञ ब्राह्मण को नहीं करना चाहिये। यहां त्रेतापरिग्रह शब्दका सर्वाधान यानी तीनों अग्नियों का आधान अर्थ है। श्रौत-स्मार्त-अग्नियों का पृथक्करण अर्धाधान तथा श्रौत-स्मार्त-अग्नियों का एकीकरण सर्वाधान कहलाता है। यह दूसरे युगों के लिये है कलियुग के लिये नहीं।

अस्यापवादः—

यावद्वर्णविभागोऽस्ति यावद्वेदः प्रवर्तते ।
संन्यासं चाग्निहोत्रं च तावत्कुर्यात्कलौ युगे ॥ इति ।
शपथाः शकुनाः स्वप्नाः सामुद्रिकमुपश्रुतिः ।
देवपूजोपहारादेः संकल्पः कार्यसिद्धये ॥
प्रश्नोत्तरं कालविदां संभवन्ति कलौ क्वचित् ।

इति कलौ कार्याकार्यनिर्णयः ।

इसका अपवाद है—कि जब तक वर्ण विभाग और जब तक वेद माना जाता है, तब तक संन्यास और अग्निहोत्र को कलियुग में करे। शपथ, शकुन, स्वप्न, सामुद्रिक का फल, कार्यसिद्धि

---

१. 'घृतपक्वं पयःपक्वं पक्वं केवलवह्निना' इत्यादि वचन के अनुसार विहित का कलियुग में निषेध है।

के लिये देवता की पूजा और उपहारादि का संकल्प, ज्योतिषियों के प्रश्नोत्तर, ये कलि में कहीं होते हैं। कलि में कार्य अकार्य का निर्णय समाप्त।

## अथ स्वप्नविचारः

स्वप्नो द्विविधः—इष्टफलोऽनिष्टफलश्चेति। तत्र सामान्यत इष्टफलो यथा—

नदीसमुद्रतरणमाकाशगमनं तथा।
गृहनक्षत्रमार्तण्डचन्द्रमण्डलदर्शनम्॥
हर्म्यस्यारोहणं चैव प्रासादशिरसोपि वा।
स्वप्ने च मदिरापानं वसामांसस्य भक्षणम्॥
कृमिविष्ठानुलेपश्च रुधिरेणाभिषेचनम्।
भोजनं दधिभक्तस्य श्वेतवस्त्रानुलेपनम्॥
रत्नान्याभरणादीनि स्वप्ने दृष्ट्वा प्रसिद्ध्यति।
देवताविप्रपृथ्वीशान्प्रशस्ताभरणाङ्गनाः॥
वृषेभपर्वतक्षीरिफलिवृक्षाधिरोहणम्।
दर्पणामिषमाल्याप्ति शुक्लपुष्पाम्बराश्रितान्।
द्रष्टुः स्वप्नेऽर्थलाभः स्याद् व्याधिमोक्षश्च जायते॥

स्वप्न दो प्रकार का होता है—एक इष्ट फल देने वाला, दूसरा अनिष्ट फल देने वाला। उसमें सामान्यतः इष्ट फल देने वाला जैसे—नदी और समुद्र का तैरना, आकाश में चलना, गृहदर्शन, नक्षत्रदर्शन, सूर्यदर्शन, चन्द्रमण्डल का दर्शन, महल पर चढ़ना, छत के ऊपर चढ़ना, मद्य पीना, चर्बी और मांस का खाना, कीड़े और विष्ठा का शरीर में लेपन करना, रक्त स्नान, दही भात का भोजन, सफेद वस्त्र का परिधान, रत्न और आभरणों को देखना, ऐसे स्वप्न से शीघ्र कार्य की सिद्धि होती है। देवता, ब्राह्मण, नरेश, अच्छे आभूषण, उत्तम स्त्री का दर्शन, बैल, हाथी, पर्वत और दूध फल वाले वृक्ष पर चढ़ना, दर्पण, मांस और माला की प्राप्ति, श्वेत पुष्प, श्वेत वस्त्रधारी पुरुष को स्वप्न में देखने से धन की प्राप्ति और रोग से मुक्ति होती है।

## अथानिष्टफलस्वप्नाः

दुष्टं किंशुकवल्मीकपारिभद्राधिरोहणम्।
तैलकार्पासपिण्याकलोहप्राप्तिर्विपत्तये॥
विवाहकरणं स्वप्ने रक्तस्रग्वस्त्रधारणम्।
स्रोतसाहरणं नेष्टं पक्वमांसस्य भोजनम्॥
आदित्यस्याथ चन्द्रस्य निष्प्रभस्यावलोकनम्।
नक्षत्रादेश्च पातस्य स्वप्ने मरणशोककृत्॥

पलाश वल्मीक और नीम वृक्ष पर चढ़ना, तेल कपास खली और लोहे की प्राप्ति, ऐसे स्वप्न को देखने से विपत्ति होती है। स्वप्न में विवाह करना, लाल माला और लाल वस्त्र का पहिनना, सोते में बहना, पके मांस का भोजन करना, ये स्वप्न अनिष्ट फल देने वाले होते हैं। प्रभारहित सूर्य चन्द्र को देखना, नक्षत्र आदि का गिरना, ये स्वप्न मरण और शोक करने वाले होते हैं।

अशोककरवीरपलाशानां पुष्पितानां स्वप्ने दर्शने शोकः । नौकारोहणे प्रवासः । रक्तवस्त्रगन्धधारिण्या स्त्रियाऽऽलिङ्गने मृत्युः । घृततैलादिनाभ्यङ्गे व्याधिः । केशदन्तपाते धननाशः पुत्रशोको वा । खरोष्ट्रमहिषैर्याने तद्युक्तरथारोहणे वा मृत्युः । कर्णनासाकरादिच्छेदे पङ्कमज्जने तैलाभ्यङ्गे विषभक्षणे प्रेतालिङ्गने नलदमालिनो दिगम्बरस्य याने कृष्णपुरुषदर्शने च मृत्युः ।

फूले हुए अशोक करवीर और पलाश को स्वप्न में देखने से शोक होता है । नाव पर चढ़ना, इससे परदेश में यात्रा होती है । लाल वस्त्र और गन्धधारण करने वाली स्त्री का आलिंगन, इससे मृत्यु होती है । घी तेल लगाना स्वप्न में देखने पर रोग होता है । केश और दांतों का गिरना देखने से धन का नाश या पुत्र शोक होता है । गदहा, ऊँट, भैंसे पर चढ़कर या खर, ऊँट, भैंसे रथ में जुड़ा हुआ देखने पर मृत्यु होती है । कान नाक और हाथ का कटना, कीचड़ में फँसना, तेल लगाना, विष खाना, प्रेत का आलिंगन करना नलद की माला पहिनने वाले नंगे का गमन और काले पुरुष का दर्शन हो तो मृत्यु होती है ।

### अथ जागृतावनिष्टानि

अरुन्धतीं ध्रुवं चैव नभोमन्दाकिनीं तथा ।
स्वनासाग्रं च चन्द्राङ्कमायुर्हीनो न पश्यति ॥
पांसुपङ्कादिषु न्यस्तचरणं खण्डितं यदि ।
स्नानाम्बुलिप्तगात्रस्य यस्यास्यं प्राक् प्रशुष्यति ॥
गात्रेष्वार्द्रेषु सर्वेषु सूर्यादिद्वयदर्शनम् ।
स्वर्णप्रतीतिर्वृक्षेषु स्वपदानामदर्शनम् ॥
पिहिते कर्णयुगुले यस्य घोषाऽनुपश्रुतिः ।
अदर्शनं स्वशिरसः प्रतिबिम्बे जलादिषु ॥
छिद्रप्रतीतिश्छायायां स चिरं नैव जीवति ।

अरुन्धती का तारा, ध्रुव, आकाश गंगा, अपनी नासिका का अग्रभाग और चन्द्रमा का कलंक, इनको आयुष्यहीन पुरुष नहीं देखता । धूल या कीचड़ आदि में रखा हुआ पैर यदि खण्डित दिखाई दे, नहाने और सब शरीर के गीले होने पर भी जिसका मुंह पहिले सूख जाता है । सूर्य आदि एक को दो देखना, वृक्षों में सुवर्ण की प्रतीति होना, अपने पैरों को नहीं देखना, दोनों कान बन्द करने पर शब्द नहीं सुनना, जल आदि का प्रतिबिम्ब, अपना सिर आदि न देखना, अपनी छाया में छिद्र देखना, ऐसे लक्षण वाले पुरुष अधिक दिन तक नहीं जीते ।

### अथ विशेषत इष्टफलाः स्वप्नाः

यस्तु पश्यति वै स्वप्ने राजानं कुञ्जरं हयम् ।
सुवर्णं वृषभं गां वा कुटुम्बं तस्य वर्धते ॥

वृषं वृक्षं वारुह्य तत्रस्थस्य जागरे धनाप्तिः । श्वेतसर्पेण दक्षिणभुजदंशे दशदिने सहस्रधनलाभः । जलस्थस्य वृश्चिकोरगग्रासे जयपुत्रधनानि । प्रासाद-शैलारोहणे समुद्रतरणे राज्यम् । तडागमध्ये पद्मपत्रेषु घृतपायसभोजने राज्यम् ।

बलाकाकुक्कुटीक्रौञ्चीदर्शने भार्याप्राप्तिः। निगडैर्बन्धे बहुपाशबन्धे वा पुत्रधनादि ।

जो आदमी स्वप्न में राजा, हाथी, घोड़ा, सोना, बैल या गाय को देखता है उसका कुटुम्ब बढ़ता है। बैल या पेड़ पर चढ़ कर उन पर स्थित हुआ ही जग जाता है उसको धन मिलता है। सफेद सांप से दाहिने हाथ में काटने पर दस दिन के भीतर हजार रुपये का लाभ होता है। जल में रहने पर विच्छू या सांप के काटने का स्वप्न देखे तो धन, पुत्र और जय होता है। कोठा और पर्वत पर चढ़ने तथा समुद्र के तैरने में राज्य की प्राप्ति होती है। तालाब के बीच में कमल के पत्तों पर घी और खीर भोजन करने में राज्य की प्राप्ति होती है। बलाका, मुर्गी और कुररी को स्वप्न में देखने पर स्त्री की प्राप्ति होती है। स्वप्न में हथकड़ी से बंधने या बहुत रस्सियों से बंधने में पुत्र धनादि का लाभ होता है।

आसने शयने याने शरीरे वाहने गृहे ।
ज्वलमाने विबुध्येत तस्य श्रीः सर्वतोमुखी ॥

सूर्यचन्द्रमण्डलदर्शने रोगिणो रोगनाशोऽन्यस्य धनम्। सुरारुधिरयोः पाने विप्रस्य विद्या शूद्रादेर्धनम्। शुक्लाम्बरगन्धधारिण्या सुभगस्त्रियालिङ्गने संपत्तिः। छत्रपादुकोपानत्खड्गलाभे धनम्। वृषभयुक्तरथारोहणे धनम्। दधिलाभे वेदाप्तिः। दधिपयःपाने घृतलाभे च यशः। घृतभक्षणे क्लेशः। अन्त्रैर्वेष्टने राज्यम्।

आसन, पलंग, सवारी, शरीर, वाहन, घर, इन्हें स्वप्न में जलते हुए देखकर जग जाय तो उसको चारो ओर से लक्ष्मी मिलती है। सूर्यमण्डल और चन्द्रमण्डल को देखने से रोगी को रोग-नाश और स्वस्थ को धनलाभ होता है। स्वप्न में मद्य और रक्त पीना देखने में ब्राह्मण को विद्या लाभ तथा शूद्रादि को धन-लाभ होता है। श्वेत वस्त्र और गन्ध-धारण करने वाली सौभाग्यवती स्त्री से आलिंगन करने में सम्पत्ति की प्राप्ति होती है। छाता, खड़ाऊं, जूता और तलवार स्वप्न में मिले तो धनलाभ होता है। बैल से युक्त रथ पर चढ़ना स्वप्न में देखे तो धन मिलता है। स्वप्न में दही मिलने पर वेद की प्राप्ति होती है। स्वप्न में दही, दूध का पीना और घृत मिले तो यश होता है। स्वप्न में घी खाना क्लेशदायक है। आंतों से लिपटा हुआ अपने को देखे तो राज्य मिलता है।

मनुष्यस्य चरणमांसभक्षणे शतं लाभः। बाहुभक्षणे सहस्रम्। शीर्षमांसभक्षणे राज्यं वा, सहस्रधनं वा। सफेनक्षीरपाने सोमपानम्। गोधूमदर्शने धनलाभः। यवदर्शने यज्ञः। गौरसर्षपदर्शने लाभः।

नागपत्रं लभेत्स्वप्ने कर्पूरागमनं तथा ।
चन्दनं पाण्डुरं पुष्पं तस्य श्रीः सर्वतोमुखी ॥

मनुष्य के पैर का मांस खाना देखने में सौ रुपये का लाभ होता है। बाहु का मांस खाने में हजार का लाभ, सिर का मांस खाने में राज्य-प्राप्ति या हजारों का धन मिले। फेन-युक्त दूध पीने में सोम पान का फल होता है। गेंहूं देखने में धन का लाभ, जौ के देखने में यज्ञ होता है। सफेद सरसो के देखने में लाभ होता है। स्वप्न में नागपत्र का पाना तथा कपूर का आना, चन्दन और पाण्डुर वर्ण का पुष्प पाना, सब ओर से लक्ष्मी की प्राप्ति होती है।

सर्वाणि शुक्लान्यतिशोभनानि कार्पासभस्मौदनतक्रवर्ज्यम् ।
सर्वाणि कृष्णान्यतिनिन्दितानि गोहस्तिदेवद्विजवाजिवर्ज्यम् ॥

स्वप्नस्तु प्रथमे यामे वत्सरान्ते फलप्रदः । द्वितीयेऽष्टमासैः, तृतीये त्रिमासान्ते, चतुर्थे यामे मासान्ते, अरुणोदये दशाहान्ते । सूर्योदये सद्यःफलम् ।

कपास, भस्म, भात और मट्ठा को छोड़कर जितनी सफेद चीजें स्वप्न में देखता है अत्यन्त सुन्दर फलदायक है । गाय, हाथी, देवता, द्विज और घोड़े को छोड़कर सभी काली चीजें स्वप्न में अत्यन्त निन्दित हैं। रात के पहिले प्रहर में देखा हुआ स्वप्न सालभर के बाद फलप्रद है । दूसरे प्रहर में देखा हुआ आठ महीने के बाद, तीसरे प्रहर में तीन महीने के बाद, चौथे प्रहर में महीने भर के बाद और अरुणोदय में देखा हुआ स्वप्न दस दिन बाद शुभाशुभ फल देता है । सूर्योदय में तुरन्त फल देने वाला होता है ।

## अथ दुःस्वप्नदर्शने कृत्यम्

यो मे राजन्नित्यृचा सूर्योपस्थाने दुःस्वप्ननाशः, अधःस्वप्नस्येति जपाद्वा । क्वचिद्दर्शवच्छ्राद्धेन दुःस्वप्ननाशः, चण्डीसप्तशतीपाठेन वा । यद्वा श्रीविष्णु-सहस्रनामस्तोत्रजपः कार्यः । अथवा श्रीभारतस्थस्य श्रीमद्भागवतस्थस्य वा गजेन्द्रमोक्षस्य श्रवणं पाठो[1] वा । इति दुःस्वप्ननाशकविधिः ।

'यो मे राजन्' इस ऋचा से सूर्योपस्थान करने अथवा 'अधः स्वप्नस्य' इस मन्त्र के जप से दुःस्वप्न का नाश होता है । कहीं पर दर्शश्राद्ध करने से भी दुःस्वप्न का नाश होना कहा है । चण्डी सप्तशती के पाठ या विष्णुसहस्रनामस्तोत्र के जप से भी दुःस्वप्न दूर होता है । अथवा महाभारतस्थित या भागवतस्थित गजेन्द्रमोक्ष का सुनना या पाठ करना भी दुःस्वप्ननाशक है । दुःस्वप्ननाशकविधि समाप्त ।

इत्थं गर्भाधानादुद्वाहान्ताः समस्तसंस्काराः ।
सपरिकरा[2] निर्णीता अस्मिस्तार्तीयपूर्वार्धे ॥ १ ॥
तत आह्निक आचारस्तत आधानादिकाः प्रकीर्णार्थाः ।
शान्तिकपौष्टिकमुख्या नित्या नैमित्तिकाश्चोक्ताः ॥ २ ॥
पूर्वपरिच्छेदकयोः कालः सामान्यतो विशेषाच्च ।
निर्णीतः सह कृत्यैस्तिथिमासाद्येषु विध्युक्तैः ॥ ३ ॥
नानापापे प्रायश्चित्तं व्यवहारविस्तरश्चापि ।
उपदानमहादानादिविधिश्चोक्तो मयूखादौ ॥ ४ ॥

इस प्रकार इस तृतीय परिच्छेद के पूर्वार्द्ध में गर्भाधान से विवाहपर्यन्त समस्त संस्कार का सांगोपांग निर्णय किया है । इसके बाद आह्निक आचार, तदनन्तर आधान आदि, शान्तिक-पौष्टिक

---

१. कुक्कुट नामक ब्राह्मण के स्मरण से भी दुःस्वप्न सुखदायक होता है, जैसा कि कहा है—'वाराणस्यां दक्षिणे भागे कुक्कुटो नाम ब्राह्मणः । तस्य स्मरणमात्रेण दुःस्वप्नः सुखदो भवेत् ॥' इति ।

२. परिकरेण विचारेण सहिताः सपरिकराः, 'भवेत् परिकरो व्राते पर्यङ्कपरिवारयोः । प्रगाढ-गात्रिकाबन्धे विवेकारम्भयोरपि' ॥' ति इविश्वः ।

मुख्य नित्यनैमित्तिक कर्म कहा है । पूर्व परिच्छेद के सामान्य और विशेष रूप से काल का कृत्यों के सहित तिथि मास के आदि में शास्त्रोक्त निर्णय किया है । नाना प्रकार के पापों का प्रायश्चित्त व्यवहार का विस्तार और उपदान महादान आदि की विधि मयूख आदि में कही है ॥ १-४ ॥

श्राद्धविधिः साङ्गोऽप्याशौचे निर्णीतिरन्त्यसंस्कारः ।
तार्तीयकस्योत्तरखण्डेऽग्रे संप्रवक्ष्यन्ते ॥ ५ ॥

मूलभूतानि पद्यानि विकृतानि क्वचित्क्वचित् ।
निर्विकाराण्यपि नवान्यप्युक्तान्यत्र कानिचित् ॥ ६ ॥

मीमांसाधर्मशास्त्रज्ञाः सुधियोऽनलसा बुधाः ।
कृतकार्याः प्राङ्निबन्धैस्तदर्थं नायमुद्यमः ॥ ७ ॥

ये पुनर्मन्दमतयोऽलसा अज्ञाश्च निर्णयम् ।
धर्मे वेदितुमिच्छन्ति रचितस्तदपेक्षया ॥ ८ ॥

निबन्धोऽयं धर्मसिन्धुसारनामा सुबोधनः ।
अमुना प्रीयतां श्रीमद्विठ्ठलो भक्तवत्सलः ॥ ९ ॥

प्रेम्णा सद्भिर्ग्रन्थः सेव्यः शब्दार्थतः सदोषोऽपि ।
संशोध्य वापि हरिणा [1]सुदाममुनिसतुषपृथुकमुष्टिरिव ॥ १० ॥

अंगों के सहित श्राद्ध की विधि, आशौच का निर्णय और अन्त्य संस्कार तृतीय परिच्छेद के उत्तरार्द्ध में कहूँगा । मूलभूत पद्य कहीं विकृत, कहीं कुछ अविकृत और नये भी कहे हैं । मीमांसा धर्मशास्त्र के जानने वाले आलस्यशून्य पण्डितगण पहिले के निबन्धों से जो कृतकार्य हैं, उनके लिये यह प्रयास नहीं है । आलसी, अल्पज्ञ और मन्द बुद्धि जो धर्म को जानने की इच्छा करते हैं, उनके लिये इस निबन्ध को बनाया हूँ । यह धर्मसिन्धुसार नामक निबन्ध सुबोध है, इससे भक्तप्रिय श्रीविट्ठल भगवान् प्रसन्न हों । शब्द और अर्थ से दोषयुक्त भी इस ग्रन्थ का संशोधन कर प्रेम से सज्जनों को पढ़ना चाहिये, जैसे भगवान् ने सुदामा मुनि के मुट्ठी भर चिउड़े को प्रेम से अपनाया ॥ ५-१० ॥

श्रीकाश्युपाध्यायवरो महात्मा बभूव विद्वद्द्विजसार्वभौमः ।
तस्मादुपाध्यायकुलावतंसौ यज्ञेश्वरोऽनन्त इमावभूताम् ॥ ११ ॥

यज्ञेश्वरो यज्ञविधानदक्षो देवज्ञवेदाङ्गसुशास्त्रशिक्षः ।
भक्तोत्तमोऽनन्तगुणैकधामानन्ताह्वयोऽनन्तकलावतारः ॥ १२ ॥

---

१. सुदाममुनेः सतुषो धान्यत्वग्युक्तः पृथुकः चिपिटः 'चिउडा' इति ख्याततस्य मुष्टिः, 'पृथुकः पुंसि चिपिटे शिशौ स्यादभिधेयवत्' इति मेदिनी । यथा श्रीकृष्णः प्रियसुहृदः श्रीसुदाममुनेस्तुषयुक्तमपि चिपिटान्नं प्रेम्णा स्वीकृतवान् तथैव सज्जनाः शब्दतोऽर्थतश्च दोषयुक्तमपि धर्मसिन्धुसाराख्यं ग्रन्थं प्रेम्णा स्वीकुर्युः संशोध्य वा पठेयुः । एवं सत्पुरुषाः सुदाममिश्रस्य ममैतां कृतिं सुधाविवृतिमपि दोषान् संशोध्य स्वीकुर्वन्तु ।

एषोऽत्यजज्जन्मभुवं स्वकीयां तां [1]कौङ्कणाख्यां सुविरक्तिशाली ।
श्रीपाण्डुरंगे वसतिं विधाय भीमातटे मुक्तिमगात्सुभक्त्या ॥ १३ ॥

तस्यानन्ताभिधानस्योपाध्यायस्य सुतः कृती ।
काशीनाथाभिधो धर्मसिन्धुसारं समातनोत् ॥ १४ ॥

इति धर्मसिन्धुसारे तृतीयपरिच्छेदपूर्वार्धं समाप्तम् ।

श्रीकाशी उपाध्याय विद्वान् द्विज का सार्वभौम महात्मा हुए। उनसे उपाध्याय कुलावतंस यज्ञेश्वर और अनन्त नामक दो पुत्र हुए। यज्ञेश्वर यज्ञ विधान-कुशल, ज्योतिषी, वेदांग शास्त्रों में सुस्थिर, उत्तम भक्त हुए। भक्तों में उत्तम, अनन्त गुणों का एक स्थान और अनन्त कलाओं का अवतार श्रीअनन्तोपाध्याय ने अपनी कोंकणनामक जन्मभूमि को त्याग दिया और विरक्तिवश पाण्डुरंग में भीमा नदी के तट पर पर निवास बनाकर सुन्दर भक्ति से मुक्ति को प्राप्त किया। उस अनन्तोपाध्याय के पुत्र, कुशल काशीनाथोपाध्याय ने इस धर्मसिन्धुसार को बनाया ॥ ११-१४ ॥

तृतीय परिच्छेद का पूर्वार्ध समाप्त।



१. कोङ्कण एव कौङ्कणः स्वार्थे अणूप्रत्ययः। कौङ्कणः आख्या नामधेयं यस्याः सा तां कौङ्कणाख्याम्। सह्याद्रि और समुद्र के मध्यवर्ती भूखण्ड को कोङ्कण कहते हैं।

तृतीयपरिच्छेदपूर्वार्द्धे सुधा-विवृतिः समाप्ता।

# तृतीयः परिच्छेदः

## उत्तरार्द्धम्

श्रीरुक्मिणीं पाण्डुरङ्गं प्रणम्य पितरौ गुरून् ।
तृतीयच्छेदोत्तरार्धं तनोमि [1]श्रीशतुष्टये ॥ १ ॥
श्रीनाथः करुणासिन्धुरिन्दिराशंकरः[2] सती ।
विघ्नेशो भास्करेन्द्राद्या विघ्नान्घ्नन्तु सदैव मे ॥ २ ॥

श्रीरुक्मिणी को पाण्डुरंग (श्रीकृष्ण) को, माता पिता तथा गुरुओं को प्रणाम कर लक्ष्मीपति भगवान् के प्रसन्नार्थं तृतीय परिच्छेद का उत्तरार्द्ध बनाता हूँ। कृपा का समुद्र लक्ष्मी, शंकर, सती पार्वती, गणेश, सूर्य, इन्द्र आदि देवतागण, सदैव मेरे विघ्नों का नाश करें ॥ १-२ ॥

### अथ जीवत्पितृकाधिकारनिर्णयः

तत्र तावच्छ्राद्धादिनिर्णयं वक्तुमधिकारनिर्णयाय जीवत्पितृकाधिकारो विविच्यते ।

पादुके चोत्तरीयं च तर्जन्यां रूप्यधारणम् ।
न जीवत्पितृकः कुर्याज्ज्येष्ठे भ्रातरि जीवति ॥

अत्र पादुके काष्ठमय्यौ उत्तरीयं सग्रन्थिपरिमण्डलं वस्त्रमेकद्व्यंगुलादिविस्तृतं सूत्रकृतं परिमण्डलरूपं वा उत्तरीयस्थानापन्नं स्मृत्युक्तं [3]तृतीययज्ञोपवीतं वा जीवत्पितृकेण जीवज्ज्येष्ठभ्रातृकेण च न धार्यमिति तात्पर्यम्। प्रावरणरूपं द्वितीयवस्त्रं तु जीवत्पितृकादिभिः सर्वैर्धार्यम्, 'एकवस्त्रो न भुञ्जीत न कुर्याद्देवतार्चनम्' इत्यादिना सर्वकर्मस्वेकवस्त्रत्वनिषेधात् ।

पहले श्राद्धादि के निर्णय कहने के लिये अधिकार-निर्णयार्थं जीवत्पितृक के अधिकार का विवेचन करता हूँ। जीवत्पितृक—जेठे भाई के जीते खड़ाऊं, दुपट्टा और तर्जनी अंगुली में चान्दीका

---

१. श्रियो लक्ष्म्याः ईशः स्वामी विष्णुस्तस्य तुष्टये प्रीतये इति श्रीशतुष्टये, 'लक्ष्मीः पद्मालया पद्मा कमला श्रीर्हरिप्रिया' इत्यमरः । 'ईशः स्वामिनि रुद्रे च' इति हैमः ।

२. इन्दिराया रमायाः शं कल्याणं करोतीति इन्दिराशङ्करः । 'इन्दिरा लोकमाता मा क्षीरोदतनया रमा' इत्यमरः । भगवान् विष्णु केवल इन्दिरा का ही नहीं, अपितु सभी प्राणियों का कल्याणकर्ता हैं । स्कन्दपुराण में कहा है—'शं करोमि सदा ध्यानात् परमं यन्निरामयम् । भूतानामसकृद्यस्मात्तेनाहं शङ्करः स्मृतः ॥' बृहन्नारदीय में विष्णु और शिव का अभेद-प्रतिपादन करते हुये कहा है—'हरिरेव हरः साक्षात् हर एव हरिः स्वयम् । तयोरन्तरकृद्याति नरकं कोटि-कोटिशः ॥' इति ।

३. हेमाद्रि में—'यज्ञोपवीते द्वे धार्ये श्रौते स्मार्ते च कर्मणि । तृतीयमुत्तरीयार्थे वस्त्राभावे तदिष्यते ॥' इस वचन से जो तीसरा यज्ञोपवीत-धारण का विधान है उसका यहाँ निषेध है, जिनके पिता और बड़ा भाई जीवित हों ।

धारण नहीं करे। यहाँ पादुका से काठ की बनी हुई और उत्तरीय ग्रन्थिसहित एक दो अंगुल आदि विस्तृत सूत्र का बनाया हुआ परिमण्डल रूप या उत्तरीय-स्थानापन्न स्मृति-प्रोक्त तृतीय यज्ञोपवीत जीवत्पितृक और जीवत् ज्येष्ठभ्रातृक को नहीं धारण करना चाहिये, यह तात्पर्य है। प्रावरणरूप-द्वितीय वस्त्र तो जीवत्पितृक आदि सबको धारण करना चाहिये, क्योंकि—वस्त्र धारण कर न भोजन करे और न देवता का पूजन—इत्यादि वचन से सभी कर्म में एक वस्त्र का निषेध है।

## अथ आधानविवाहसोमाधिकारविचारः

पितरि पितामहे ज्येष्ठभ्रातरि चाकृताधाने जीवति पुत्रपौत्रकनिष्ठभ्रातृभिराधानं[1] न कार्यम्। ज्येष्ठभ्रातर्यकृतविवाहे कनिष्ठेन विवाहो न कार्यः। अत्र विशेषः पूर्वार्धे उक्तः। एवं पित्रादिष्वकृतसोमयागेषु जीवत्सु पुत्रादेः सोमे नाधिकारः। एवं पूर्णमासेष्टौ दर्शेष्टावग्निहोत्रहोमे च पित्राद्यैरनारब्धे पुत्रादेर्नाधिकारः।

पिता पितामह और जेठे भाई के आधान न करने पर जीते हुए पुत्र पौत्र और छोटे भाई आधान न करे। जेठे भाई के विवाह न करने पर छोटे भाई को विवाह न करना चाहिये। इसमें विशेष पूर्वार्द्ध में कहा है। इसी प्रकार पिता आदि के सोमयाग नहीं करने पर पुत्रादि को सोमयाग का अधिकार नहीं है। इसी तरह पूर्णमासेष्टि, दर्शेष्टि और अग्निहोत्र में भी पिता आदि के आरम्भ नहीं करने पर पुत्रादि का अधिकार नहीं है।

## अथ संन्यासविचारः

एवं संन्यासेऽपि कनिष्ठस्य सोदरस्यैव दोषो न भिन्नोदरस्य भ्रातुः। पित्रादेराज्ञायां पुत्रादेर्न दोष इति केचित्। अधिकारिणि पितरि सत्याज्ञायामपि दोषः। पातित्यजात्यन्धत्वादिदोषैरनधिकारिण्याज्ञया न दोषः। पातित्यादावाज्ञां विनापि न दोष इत्यपरे। तथा जीवत्पितृकस्य [2]पितृकृत्येषु दर्शादिश्राद्धतर्पणपैतृकदानेषु नाधिकारः।

इसी तरह संन्यास में भी छोटे सहोदर को ही दोष होता है, भिन्नोदर भाई को नहीं। कुछ लोग कहते हैं कि—पिता आदि की आज्ञा से पुत्रादिक को दोष नहीं होता। दूसरे कहते हैं—अधिकारी पिता के रहते हुए आज्ञा देने पर भी दोष होता है। पातित्य जन्मान्धत्व आदि दोषों से अनधिकारी को आज्ञा देने में दोष नहीं है। पातित्य आदि में आज्ञा के बिना भी दोष नहीं है। उसी प्रकार जीवत्पितृक को पितृकृत्यों में दर्शादि श्राद्ध, तर्पण और पैतृकदानों में अधिकार नहीं है।

अत्र विशेषः—स्वापत्यसंस्कारस्वद्वितीयविवाहादिनिमित्तकनान्दीश्राद्धे चातुर्मास्यान्तर्गतपितृयज्ञे सोमाङ्गतृतीयसवनस्थपितृयज्ञे जीवत्पितुरधिकारः। पिण्ड-

---

१. जैसा गार्ग्य ने निषेध किया है—'सोदर्ये तिष्ठति ज्येष्ठे न कुर्याद्दारसङ्ग्रहम्। आवसथ्यं तथाऽऽधानं पतितस्तु तथा भवेत्॥' इति। विशेष वचन पूर्वार्ध सुधाविवृति में देखें।

२. कात्यायन ने कहा है—'सपितुः पितृकृत्येषु अधिकारो न विद्यते।' हारीत ने भी कहा है—'जीवे पितरि वै पुत्रः श्राद्धकालं विवर्जयेत्' इति।

हेमाद्रि में कौण्डिन्य का दर्शश्राद्ध का निषेधक वचन यों है—'दर्शश्राद्धं गयाश्राद्धं श्राद्धं चापरपक्षिकम्। न जीवत्पितृकः कुर्यात्तिलतर्पणमेव च॥' इति।

केचिद्भाषाभेदरहितमपि गिरिनदीव्यवधानं देशान्तरमाहुः, तद्योजनगतविंशत्यादि-संख्यायास्त्रिचतुरादिन्यूनत्वेऽपि देशान्तरत्वसंपादकतया योज्यमिति भाति । अन्यथा महानदीपरपूर्वतीरवासिनामेकयोजनमध्येऽपि देशान्तरत्वापत्तेः ।

देशान्तर तो ब्राह्मण का बीस योजन के बाद होता है । क्षत्रिय आदि का क्रम से चौबीस, तीस और साठ योजन है । कोई तो—ब्राह्मण का तीस योजन के बाद का देशान्तर होता है—ऐसा कहते हैं । भाषाभेद के साथ महापर्वत के या भाषाभेद के साथ महानदी के व्यवधान से भी देशान्तर है । कोई—भाषाभेदरहित भी पर्वत-नदी के व्यवधान को देशान्तर कहते हैं—वह योजनगत बीस आदि संख्या की तीन-चार आदि की कमी होने पर भी देशान्तर का बोधक मानकर लगाना चाहिये, ऐसा युक्त प्रतीत होता है । नहीं तो महानदी के उस पार इस पार रहने वालों को एक योजन के मध्य में भी देशान्तर होने की आपत्ति होगी ।

अत्र सगोत्रविषयाशौचान्येव भार्यापतिपुत्रादिभिः सर्वैरनुष्ठेयानि । यानि तु मातुलत्वभगिनीत्वादिप्रयुक्तानि भिन्नगोत्राशौचानि, तेषु जायापतिपुत्रादिषु मध्ये यत्संबन्धि यत्तत्तेनैवानुष्ठेयं न सर्वैः ।

इसमें सगोत्र विषयक आशौच ही स्त्री-पति-पुत्र आदि सब को करना चाहिये । जो तो मातुलत्व भगिनीत्व प्रयुक्त भिन्न गोत्र का आशौच हैं, उनमें स्त्री-पति-पुत्र आदि के मध्य में जिसके सम्बन्ध का जो आशौच है वह उसी को करना चाहिये, सब को नहीं ।

## अथ रात्रौ जनने मरणे वा निर्णयः

रात्रौ जननमरणे रात्रौ मरणज्ञाने वा रात्रिं [1]त्रिभागां कृत्वा प्रथमभागद्वये पूर्वदिनं, तृतीयभागे उत्तरदिनमारभ्याशौचम् । यद्वाऽर्धरात्रात्प्राक् पूर्वदिनं परतः परदिनम् । अत्र देशाचारादिना व्यवस्था ।

रात में जन्म और मरण में या रात में मरण के ज्ञान होने पर रात को तीन भाग करके पहले दो भागों में पूर्व दिन और तीसरे भाग में बाद के दिन से आशौच होता है । अथवा आधी रात से पहले पूर्व दिन के बाद में दूसरे दिन से आशौच होता है । इसमें देशाचार आदि से व्यवस्था है ।

## अथ आहिताग्नेर्दाहादिनिर्णयः

आहिताग्नेर्मन्त्रवद्दाहदिनमारभ्य [2]पुत्रादिभिराशौचं कार्यम् । अत्राहिताग्निपदेन श्रौताग्नित्रयवान् ग्राह्यः । तद्भिन्नो गृह्याग्निमानप्यनाहिताग्निपदेन ग्राह्यः । आहिताग्नेर्विदेशमरणे मन्त्रवद्दाहात्पूर्वं पुत्रादीनामाशौचं संध्यादिनित्यकर्मलोपश्च नास्ति । मन्त्रवद्दाहमारभ्य तु पुत्रादिसपिण्डानां दुहितृदौहित्रादिभिन्नगोत्राणां

---

१. यह निर्णय मिताक्षरा के अनुसार है । मिताक्षरा में लिखा है—'रात्रिं त्रिभागां कृत्वाऽऽद्यभागद्वये चेत्पूर्वदिनम्, अन्त्ये तूत्तरम्' इति । सभी आशौच आहिताग्नि का दाह दिन से और अनाहिताग्नि का मरण दिन से आरम्भ करना जानना चाहिये ।

२. पैठीनसि स्मृति में कहा है—'अनग्निमत उत्क्रान्तेराशौचादि द्विजातिषु । दाहादग्निमतो विद्याद् विदेशस्थे मृते सति ॥' ब्रह्मपुराण में भी कहा है—'दाहादेव तु कर्तव्यं यस्य वैतानिको विधिः ।' इति ।

चाशौचं भवत्येव, न त्वतिक्रान्तनिमित्तक आशौचाभावस्तस्य ह्रासो वा। अत एवाहिताग्नेः पर्णशरदाहेऽपि दशाहमेव देशान्तरे कालान्तरेऽपि सिद्धयति।

आहिताग्नि का मन्त्रसहित दाह के दिन से पुत्र आदि को आशौच करना चाहिये। यहां आहिताग्नि पद से तीन श्रौत अग्निवाला ग्राह्य है। उससे भिन्न गृह्य अग्नि वाला भी अनाहिताग्नि पद से ग्राह्य है। आहिताग्नि के परदेश में मरने पर मन्त्रसहित दाह से पहले पुत्र आदि को आशौच और संध्या आदि नित्यकर्म का लोप नहीं है। मंत्रसहित दाह से आरम्भ करके तो पुत्र आदि सपिण्डों का लड़की और नाती आदि से भिन्न गोत्रों का आशौच होता ही है, अतिक्रान्त निमित्तक आशौच का अभाव अथवा उसका ह्रास नहीं होता। इसीलिये आहिताग्नि का पर्णशरदाह में भी दस दिन का ही आशौच देशान्तर या कालान्तर में भी सिद्ध होता है।

### अथ अनाहिताग्नेर्दाहादिनिर्णयः

अनाहिताग्नेर्मरणदिनादारभ्य पुत्रादिभिराशौचं कार्यम्। अनाहिताग्नेर्देशान्तरे मरणे अतिक्रान्ताशौचं मरणश्रवणानन्तरमेव पूर्वोक्तव्यवस्थया कार्यम्। अनाहिताग्नेरस्थिदाहपर्णशरदाहयोस्तु पूर्वमगृहीताशौचयोर्भार्यापुत्रयोर्दशाहमेव। गृहीताशौचयोस्तु संस्कारकर्तृभिन्नयोर्दाहकाले त्रिरात्रम्। सपत्न्योर्मिथश्चैवम्। पत्नीसंस्कारे पत्युश्चैवम्। एतद्भिन्नसपिण्डानां तु पूर्वमगृहीताशौचानामनाहिताग्निसंस्कारकाले त्रिरात्रम्। गृहीताशौचानां तु सपिण्डानां दाहकाले स्नानमात्रम्। इदं सपिण्डानां त्रिरात्रादिकं पुत्रादेर्दशाहादिकं च दशाहोर्ध्वं संस्कारकरणे ज्ञेयम्।

अनाहिताग्नि का आशौच पुत्र आदि को मरण दिन से करना चाहिये। अनाहिताग्नि के दूसरे देश में मरने पर अतिक्रान्ताशौच मरण सुनने के अनन्तर ही पहले कही व्यवस्था से करना चाहिये। अनाहिताग्नि के अस्थिदाह और पर्णशरदाह में तो पहले आशौच ग्रहण नहीं करने वाले स्त्री-पुत्र आदि को दस दिन का ही आशौच होता है। संस्कार करने वाले से भिन्न आशौच ग्रहण करने और न करने वाले का तो दाह-काल में त्रिरात्राशौच होता है। सौतों को परस्पर यही प्रकार है। स्त्री के संस्कार में पति को भी ऐसे ही करना चाहिये। इनसे भिन्न सपिण्डों को तो पहले जिन्होंने आशौच ग्रहण नहीं किया है उनको अनाहिताग्नि के संस्कार-काल में त्रिरात्राशौच होता है। आशौच ग्रहण करने वाले सपिण्डों को तो दाहकाल में स्नानमात्र है। यह सपिण्डों का त्रिरात्र आदि और पुत्र आदि का दशाह आदि आशौच दस दिन के बाद संस्कार करने में जानना चाहिये।

दशाहमध्ये संस्कारकरणे तु शेषदिनैरेव शुद्धिः कर्मसमाप्तिश्च। आहिताग्नेरेव दशाहमध्येऽपि शरीरदाहेऽस्थिदाहे पर्णशरदाहे वा शेषेण न शुद्धिः, समन्त्रकदाहदिनस्यैव प्रथमदिनत्वादित्युक्तम्। दशाहोर्ध्वं देशान्तरमृतानाहिताग्निवार्ताश्रवणदिनात्कृतत्रिरात्राशौचानां सपिण्डानां चतुर्थादिदिनेषु संस्कारारम्भे दाहकाले स्नानम्। अगृहीताशौचानां त्रिदिनमेव। भार्यापुत्रादेः[1] श्रवणदिनादा-

१. आदि पद से माता-पिता का ग्रहण है। तदुक्तम्—'पितरौ चेन्मृतौ स्यातां दूरस्थोऽपि हि पुत्रकः। श्रुत्वा तद्दिनमारभ्य दशाहं सूतकी भवेत्॥' स्मृत्यर्थसारे—'मातापितृमरणे दूरदेशेऽपि संवत्सरोर्ध्वमपि पुत्रो दशाहादिकं पूर्णमाशौचं कुर्यात्। स्त्रीपुंसयोः परस्परं सपत्नीषु चैवम्।' इति।

रभ्य दशाहम्। द्वितीयादावहन्यारम्भे चतुर्थदिने सपिण्डशुद्धिः। भार्यादेर्दशाहमेव श्रवणदिनादित्यूह्यम्।

दस दिन के भीतर संस्कार करने में तो शेष दिनों से ही शुद्धि और कर्म की समाप्ति होती है। आहिताग्नि को ही दस दिन के भीतर शरीर दाह-अस्थिदाह में अथवा पर्णशरदाह में शेष दिनों से शुद्धि नहीं होती। क्योंकि मन्त्रसहित दाह का दिन ही उनका प्रथम दिन है, यह कहा है। दस दिन के बाद दूसरे देश में मरे हुए अनाहिताग्नि के मरण की बात को सुनने के दिन से त्रिरात्र किये हुए सपिण्डों को चौथे आदि दिनों में संस्कार आरम्भ करने पर दाहकाल में स्नानमात्र है। जिन्होंने आशौच ग्रहण नहीं किया है उनका तीन दिन का ही आशौच है। स्त्री-पुत्र आदि को मरण की बात सुनने के दिन से दस दिन का आशौच होता है। दूसरे आदि दिन में आरम्भ करने पर चौथे दिन सपिण्डों की शुद्धि होती है। स्त्री आदि का सुनने के दिन से दशाह आशौच होता है, यह ऊह करना चाहिये।

## अथ देशान्तरमृतस्य प्रतीक्षोत्तरं व्यवस्था

देशान्तरगतस्य द्वादशवर्षादिप्रतीक्षोत्तरं पर्णशरदाहेप्येवमेव पुत्रादेः सपिण्डानां च दशरात्रं त्रिरात्रादिकमूह्यम्। प्रतीक्षा च—यदारभ्य वार्ता न श्रूयते तदारभ्य पञ्चदशवर्षाणि मात्रापित्रोः, अन्येषां पूर्वे वयसि विंशतिः, मध्यमे पञ्चदश, उत्तरे वयसि द्वादश। प्रतीक्षा युक्त्यादिभिर्मरणनिश्चयासंभवे कार्या।

दूसरे देश में गये का बारह वर्ष की प्रतीक्षा के बाद पर्णशरदाह में भी इसी प्रकार पुत्र आदि और सपिण्डों को दशाह और त्रिरात्र आदि आशौच की कल्पना करनी चाहिये। प्रतीक्षा तो—जब से मरने की बात नहीं सुनी जाय तब से माता-पिता की पन्द्रह वर्ष तक, दूसरों की पहली अवस्था में बीस वर्ष तक, मध्यम अवस्था में पन्द्रह वर्ष तक और वृद्धावस्था में बारह वर्ष तक करे। प्रतीक्षा—युक्ति आदि से मरने का निश्चय नहीं हो सके तब करनी चाहिये।

## अथ आशौचसंपाते निर्णयः

दशाहमृताशौचे दशाहस्य ततो न्यूनस्य वा मृताशौचस्य संपाते पूर्वप्रवृत्ताशौचसमाप्त्या शुद्धिः १। दशाहजननाशौचे दशाहं न्यूनं वा जननाशौचं पतति चेत्पूर्वप्रवृत्तसमाप्त्या शुद्धिः २। दशाहमृताशौचे जननाशौचं दशाहं त्र्यहं वा संपतेत्तदा मृताशौचसमाप्त्या शुद्धिः ३। त्र्यहमृताशौचे त्र्यहं ततो न्यूनं वा मृताशौचं त्र्यहं जननाशौचं वा संपतेत्तदा पूर्वप्रवृत्तान्ते शुद्धिः ४। त्रिदिनजननाशौचे त्रिदिनजननाशौचपाते पूर्वान्ते शुद्धिः ५।

दस दिन के मरणाशौच में दस दिन का या उससे कम का मरणाशौच पड़ने पर पहले लगे आशौच की समाप्ति से शुद्धि होती है १। दस दिन के जननाशौच में दस दिन का या उससे कम का जननाशौच यदि पड़े तो पहले लगे जननाशौच की समाप्ति से शुद्धि होती है २। दस दिन के मरणाशौच में दस दिन या तीन दिन का जननाशौच पड़े तो मरणाशौच की समाप्ति से शुद्धि होती है ३। तीन दिन के मरणाशौच में तीन दिन या इससे कम का मरणाशौच या तीन दिन का जननाशौच आ पड़े तो पहले लगे आशौच के अन्त में शुद्धि होती है ४। तीन दिन के जननाशौच में तीन दिन का जननाशौच लगे तो पहले के अन्त में शुद्धि होती है ५।

पक्षिणीमृताशौचे पक्षिण्येकाहान्यतरमृतकपाते पूर्वान्ते शुद्धिः। जननाशौचेन समेनाधिकेन वा मृताशौचं [1]नापैति। पक्षिण्यादिरूपमृतकेन त्रिदिनं दशाहं च जननाशौचं त्रिदिनमृताशौचेन दशाहं जाताशौचं च नापैतीति बहवः। कश्चित्तु न्यूनेनापि मृतकेनाधिकस्यापि जाताशौचस्य निवृत्तिरित्याह। त्रिदिनमृताशौचेन दशाहं मृतकं न[2] निवर्तते। एवं पक्षिण्या त्रिदिनमेकाहेन पक्षिणी च नापैति। त्रिदिनजाताशौचेन दशाहं जाताशौचं न निवर्तते।

पक्षिणी मरणाशौच में पक्षिणी और एक दिन के मरणाशौच में से कोई एक के पड़ने पर पहिले के अन्त में शुद्धि है। बराबर या अधिक दिन के जननाशौच से मरणाशौच दूर नहीं होता। बहुतों का कहना है कि पक्षिणी आदि रूप मरणाशौच से तीन दिन का और दस दिन का जननाशौच एवं तीन दिन के मरणाशौच से दस दिन का जननाशौच नहीं हटता। कोई तो—कम दिन के भी मरणाशौच से अधिक दिन के भी जननाशौच की निवृत्ति होती है—ऐसा कहते हैं। तीन दिन के मरणाशौच से दस दिन का मरणाशौच निवृत्त नहीं होता। इसी प्रकार पक्षिणी से तीन दिन का और एक दिन के आशौच से पक्षिणी-आशौच दूर नहीं होता। तीन दिन के जननाशौच से दस दिन का जननाशौच निवृत्त नहीं होता।

अत्रेदं बोध्यम्—संपातो नामाशौचिनामेकाशौचित्वज्ञाने पराशौचित्वज्ञानम्। तेन पूर्वाशौचमध्ये उत्पन्नमपि पराशौचं पूर्वाशौचान्ते ज्ञातं चेत्पूर्वेण न निवर्तते, संपाताभावात्। पूर्वत्वपरत्वे तूत्पत्तिकृतेन ज्ञानकृते। तेन पूर्वोत्पन्नस्य परोत्पन्नज्ञानोत्तरं ज्ञानेऽपि पूर्वोत्पन्नेन परोत्पन्नं तन्मध्ये ज्ञातं निवर्तत एव। संपात एव ज्ञानकृतो न तु पूर्वत्वादिकमिति सिद्धान्तादिति।

इसमें यह जानना चाहिये—संपात पदार्थ-आशौच वालों को एक आशौच का ज्ञान होने पर दूसरे आशौच का ज्ञान होता है। इससे पहले आशौच के मध्य में उत्पन्न भी दूसरा आशौच पहले आशौच के अन्त में यदि ज्ञात हो तो पहले के आशौच से निवृत्त नहीं होता, क्योंकि संपात का अभाव है। पूर्वत्व और परत्व तो उत्पत्ति से होता है ज्ञानकृत नहीं होता। इससे पहले उत्पन्न का दूसरे उत्पन्न ज्ञान के बाद ज्ञान होने पर भी पहले उत्पन्न से दूसरे उत्पन्न के मध्य में जाना जाय तब निवृत्त होता ही है, क्योंकि संपात ही ज्ञानकृत है पूर्वत्व आदि नहीं, यह सिद्धान्त है।

दशाहान्त्यरात्रौ[3] यदि निवृत्तियोग्यदशाहसंपातस्तदा दिनद्वयमधिकं कार्यम्। दशमरात्रेश्चतुर्थयामे निवृत्तियोग्यदशाहान्तरसंपाते दिनत्रयमधिकम्। दशाहान्त्य-

---

१. अङ्गिराः—'सूतके मृतकं चेत्स्यान्मृतके त्वथ सूतकम्। तत्राधिकृत्य मृतकं शौचं कुर्यान्न सूतकम्॥' षट्त्रिंशन्मते—'शावाशौचे समुत्पन्ने सूतकं तु यदा भवेत्। शावेन शुद्ध्यते सूतिर्न सूतिः शावशोधिनी॥' कूर्मपुराणे—'मरणोत्पत्तियोगे तु गरीयो मरणं भवेत्।' इति।

२. उशना ने कहा है—'स्वल्पाशौचस्य मध्ये तु दीर्घाशौचं भवेद्यदि। न पूर्वेण विशुद्धिः स्यात्स्वकालेनैव शुद्ध्यति॥' इति।

३. मनु आदि के—'अन्तर्दशाहे स्यातां चेत्पुनर्मरणजन्मनि। तावत्स्यादशुचिर्विप्रो यावत्तत्स्यादनिर्दशम्॥' इस कथन के अपवाद में गौतम का वचन है—'रात्रिशेषे सति द्वाभ्यां, प्रभाते सति तिसृभिः।' प्रभाते=अन्त्ययामे। शातातपः—'रात्रिशेषे द्वयहाच्छुद्धिर्यामशेषे शुचिस्त्र्यहात्।' बौधा-

रात्रौ चतुर्थयामे वा निवृत्तियोग्यत्रिरात्राशौचपाते तु पूर्वेण शुद्धिर्न द्व्यहादि-वृद्धिः। एवं त्र्यहाद्याशौचानां निर्वात्तियोग्यानां परस्परं तृतीयरात्रौ तृतीयरात्रि-शेषे वा संपाते पूर्वेण शुद्धिर्न द्व्यहादिवृद्धिः।

दशाह की अन्तिम रात में यदि निवृत्तियोग्य दशाह का संपात हो तब दो दिन अधिक आशौच करना चाहिये। दसवीं रात के चौथे पहर में निवृत्तियोग्य दूसरे दशाहाशौच के संपात होने पर तीन दिन अधिक आशौच करे। दशाह की आखिरी रात में या चौथे पहर में निवृत्तियोग्य त्रिरात्राशौच के संपात में तो पहले आशौच से शुद्धि होती है दो दिन आदि की वृद्धि नहीं होती। इसी प्रकार निवृत्ति-योग्य तीन दिन आदि वाले आशौचों का परस्पर तीसरी रात में या तीसरी रात के शेष में संपात हो तो पूर्वाशौच से शुद्धि होती है दो दिन आदि की वृद्धि नहीं होती।

वर्धितद्वित्रिदिने दशाहान्तरपाते पूर्वेण द्विरात्रेण त्रिरात्रेण वा न निवृत्तिः। वर्धितद्विरात्रेण पक्षिण्या निवृत्तिः। वर्धितत्रिरात्रेणान्यत्रिरात्रस्य निवृत्तिः। यदा तु भागिनेयादिर्मातुलादेरन्त्यकर्म करोति तदा तन्निमित्ते दशाहाद्याशौचे सति यदि सपिण्डमरणनिमित्तं दशाहादिकं पतति तदा तस्य पूर्वेण शुद्धिर्न भवति। कर्माङ्गाशौचस्यास्पृश्यतामात्रप्रयोजकत्वेन संध्यादिकर्मलोपाभावेन लघुत्वात्। लघुना

---

यनः—'अथ यदि दशरात्राः सन्निपतेयुराद्यं दशरात्रमाशौचमानवमाद्दिवसादत ऊर्ध्वं द्विरात्रेण व्युष्टायां त्रिरात्रेण'। देवलः—'पुनः पाते दशाहात्प्राक् पूर्वेण सह गच्छति। दशमेऽह्नि पतेद्यस्याहद्वयात्स विशुद्ध्यति॥' 'प्रभाते तु त्रिरात्रेण दशरात्रेष्वयं विधिः।' इत्यादि अनेक वचनों के आशय से वाचस्पति आदि ने संक्षेप में कहा है—

'दशाहाशौचे पञ्चमदिनपर्यन्तं यदि द्वितीयं सजातीयं दशाहाशौचमापतति तदा पूर्वाशौचव्यपगमेन शुद्धिः। पञ्चमदिनानन्तरं नवमदिनपर्यन्तं सजातीयं द्वितीयमापतति तदा द्वितीयाशौचव्यपगमेन शुद्धिः। दशमदिने सम्पूर्णाशौचनिपाते सति तद्दिनानन्तरं दिनद्वयेन शुद्धिः। दशमदिनरात्रिशेषे अरुणोदयवेलायां सम्पूर्णाशौचनिपाते सूर्योदयानन्तरं त्रिरात्रेण शुद्धिः। एवमेव क्षत्रियादीनां त्रयाणामपि बोध्यम्। त्र्यहाशौचे समकालिकाशौचान्तरोपनिपाते द्वितीयाशौचव्यपगमेन शुद्धिः। जनने मरणाशौचसन्निपाते अल्पदिनव्यापकेनापि मरणाशौचेनैव शुद्धिः।'

अर्थात् दशाहाशौच में पांच दिन के भीतर यदि उसी तरह का दूसरा आशौच आजाय तो पहला आशौच के साथ दूसरे आशौच की शुद्धि होती है। पांच दिन के बाद छठे दिन से नव दिन के भीतर यदि उसी तरह का दूसरा आ जाय तो दूसरे आशौच के साथ पहला आशौच की शुद्धि होती है। दसवां दिन उसी तरह का आशौच आ जाय तो उस दिन के बाद दो दिन में शुद्धि होती है। दशम दिन के रात्रिशेष ( चार दंड सूर्योदय के पूर्व से सूर्योदय के निकट तक ) में उसी तरह का सम्पूर्णाशौच आ जाय तो सूर्योदय के अनन्तर तीन दिन में शुद्धि होती है। इसी प्रकार क्षत्रिय वैश्य और शूद्रों के लिये भी जानना चाहिये। त्र्यहाशौच में यदि उसी तरह का त्र्यहाशौच आ जाय तो द्वितीय त्र्यहाशौच के बीतने पर पहले की शुद्धि होती है। जननाशौच में अल्प दिन वाला भी मरणाशौच आ जाय तो मरणाशौच की शुद्धि से ही जननाशौच की शुद्धि होती है। विशेष शुद्धि-विवेकादि में देखें।

गुरोर्निवृत्त्यभावात्[1]। एवं त्रिरात्रपातेऽपि जननत्रिरात्रस्य निवृत्तिर्मृतकत्रिरात्रस्य नेत्यादिकमूह्यम्।

बढाये गये दो-तीन दिन में दूसरे दशाहाशौच का सम्पात हो तो पहले द्विरात्र या त्रिरात्र से निवृत्ति नहीं होती। बढाये गये द्विरात्र से पक्षिणी की निवृत्ति होती है। बढ़ाये गये त्रिरात्र से दूसरे त्रिरात्र की निवृत्ति होती है। जब भागिनेय आदि मामा आदि का अन्त्य कर्म करता है तब उसके निमित्त दशाह आदि का आशौच होने पर यदि सपिण्ड के मरण निमित्त दशाहादि का आशौच पड़ जाय तब उसका पूर्वाशौच से शुद्धि नहीं होती है, क्योंकि कर्माङ्ग आशौच का अस्पृश्यता मात्र प्रयोजक होने से सन्ध्यादि कर्म के लोप न होने से लघु है। लघु से बड़े कर्म की निवृत्ति नहीं हो सकती। इसी प्रकार त्रिरात्राशौच के संपात होने पर भी जननसूतक त्रिरात्र की निवृत्ति होती है, मरण सम्बन्धी त्रिरात्र की निवृत्ति नहीं होती, इत्यादि का ऊह कर्तव्य है।

पुत्रस्य सपिण्डाशौचेन[2] मातापित्रोराशौचं नापैति। एवं भार्याया भर्त्राशौचं नापैति। केचित्पत्युर्भार्याशौचमपि नापैतीत्याहुः। मात्राशौचमध्ये पित्राशौचपाते पूर्वान्ते शुद्धिः। [3]स्मृत्यर्थसारादयस्तु पितुः संपूर्णमेवाशौचं कार्यमित्याहुः।

पुत्र को सपिण्ड के आशौच से माता-पिता का आशौच नहीं हटता। इसी तरह पत्नी को पति का आशौच निवृत्त नहीं होता। कुछ लोग—पति को पत्नी का आशौच भी निवृत्त नहीं होता—ऐसा कहते हैं। माता के आशौच के मध्य में पिता का आशौच पड़ जाय तो पहले आशौच के अन्त में शुद्धि होती है। स्मृत्यर्थसार आदि में कहा है कि पिता का सम्पूर्ण ही अशौच करे।

पित्राशौचे मातुर्मरणे पित्राशौचं समाप्य [4]पक्षिणीमधिकां कुर्यात्। इयं पक्षि-

---

१. हारीतः—'गुरुणा लघु शुद्ध्येत्तु लघुना नैव तद्गुरु।' उशनाः—'स्वल्पाशौचस्य मध्ये तु दीर्घाशौचं भवेद्यदि। न पूर्वेण विशुद्धिः स्यात् स्वकालेनैव शुद्ध्यति॥' तेन त्र्यहादिशावमध्ये दशाहादिसूतकेऽपि न पूर्वेण शुद्धिरित्यपरार्कः। इसी प्रकार लघु गुरु आशौच में जानना चाहिये।

२. मनु ने जो सपिण्डाशौच का निर्देश किया है—'विगतं तु विदेशस्थं शृणुयाद्यो ह्यनिर्दशम्। यच्छेषं दशरात्रस्य तावदेवाशुचिर्भवेत्॥ अतिक्रान्ते दशाहे तु त्रिरात्रमशुचिर्भवेत्। संवत्सरे व्यतीते तु स्पृष्ट्वैवापो विशुद्ध्यति॥' यह मनु-वचन माता-पिता के मरने पर पुत्र के लिये नहीं है। पुत्र के लिये तो पैठीनसि ने विशेष कहा है—'पितरौ चेन्मृतौ स्यातां दूरस्थोऽपि हि पुत्रकः। श्रुत्वा तद्दिनमारभ्य दशाहं सूतकी भवेत्॥' शातातप ने तो शेष दिन से ही शुद्धि बतलायी है—'असमीपे पितुः प्रेतं श्रुत्वा देशान्तरे सुतः। तिलमिश्रोदकं कृत्वा तच्छेषेण विशुद्ध्यति॥' इति।

३. स्मृत्यर्थसारे—'मातापितृमरणे दूरदेशेऽपि संवत्सरोर्ध्वमपि पुत्रो दशाहादिकं पूर्णमाशौचं कुर्यात्। स्त्रीपुंसयोः परस्परं सपत्नीषु चैवम्' इति।

४. शंख की उक्ति है—'मातर्यग्रे प्रमीतायामशुद्धौ म्रियते पिता। पितुः शेषेण शुद्धिः स्यान्मातुः कार्या तु पक्षिणी॥' इस वचन के तीन चरण का अर्थ स्पष्ट है। चतुर्थ चरण का अर्थ कमलाकर ने किया है—'पित्राशौचमध्ये मातृमृतौ पित्राशौचान्ते मातुः पक्षिणीमधिकां कुर्यात्' इति। इस वचन की व्याख्या मिताक्षराकार ने की है—'मातरि पूर्वं मृतायां तन्निमित्ताशौचमध्ये यदि पितुरुपरमः स्यात्तदा न पूर्वशेषेण शुद्धिः किन्तु पितुः प्रयाणनिमित्ताशौचकालेनैव शुद्धिः कार्या। तथा पितुः प्रयाणनिमित्ताशौचमध्ये मातरि स्वर्यातायामपि न पूर्वशेषमात्राच्छुद्धिः किन्तु पूर्वाशौचं समाप्य उपरि पक्षिणीं क्षिपेत्।—

णीवृद्धिर्दशमरात्रेरर्वाक् मरणे तज्ज्ञाने वा भवति। दशमरात्रौ तद्रात्रिचतुर्थयामे वा मातृमरणादौ तु द्विरात्रत्रिरात्रावेव न पक्षिणो। मातुरनाहिताग्निभर्तुर्मरणाद् द्वितीयादिदिनेषु सहगमनेऽपि नाधिका 'पक्षिणी, भर्त्राशौचान्ते शुद्धिः।

पिता के आशौच में माता के मरने पर पिता का आशौच समाप्त कर एक पक्षिणी आशौच अधिक करे। यह पक्षिणी की वृद्धि दसवीं रात के पहले मरने पर या उसके जानने पर होती है। दसवीं रात में या उस रात के चौथे पहर में माता के मरने आदि में तो दो रात और तीन रात ही बढावे, पक्षिणी नहीं। माता को अनाहिताग्नि पति के मरने से दूसरे आदि दिनों में सहगमन करने पर भी अधिक पक्षिणी नहीं होती, पति के आशौच के अन्त में शुद्धि होती है।

नवश्राद्धपिण्डादिकं युगपत्समापयेत्। भर्त्राशौचोत्तरमन्वारोहणे त्रिरात्रम्। एतत्त्रिरात्रं सपिण्डानामेव। पुत्रस्य तु मात्राशौचं संपूर्णमेवेति भाति। सहगमने सपिण्डानामपि पूर्णमेवाशौचं त्रिरात्रं त्वनुगमनपरमिति गौडाः। इदमेवयुक्तम्। इयं संपाते पूर्वेण शुद्धिः सूतिकाया अग्निदस्य च ²नास्ति।

नवश्राद्ध के पिण्ड आदि एक काल में समाप्त करे। पति को आशौच के अन्त में अन्वारोहण करने पर त्रिरात्राशौच होता है। यह त्रिरात्र सपिण्डों को ही है। पुत्र को तो माता का आशौच सम्पूर्ण ही होता है, यह ठीक प्रतीत होता है। सहगमन में सपिण्डों को भी पूर्ण ही आशौच है, त्रिरात्र तो अनुगमन में है, ऐसा गौडों का कथन है। यही ठीक है। संपात में पूर्व से यह शुद्धि सूतिका और अग्नि देने वाले की नहीं है।

यदा देशान्तरमृतपितुर्वार्तां श्रुत्वा पुत्रैर्दशाहमाशौचं कृतं संस्कारस्त्वस्थ्यलाभादिहेत्वन्तरवशान्न कृतो दशाहोत्तरं च संस्कार आरब्धस्तत्र संस्कारकर्तुः पुत्रस्य कर्माङ्गं दशाहमाशौचम्। तदाशौचमध्ये सपिण्डमरणे पूर्वान्ते शुद्धिर्न। मातुर्मरणेऽपि नाधिका पक्षिणी, किन्तु सपिण्डाशौचं मात्राशौचं च संपूर्णमेव कार्यम्, अतिक्रान्तकालाद्वर्तमानस्य बलवत्त्वात्।

जब दूसरे देश में मरे पिता की बात सुनकर पुत्रों ने दस दिन का आशौच किया हो, संस्कार तो अस्थि नहीं मिलने आदि दूसरे कारण से नहीं किया हो और दस दिन के बाद संस्कार आरम्भ

— अर्थात् पहले माता के मरने पर उसके आशौच के मध्य में यदि पिता की मृत्यु हो जाय तो माता के आशौच के शेष दिन से शुद्धि नहीं किन्तु पिता के मरण निमित्तक आशौचकाल से ही शुद्धि करनी चाहिये। इसी प्रकार पिता के मरणाशौच के मध्य में माता के मरने पर भी पिता के आशौच के शेष दिन से शुद्धि नहीं किन्तु पिता के आशौच की समाप्ति के बाद माता की पक्षिणी अधिक करे।—

दो दिन और एक रात्रि को पक्षिणी कहते हैं--'द्वावह्नावेकरात्रिश्च पक्षिणीत्यभिधीयते।' अमरः--'आगामिवर्तमानाहर्युक्तायां निशि पक्षिणी' इति।

१. षडशीतिमते—'मृतं पतिमनुव्रज्य पत्नी चेदनलं गता। न तत्र पक्षिणी कार्या पैतृकादेव शुद्धयति॥ पुत्रोऽन्यो वाऽग्निदस्तस्यास्तावदेवाशुचिस्तयोः। नवश्राद्धं सपिण्डं च युगपत्तु समापयेत्॥' इति।

२. षडशीत्याम्—'पूर्वाशौचेन या शुद्धिः सूतके मृतके च सा। सूतिकामग्निदं हित्वा प्रेतस्य च सुतानपि॥' निर्णयामृते—'इयं विशुद्धिरुदिता सूतिकामग्निदं विना।' इति।

किया हो उसमें संस्कारकर्ता पुत्र को कर्माङ्ग दस दिन का आशौच होता है। इस आशौच के मध्य में सपिण्ड के मरने पर पूर्वाशौच के अन्त में शुद्धि नहीं होती। माता के मरने में भी अधिक पक्षिणी नहीं होती, किन्तु सपिण्ड का और माता का आशौच सम्पूर्ण ही करना चाहिये, क्योंकि बीते काल से वर्तमान काल बलवान् होता है।

एवं द्वादशवर्षादिप्रतीक्षोत्तरं पुत्रादिभिः क्रियमाणपित्रादिसंस्काराङ्गदशाहाशौचेऽन्यसपिण्डादिमरणेऽपीति पूर्वशेषेण शुद्धेरपवादः सिन्धावुक्तः।

इसी प्रकार बारह वर्ष आदि की प्रतीक्षा के बाद पुत्र आदि द्वारा किया जाने वाला पिता आदि का संस्काराङ्ग दशाहाशौच में दूसरे सपिण्ड आदि के मरने पर भी, यह पूर्वशेष से शुद्धि का अपवाद निर्णयसिन्धु में कहा है।

जननाशौचे मृताशौचे वा मृतकसंपाते पिण्डदानाद्यन्त्यकर्मप्रतिबन्धो नास्ति। मृताशौचे जाताशौचे वा पुत्रजनने जातकर्मादिप्रतिबन्धो[1] नास्तीत्येके। पूर्वाशौचान्ते जातकर्मेत्यन्ये। मातुर्याऽधिका पक्षिणी तन्मध्ये पितुर्महैकोद्दिष्टश्राद्धं वृषोत्सर्गं शय्यादानादिकं च [2]कुर्यात्। अन्यसपिण्डाशौचे त्वेकादशाहकृत्यं न कार्यमिति बहवः। कार्यमिति कश्चित्।

जननाशौच या मरणाशौच में मृतक के संपात में पिण्डदान आदि अन्त्य कर्म का प्रतिबन्ध नहीं है। एक आचार्य यह कहते हैं—मरणाशौच या जननाशौच में पुत्र का जन्म होने पर जातकर्म आदि का प्रतिबन्ध नहीं है। दूसरे कहते हैं कि पहले आशौच के अन्त में जातकर्म करे। माता की जो अधिक पक्षिणी होती है उसके मध्य में पिता का महा एकोद्दिष्ट श्राद्ध, वृषोत्सर्ग और शय्यादान आदि करे। दूसरे सपिण्ड के आशौच में तो एकादशाह कर्म नहीं करे, ऐसा बहुतों का कहना है। करना चाहिये, यह किसी का मत है।

## अथ संसर्गाशौच-शवस्पर्श-निर्णयः

संसर्गाशौचे[3] नित्यकर्मानधिकारो नास्ति किंत्वस्पृश्यत्वमात्रम्। तदपि तदीयभार्यापुत्रादीनां नास्ति किंतु संसर्गकर्तुरेव। एवं तद्गृहवर्तितत्स्वामिकान्नादिद्रव्याणां नाग्राह्यत्वम्। तत्र सजातीयशवस्पर्शे सज्योतिराशौचम्। हीनवर्णस्पर्शेऽधिकं कल्प्यम्।

---

१. जातकर्मादि करने का प्रतिबन्ध इसलिये नहीं है कि पुत्र के जन्म होने पर कर्ता की उस समय में शुद्धि रहती है जैसा प्रजापतिस्मृति में लिखा है—'आशौचे तु समुत्पन्ने पुत्रजन्म यदा भवेत्। कर्तुस्तात्कालिकीं शुद्धिः पूर्वाशौचेन शुद्ध्यति ॥' इति।

२. माता की पक्षिणी के मध्य में पिता का एकादशाह करना चाहिये—'आद्यश्राद्धमशुद्धोऽपि कुर्यादेकादशेऽहनि।' दोनों प्रकार के आशौच में शातातप ने कहा है—'अन्तर्दशाहे जननात्पश्चात्स्यान्मरणं यदि। प्रेतमुद्दिश्य कर्तव्यं पिण्डदानं यथाविधि ॥ प्रारब्धे प्रेतपिण्डे तु मध्ये चेज्जननं भवेत्। तथैवाशौचपिण्डांस्तु शेषान् दद्याद्यथाविधि ॥' इति।

३. अङ्गिरा ने कहा है—'आशौचं यस्य संसर्गादापतेद् गृहमेधिनः। क्रियास्तस्य न लुप्यन्ते गृह्याणां च न तद्भवेत् ॥' इति।

शवस्पर्श और अनुगमन आदि संसर्गाशौच में नित्य कर्म का अधिकाराभाव नहीं है, किन्तु अस्पृश्यतामात्र है। वह भी उसके स्त्री-पुत्र आदि को नहीं है, किन्तु संसर्ग करने वाले को ही है। इसी प्रकार उसके घर में रहने वाले उसके मालिक के अन्न आदि द्रव्यों का अग्राह्यत्व नहीं है। उसमें सजातीय शव के स्पर्श करने में सज्योति आशौच होता है। हीन वर्ण के शव के स्पर्श में अधिक की कल्पना करनी चाहिये।

## अथ अनुगमने निर्णयः

सजातीयस्य विजातीयस्य शवस्यानुगमने स्नात्वाग्निसंस्पर्शं घृतप्राशनं च कृत्वा पुनः स्नात्वा प्राणायामं कुर्यात्। विप्रस्य [1]शूद्रानुगमने त्रिरात्रं नद्यां स्नानं घृतप्राशनं प्राणायामशतं च। नात्र नित्यकर्मलोपः।

सजातीय और विजातीय शव के अनुगमन में स्नान कर अग्निस्पर्श और घृतप्राशन करके दुबारा स्नान कर प्राणायाम करे। ब्राह्मण शूद्र-शव का अनुगमन करे तो वह त्रिरात्राशौच नदी-स्नान, घृतप्राशन और सौ प्राणायाम करे। इसमें नित्यकर्म का लोप नहीं होता।

## अथ निर्हरणे निर्णयः

स्नेहेन सजातीयशवनिर्हरणे तदन्नाशने तद्गृहवासे च दशाहः। तद्गृहवास-मात्रेऽन्नाशनमात्रे वा त्रिरात्रम्। अन्नाशनगृहवासयोरभावे एकाहः। ग्रामान्तरस्थं शवं निर्हृत्य ग्रामान्तरवासे सज्योतिः। [2]मौल्यग्रहणेन सजातीयनिर्हरणे दशाहः। विजातीयनिर्हारे शवजातीयम्। भृतिग्रहणेन हीनजातीयनिर्हरणे शवजातीयद्विगुणम्[3]। सोदकशवनिर्हरणेऽपि दशाहः। शवालंकारकरणे [4]पादकृच्छ्रम्। अज्ञानादुपवासः। अशक्तौ स्नानम्।

स्नेह से सजातीय शव के ढोने में उसके अन्न खाने में और उसके घर में रहने पर दस दिन का आशौच होता है। उसके घर में रहने मात्र से अथवा अन्नभक्षणमात्र से त्रिरात्र आशौच होता है। अन्नभक्षण और उसके घर में निवास न करे तो एक दिन का आशौच होता है। दूसरे गाँव में स्थित शव का निर्हरण कर दूसरे गांव में रहने पर सज्योति आशौच है। मूल्य लेकर सजातीय शव के निर्हरण में दस दिन का आशौच होता है। विजातीय शव के निर्हरण में शव

---

१. पराशरः—'प्रेतीभूतं तु यः शूद्रं ब्राह्मणो ज्ञानदुर्बलः। अनुगच्छेन्नीयमानं स त्रिरात्रेण शुद्ध्यति। त्रिरात्रे तु ततस्तीर्णे नदीं गत्वा समुद्रगाम्। प्राणायामशतं कृत्वा घृतं प्राश्य विशुद्ध्यति॥' क्षत्त्रियानुगमने त्वहोरात्रम्। वैश्यानुगमने पक्षिणी। तथा क्षत्त्रियस्य अनन्तरवैश्यानुगमने अहोरात्रम्, एकान्तरशूद्रानुगमने पक्षिणी। वैश्यस्य शूद्रानुगमने एकाह इत्यूहनीयम्।

२. द्रव्य लेकर शवनिर्हरण और दाह करने पर उस जाति का आशौच होता है, जैसा कूर्मपुराण में कहा है—'यदि निर्हरति प्रेतं प्रलोभाक्रान्तमानसः। दशाहेन द्विजः शुद्धयेद् द्वादशाहेन भूमिपः॥ मासार्धेन तु वैश्यस्तु शूद्रो मासेन शुद्ध्यति।' इति।

३. व्याघ्रः—'अवरश्चेद्वरं वर्णं वरो वाऽप्यवरं यदि। वहेच्छवं तदाशौचं द्रव्यार्थे द्विगुणं भवेत्॥' इति।

४. शङ्खः—'कृच्छ्रपादोऽसपिण्डस्य प्रेतालङ्करणे कृते। अज्ञानादुपवासः स्यादशक्तौ स्नानमिष्यते॥' इति।

की जाति का आशौच होता है। मूल्यग्रहण करके नीच जाति के शव ढोने में शवजातीय आशौच का दुगुना आशौच होता है। समानोदक के शवनिर्हरण में भी दस दिन का आशौच है। शव को अलङ्कृत करने में पादकृच्छ्र होता है। अज्ञान में उपवास और अशक्ति में स्नान करे।

धर्मार्थमनाथद्विजशवनिर्हरणे दाहकरणे चाश्वमेधादिपुण्यं[1] स्नानमात्राच्छुद्धिः। अग्निस्पर्शो घृताशनं चात्रापि। धर्मार्थमपि शूद्रशवनिर्हरणे द्विजस्यैकाहः। धर्मार्थमनाथशवानुगमनादौ न दोषः। ब्रह्मचारिणस्तु पितृमातृमातामहाचार्योपाध्यायभिन्नशवनिर्हरणादौ व्रतलोपः पूर्वोक्तरीत्याशौचं च। ततस्तेन[2] कृच्छ्रप्रायश्चित्तं पुनरुपनयनं च कार्यम्। पित्रादेर्निर्हरणेऽपि ब्रह्मचारिणा आशौचिनामन्नं न भक्ष्यं तेषां स्पर्शोऽपि न कार्यः। अत्रापि नित्यकर्मलोपो न।

धर्म के लिये अनाथ द्विज के शव का निर्हरण और दाह करने में अश्वमेध यज्ञ आदि का पुण्य और स्नानमात्र से शुद्धि है। यहां भी अग्निस्पर्श और घृतप्राशन करे। धर्म के लिये भी शूद्र के शव-निर्हरण में द्विज को एक दिन का आशौच होता है। धर्मार्थ अनाथ मृतक के अनुगमन आदि में दोष नहीं है। ब्रह्मचारी को तो पिता, माता, नाना, आचार्य और उपाध्याय के अतिरिक्त मृतक के ढोने आदि में व्रत का लोप और पहले कही रीति से आशौच होता है। ऐसा करने से उसे कृच्छ्र प्रायश्चित्त और पुनः यज्ञोपवीत करना चाहिये। पिता आदि के ढोने में भी ब्रह्मचारी आशौच वालों का अन्न नहीं खाय और उनका स्पर्श भी नहीं करे। यहां भी नित्य कर्म का लोप नहीं होता।

## अथ दाहादौ निर्णयः

समोत्कृष्टवर्णप्रेतस्य स्नेहादिना दाहोदकदानादिसकलौर्ध्वदेहिककरणे तत्तज्जात्याशौचम्। तदन्ते स्नेहलोभाद्यनुसारेण गुरुलघुप्राजापत्यादीनां त्रयम्। स्नेहादिना सवर्णानां दाहमात्रकरणे तद्गृहवासे त्रिरात्रम्। तदन्नभक्षणे दशरात्रम्। तदुभयाभावे एकाहः। हीनवर्णेनोत्तमवर्णस्य दाहमात्रकरणे शवजात्याशौचम्। भृतिग्रहणेन सवर्णस्य दाहमात्रकरणेऽपि दशाहाद्येव। मौल्येनोत्तमवर्णदाहे द्विगुणम्।

समान और अपने से उत्कृष्टवर्ण के प्रेत का स्नेह आदि से दाह-जलदान आदि सम्पूर्ण और्ध्वदेहिक कर्म करने में उन-उन जातियों का आशौच करे। उसके अंत में स्नेह-लोभ आदि के अनुसार बड़े छोटे प्राजापत्य व्रत आदि का तीन प्रायश्चित्त करे। स्नेह आदि से समान वर्ण वालों के केवल दाह करने और उसके घर में रहने में त्रिरात्र आशौच होता है। उसके अन्न खाने में

---

१. अपरार्क में वृद्ध पराशर की उक्ति है—'प्रेतसंस्पर्शसंस्कारैर्ब्राह्मणो नैव दुष्यति। वोढा चैवाग्निदाता च सद्यः स्नात्वा विशुद्ध्यति ॥' कण्व ने यहाँ अग्निस्पर्श और घृतप्राशन कहा है—'अनुगम्य शवं बुद्ध्या स्नात्वा स्पृष्ट्वा हुताशनम्। सर्पिः प्राश्य पुनः स्नात्वा प्राणायामैर्विशुद्ध्यति ॥' इति।

२. तेन = ब्रह्मचारिणा। देवल ने कहा है—'ब्रह्मचारी न कुर्वीत शववाहादिकक्रियाम्। यदि कुर्याच्चरेत् कृच्छ्रं पुनःसंस्कारमेव च ॥' ब्रह्मचारी का पिता-माता आदि के शवनिर्हरण में व्रत-लोप नहीं होता, जैसा याज्ञवल्क्य ने कहा है—'आचार्यपित्रुपाध्यायान्निर्हृत्यापि व्रती व्रती।' कालादर्शे—'मातापित्रोरुपाध्यायाचार्ययोरौर्ध्वदेहिकम्। कुर्वन्मातामहस्यापि व्रती न भ्रश्यते व्रतात् ॥' इति।

दस दिन का आशौच होता है। इन दोनों के अभाव में एक दिन का आशौच है। हीन वर्ण के द्वारा उत्तम वर्ण का दाहमात्र करने में शव की जाति का आशौच होता है। मूल्यग्रहण करके सवर्ण का दाहमात्र करने में भी दशाह आदि आशौच होता है। मूल्य लेकर उत्तम वर्ण के दाह में दुगुना आशौच होता है।

उत्तमेनाधमवर्णदाहनिर्हरणकरणे तज्जात्याशौचं तदन्ते क्रमेण द्विगुणं त्रिगुणं चतुर्गुणं [1]प्रायश्चित्तम्। मौल्येन हीनवर्णदाहादौ तु प्रायश्चित्तमाशौचं चोक्तापेक्षया द्विगुणम्। धर्मार्थं समोत्कृष्टवर्णप्रेतस्य दाहादिसकलौर्ध्वदेहिककरणेऽपि नाशौचं नित्यपिण्डदानाद्यनन्तरं स्नानमात्राच्छुद्धिः। द्विजेन शूद्रस्य धर्मेणापि दाहादि न कार्यम्।

उत्तम वर्ण द्वारा अधम वर्ण के दाह और निर्हरण में उसकी जाति का आशौच और उसके अन्त में क्रम से दुगुना, तिगुना और चौगुना प्रायश्चित्त करे। मूल्य लेकर हीनवर्ण के दाह आदि में तो कहे हुए की अपेक्षा से दुगुना प्रायश्चित्त और आशौच करे। धर्मार्थ समान एवं उच्च वर्ण के मृतक के दाह आदि सम्पूर्ण और्ध्वदेहिक कृत्य करने में भी आशौच नहीं होता, नित्य पिण्डदान आदि के बाद स्नानमात्र से शुद्धि होती है। द्विज शूद्र का धर्मार्थ भी दाह आदि न करे।

## अथ अन्यस्याधिकारिणोऽभावे ब्रह्मचारिणा कर्तव्यम्

अथ ब्रह्मचारिणा पितृमातृमातामहादीनामन्याधिकार्यभावे दाहाद्यन्त्यकर्म कार्यम्। तदा कर्माङ्गं दशाहमस्पृश्यत्वलक्षणमाशौचं च कार्यम्। तदापि तेषामाशौचिनामन्नं ब्रह्मचारिणा न भोक्तव्यम् आशौचिस्पृष्टतया वासश्च न कार्यः। तदुभयकरणे प्रायश्चित्तं पुनरुपनयनं च। ब्रह्मचारिणा पूर्वोक्तपित्रादिभिन्नानां दाहाद्यन्त्यकर्मकरणे [2]कृच्छ्रत्रयप्रायश्चित्तं पुनरुपनयनं चाशौचान्ते कार्यम्। पित्रादेर्दाहमात्रकरणे एकाहमाशौचं कार्यम्।

ब्रह्मचारी अन्य अधिकारी के अभाव में पिता-माता और मातामह आदि का दाह आदि अन्त्य कर्म करे। उस समय ब्रह्मचारी को कर्माङ्ग दशाह और अस्पृश्यत्व लक्षण आशौच करना चाहिये। तब भी आशौच वालों का अन्न ब्रह्मचारी नहीं खाये और न आशौचियों का जहां स्पर्श हो वहां वास ही करे। इन दोनों के करने में प्रायश्चित्त तथा पुनः उपनयन करे। ब्रह्मचारी को पहले कहे हुए पिता आदि से भिन्नों का दाह आदि अन्त्यकर्म करने पर आशौच के अन्त में कृच्छ्र प्रायश्चित्त और पुनः उपनयन करना चाहिये। पिता आदि के केवल दाह करने में एक दिन का आशौच है।

---

१. हीनवर्ण का दाहादि और्ध्वदेहिक कर्म करने में ब्रह्मपुराण में कहा है—'ब्राह्मणो हीनवर्णस्य न कुर्यादौर्ध्वदेहिकम्। कामाल्लोभात्तथा मोहात् कृत्वा तज्जातितां व्रजेत् ॥' मनुः—'व्रात्यानां याजनं कृत्वा परेषामन्त्यकर्म च। अभिचारमहीनं च त्रिभिः कृच्छ्रैर्व्यपोहति ॥' परेषां = सर्ववर्णानां, हीनेषु तद्द्वैगुण्यत्रैगुण्यचातुर्गुण्याद्यूह्यम्।

२. देवलः—'ब्रह्मचारी न कुर्वीत शववाहादिकक्रियाम्। यदि कुर्याच्चरेत् कृच्छ्रं पुनः संस्कारमेव च ॥' इति।

अत्र सर्वत्र ब्रह्मचारिणः संध्याग्निकार्यादिकर्मलोपो न[1]। ब्रह्मचारिभिन्न-स्यापि दाहादिनिमित्तकसंसर्गाशौचे ब्रह्मयज्ञादिनित्यकर्मलोपो नेत्युक्तम्। तत्र देवपूजावैश्वदेवादिकमन्येन कारणीयम्। स्वयं कर्तुं योग्यं तु स्वेनैव कार्यम्। ब्रह्मचारिणः पित्राद्यन्त्यकर्माकरणे तु पित्रादिमरणे आशौचं न। समावर्तनोत्तरं पूर्वमृतानां पित्रादिसपिण्डानां[2]त्रिरात्रमाशौचं कार्यम्।

यहाँ सब जगह ब्रह्मचारी के सन्ध्या और अग्निकार्य का लोप नहीं होता। ब्रह्मचारी से भिन्न का भी दाहादि निमित्तक संसर्गाशौच में ब्रह्मयज्ञ आदि नित्य कर्म का लोप नहीं होता, यह कहा है। उसमें देवपूजा और वैश्वदेव आदि दूसरे से करावे। अपने करने योग्य को तो स्वयं करे। ब्रह्मचारी का पिता आदि के अन्त्यकर्म नहीं करने में तो पिता आदि के मरने में आशौच नहीं होता। समावर्तन के बाद पहले मरे हुए पिता आदि सपिण्डों का त्रिरात्र आशौच करे।

## अथ रोदने आशौचादिनिर्णयः

विप्रादिभिः सवर्णमरणविषयेऽस्थिसंचयनात्पूर्वं रोदने[3] स्नानं तदुत्तरमाचमनम्। विप्रस्य शूद्रविषयेऽस्थिसंचयनात्प्राक् त्रिरात्रं तदुत्तरमेकरात्रम्। शूद्रस्य विषये तद्गृहवासादिसम्बन्धेऽस्थिसंचयनात्प्रागेकरात्रं तदूर्ध्वं स्नानम्।[4]सपिण्डानां त्वनुगमनरोदनादौ न दोषः। नात्रापि कर्मलोपः। अत्र सर्वत्र यस्य यावानाशौच-कालस्तं निर्वाह्य स्नात्वैव स विशुद्धयति, न तु स्नानं विना तावत्कालमात्राति-क्रमेण शुद्धिः।

ब्राह्मण आदि वर्ण अपने समान वर्ण के मरने में अस्थिसंचयन के पहले रोवे तो स्नान और इसके बाद आचमन करे। शूद्र के मरने में अस्थिसंचयन के पूर्व ब्राह्मण रोवे तो त्रिरात्र आशौच, इसके बाद एकरात्र आशौच है। शूद्र के विषय में उसके घर में निवास आदि सम्बन्ध में अस्थिसंचयन के पहले एकरात्रि का आशौच इसके बाद स्नान है। सपिण्डों का तो अनुगमन और

---

१. संवर्त ने ब्रह्मचारी का सन्ध्याग्निकर्मादि का लोपाभाव बतलाया है—'पित्रोर्गुरोर्विपत्तौ तु ब्रह्मचार्यपि यः सुतः। सव्रतश्चापि कुर्वीत अग्निपिण्डोदकक्रियाम्॥ तेनाशौचं न कर्तव्यं सन्ध्या चैव न लुप्यते। अग्निकार्यं च कर्तव्यं सायं प्रातश्च नित्यशः॥' इति।

२. मनुः—'आदिष्टी नोदकं कुर्यादाव्रतस्य समापनात्। समाप्ते तूदकं दत्त्वा त्रिरात्रमशुचि-र्भवेत्॥' छन्दोगपरिशिष्ट में विकल्प से कहा है—'पितर्यपि मृते नैषां दोषो भवति कर्हिचित्। आशौचं कर्मणोऽन्ते स्यात् त्र्यहं वा ब्रह्मचारिणाम्॥' इति।

३. रोने में मुख और आंखों से निःसृत कफ एवं आंसू को अवश होकर प्रेत को खाना पड़ता है इसलिये याज्ञवल्क्य ने रोदन का निषेध किया है—'श्लेष्माश्रु बान्धवैर्मुक्तं प्रेतो भुंक्ते यतोऽवशः। अतो न रोदितव्यं हि क्रियाः कार्याः स्वशक्तितः॥' ब्रह्मपुराण में ब्राह्मण का क्षत्रियवैश्य के विषय में तो कहा है—'अस्थिसंचयने विप्रो रौति चेत्क्षत्रवैश्ययोः। तदा स्नातः सचैलस्तु द्वितीयेऽहनि शुद्धयति॥ कृते तु संचये विप्रः स्नानेनैव शुचिर्भवेत्॥' क्षत्रिय का वैश्य के विषय में भी यही कृत्य है। शूद्र के विषय में ब्राह्मण का त्रिरात्र और क्षत्रिय वैश्य का द्विरात्र आशौच है। अस्थिसंचयन के पश्चात् रोदन में द्विजों का एकाह आदि आशौच का विचार माधवीय में स्पष्ट है।

४. देवल ने कहा है—'विहितं हि सपिण्डानां प्रेतनिर्हरणादिकम्। तेषां करोति यः कश्चि-त्तस्याधिक्यं न विद्यते॥' हारीतः—'दोषः स्यात्त्वसपिण्डस्य तत्रानाथक्रियां विना॥' इति।

रोदन आदि में दोष नहीं है। इसमें भी कर्म का लोप नहीं है। यहां सब जगह जिसका जितना आशौचकाल है उसे पूरा करने के बाद स्नान करके ही वह शुद्ध होता है, स्नान के विना उतने समय के अतिक्रमण मात्र से शुद्धि नहीं होती।

## अथ अन्त्यकर्मकर्तुः स्त्रीसङ्गे प्रायश्चित्तम्

अन्त्यकर्मकर्तुरस्थिसंचयनात्प्राक् स्त्रीसङ्गे चान्द्रायणं प्रायश्चित्तम्। ऊर्ध्वं प्राजापत्यत्रयम्। अन्येषां मृताशौचिनां संचयनात्प्राक् संगमे त्रिरात्रमुपवासः। ऊर्ध्वमेकरात्रम्।

अन्त्य कर्म करने वाले को अस्थिसंचयन से पहले स्त्रीसङ्गम करने पर चान्द्रायण प्रायश्चित्त है। इसके बाद तीन प्राजापत्य है। दूसरे मरणाशौचियों को अस्थिसंचयन से पहले स्त्रीसंगम में तीन रात्रि का उपवास है। इसके बाद एक रात का आशौच है।

## अथाशौच्यन्नभक्षणे विचारः

असगोत्रोऽनापदि बुद्धिपूर्वं सकृदप्याशौचिस्वामिकं पक्वमन्नं यस्मिन् दिने भुङ्क्ते तदारभ्य तेन यावत्तेषामाशौचमवशिष्टं [1]तावदाशौचं कार्यम्। आशौचान्ते च विप्राशौचे सांतपनं प्रायश्चित्तम्। शूद्राशौचे चान्द्रायणम्। क्षत्रियादेः कलावभावान्न लिख्यते। क्वचिल्लेखस्तु व्युत्पादनमात्रार्थो नेदानीमुपयुज्यते इति प्राय उपेक्ष्यते। मत्याभ्यासे विप्रशूद्राशौचयोः क्रमेण मासं षण्मासं कृच्छ्रादिव्रताचरणम्।

असमान गोत्र वाले आपत्तिरहित अवस्था में जानबूझकर एकबार भी आशौच वाले का पक्वान्न जिस दिन खाता है तब से उसको जितना उसका आशौच दिन बचा है उतना आशौच करना चाहिये। आशौच के अन्त में ब्राह्मण के आशौच में सान्तपन प्रायश्चित्त है। शूद्र के आशौच में चान्द्रायण है। कलियुग में क्षत्रिय आदि के अभाव से इनका नहीं लिखा है। कहीं लेख तो कथनमात्र के लिये है इस समय उसका कोई उपयोग नहीं, इससे प्रायः उपेक्ष्य है। ज्ञानपूर्वक भोजन के अभ्यास में ब्राह्मण और शूद्र के आशौच में क्रम से एक मास, छ मास तक कृच्छ्र आदि व्रत करे।

[2]अमत्या भोजने यावदन्नपाकमाशौचं क्रमेणैकरात्रं सप्तरात्रं चोपोषणं दश शतं च प्राणायामाः। अमत्याभ्यासे द्विगुणम्। आपद्यमत्या भोजने तदहराशौच-

---

१. आशौचका अन्नभक्षण करने पर विष्णु ने कहा है—'ब्राह्मणादीनामाशौचे यः सकृदेवान्नमश्नाति तस्य तावदाशौचं यावत्तेषामाशौचव्यपगमे प्रायश्चित्तम्।' आशौच के अन्त में मार्कण्डेय ने प्रायश्चित्त बतलाया है—'भुक्त्वा ब्राह्मणाशौचे चरेत्सान्तपनं द्विजः। भुक्त्वा तु क्षत्रियाशौचे तप्तकृच्छ्रो विधीयते॥ वैश्याशौचे तथा भुक्त्वा महासान्तपनं चरेत्॥' इति।

२. अज्ञानतः भोजन करने पर अंगिरा ने आशौच कहा है—'अन्तर्दशाहे भुक्त्वाऽन्नं सूतके मृतकेऽपि वा। अस्याशौचं भवेत्तावद्यावदन्नं व्रजत्यधः॥' छागलेय ने कृत्य बतलाया है—'अज्ञानाद् भुञ्जते विप्राः सूतके मृतके तथा। प्राणायामशतं कृत्वा शुद्ध्यन्ते शूद्रसूतके॥ वैश्ये षड्भिर्वेदाग्नि विंशतिर्ब्राह्मणे दश। एकाहं च त्र्यहं पञ्च सप्तरात्रमभोजनम्॥ ततः शुद्धिर्भवत्येषां पञ्चगव्यं पिबेत्ततः॥' इति। विशेष मिताक्षरा आदि में देखें।

मेकः प्राणायामः । शूद्राशौचेऽष्टाधिकसहस्रगायत्रीजपः । ज्ञानत आपदि त्रिरघमर्षणमष्टोत्तरसहस्रगायत्रीजपः । शूद्राशौचे प्राजापत्यम् । शूद्रस्य द्विजाशौचे स्नानं पञ्चगव्याशनं च । सर्वमिदं जननाशौचे न्यूनं योज्या । एवमाहिताग्न्याशौचेऽपि न्यूनमिति स्मृत्यर्थसारे । सर्वमिदमाशौचिस्वामिकान्नभोजने । यदा तु तदस्वामिकमाशौचिस्पृष्टमात्रमन्नं भुङ्क्ते तदा मत्या भोजने कृच्छ्रम् अमत्यार्धमिति स्मृत्यर्थसारे उक्तम् ।

बिना जाने खाने में जब तक अन्न पाक हो तब तक आशौच और क्रम से एक रात सात रात का उपवास और एक हजार प्राणायाम करे। अज्ञानपूर्वक अभ्यास में दूना करे। आपत्ति में अनजाने भोजन करने में उस दिन का आशौच और एक प्राणायाम करे। शूद्र के आशौच में एक हजार आठ गायत्री जप करे। आपत्ति में ज्ञानपूर्वक भोजन करने पर तीन अघमर्षण और एक हजार आठ बार गायत्री जप करे। शूद्र के आशौच में प्राजापत्य करे। शूद्र को द्विज के आशौच में स्नान और पञ्चगव्य का प्राशन है। यह सब जननाशौच में कम करे। इसी प्रकार आहिताग्नि के आशौच में भी कमी करे, ऐसा स्मृत्यर्थसार में है। यह सब आशौच वाले के अन्न खाने में है। जब तो आशौची का अन्न न हो केवल आशौच वाले ने स्पर्श किया हो उसके ज्ञानपूर्वक भोजन करने पर कृच्छ्र और बिना जाने में अर्धकृच्छ्र करे, ऐसा स्मृत्यर्थसार में कहा है।

आशौचिस्पृष्टाशौचिस्वामिकान्नभोजी तु तत्स्वामिकान्नाशननिमित्तं तत्स्पृष्टान्नाशननिमित्तं चेति प्रायश्चित्तद्वयं समुच्चयेन कुर्यात् । आशौचिस्वामिकामान्नप्रतिग्रहे तूक्तप्रायश्चित्तार्धम् । आशौचं तु नास्ति । दातृभोक्तृभ्यामज्ञाते[1] जनने मरणे वा न दोषः । अन्यतरेण ज्ञाते दोषः । तत्र दातुर्ज्ञाने भोक्तुरज्ञाने भोक्तुरल्पं प्रायश्चित्तम् । दातुरज्ञानेऽपि भोक्तुर्ज्ञाने पूर्णमेव । भोजननिमित्तकाशौचेऽपि कर्मलोपो न ।

आशौच वाले के स्पर्श किये अन्न का और आशौची के अन्न का भोजन करने वाला तो आशौची का स्पर्श किया अन्नभक्षण निमित्त और आशौची का अन्नभक्षण, ये दो प्रायश्चित्त एकबार करे। आशौची का अन्न के प्रतिग्रह में तो पूर्वोक्त प्रायश्चित्त का आधा करे। आशौच तो नहीं होता। देने वाले और खाने वाले दोनों को ज्ञात न हो तो जननाशौच और मरणाशौच में दोष नहीं होता। किसी एक के जानकारी में दोष होता है। उसमें देने वाले के ज्ञात रहने पर और भोजन करने वाले के ज्ञात नहीं होने पर भोजन करने वाले को थोड़ा प्रायश्चित्त होता है। देने वाले का ज्ञान नहीं होने पर भी भोजन करने वाले के ज्ञान होने पर पूरा प्रायश्चित्त होता है। भोजन निमित्तक आशौच में भी कर्म का लोप नहीं होता।

## अथ स्वल्पसम्बन्धविषयकाशौचम्

अथ तु कथमपि स्वल्पसंबन्धयुक्ते स्नानं वासोयुतं स्यादिति त्रिंशच्छ्लोकी । स्मृत्यर्थसारेऽप्येवम् । अयमस्यार्थः—स्वल्पेनापि एकाहाद्याशौचप्रयोजकेन संब-

---

१. षट्त्रिंशन्मते—'उभाभ्यामपरिज्ञाते सूतकं नैव दोषकृत् । एकेनापि परिज्ञाते भोक्तुर्दोषमुपावहेत् ॥ विवाहोत्सवयज्ञेषु त्वन्तरामृतसूतके । परैरन्नं प्रदातव्यं भोक्तव्यं च द्विजोत्तमैः ॥' इति ।

न्धेन युक्ते शालकजामात्रादौ मृते सचैलं स्नानं कार्यम्। सर्वत्र गुरुणो लघुनो वा मृताशौचस्य प्राप्तिकाले समाप्तिकाले च स्नातव्यमिति यावत्।

किसी प्रकार का अल्पसम्बन्ध होने पर वस्त्रसहित स्नान करे, यह 'त्रिंशत्श्लोकी' में कहा है। स्मृत्यर्थसार में भी ऐसा ही है। इसका यहां यह अर्थ है—थोड़ा भी एक दिन आदि आशौच का प्रयोजक सम्बन्ध से युक्त होने पर साला और दामाद आदि के मरने पर वस्त्रसहित स्नान करे। सर्वत्र बड़ा या छोटा मरणाशौच के प्राप्त होने और समाप्त होने पर स्नान करे।

अथवा स्वल्पैर्दशाहभिन्नपक्षिणीत्रिदिनाद्याशौचप्रयोजकैः सम्बन्धैर्युक्ते बन्धुत्रयमातुलानुपनीतसपिण्डादौ मृते देशान्तरे कालान्तरेऽपि स्नानं भवत्येव। तथा च यस्य सन्निहितकाले आशौचप्राप्तिस्तस्यातिक्रान्तकाले स्नानम्। यस्य तु सन्निहितकालेऽपि स्नानमात्रं तस्य कालान्तरे स्नानमपि नेत्यर्थः। यद्वा स्वल्प आशौचप्रयोजकसम्बन्धभिन्नः सम्बन्धः। यथा शालकसुतत्वम् ऊढकन्यायाः पितृव्यतत्पुत्रत्वादि भगिन्या भ्रातृपुत्रत्वादि तद्युक्ते आशौचाभावेऽपि स्नानमात्रं भवत्येव। यत्किंचित्संबन्धे आशौचाभावेऽपि स्नानमात्रं सन्निधौ सर्वत्र कार्यमित्यर्थः। पक्षत्रयमपि इदं शिष्टाचारे दृश्यते इति युक्तं भाति।

अथवा दस दिन से भिन्न पक्षिणी और तीन दिन आदि स्वल्प आशौच के प्रयोजक सम्बन्धों से युक्त होने पर तीनों बन्धु, मामा और अनुपनीत सपिण्ड आदि के मरने में दूसरे देश में या दूसरे समय में भी स्नान होता ही है। निष्कर्ष यह है कि जिसका सन्निहित समय में आशौच प्राप्त है, उसका अतिक्रान्त समय में स्नान होता है। जिसका तो सन्निहित काल में भी स्नान ही है उसका दूसरे समय में स्नान भी नहीं होता। अथवा आशौच प्रयोजक सम्बन्ध से भिन्न सम्बन्ध अल्प है। जैसे साले का बेटा, विवाहिता कन्या, चाचा या उसका पुत्र आदि, बहिन के भाई के पुत्र आदि हैं इनमें अल्प सम्बन्ध के योग होने से आशौच न होने पर भी स्नानमात्र तो होता ही है। यत्किञ्चित् सम्बन्ध में आशौच न होने पर भी सन्निधि में स्नानमात्र सर्वत्र यह अर्थ है। ये तीनों पक्ष भी शिष्टाचार में देखे जाते हैं, इसलिये युक्त प्रतीत होता है।

## अथाशौचापवादः

स पञ्चधा—कर्तृतः, कर्मतः, द्रव्यतः, मृतदोषतः, विधानतः, इति। तत्र कर्तृतो यथा—यतीनां ब्रह्मचारिणां च सपिण्डजननमरणयोर्नाशौचम्[1]। मातापितृमरणे तु यतिब्रह्मचारिणोः सचैलं स्नानमात्रं भवत्येव। ब्रह्मचारिणः समावर्तनोत्तरं[2]

---

१. कूर्मपुराणे—'नैष्ठिकानां वनस्थानां यतीनां ब्रह्मचारिणाम्। नाशौचं कीर्तितं सद्भिः पतिते च तथा मृते॥' यहाँ चौथे पाद का देवलोक्त—'शावे वापि तथैव च' यह पाठान्तर है। आशौच शब्द अन्त्यकर्म का उपलक्षण है। हारीतः—'मातापित्रोस्तु यत्प्रोक्तं व्रतचारी तु पुत्रकः। व्रतस्योऽपि हि कुर्वीत पिण्डदानोदकक्रियाम्॥ भवत्यशौचं नैवास्य नैवाग्निस्तस्य लुप्यते। स्वाध्यायं च प्रकुर्वीत पूर्ववद्विधिदर्शितम्॥' इति।

२. ब्रह्मचारी का आशौचाभाव ब्रह्मचर्य काल में ही है। समावर्तन के पश्चात् त्र्यहाशौच होगा, जैसा मनु ने कहा है—'आदिष्टी नोदकं कुर्यादाव्रतस्य समापनात्। समाप्ते तूदकं दत्त्वा त्रिरात्रमशुचिर्भवेत्॥' इति।

ब्रह्मचर्यदशायां मृतानां पित्रादिसपिण्डानां त्रिरात्रमाशौचमुदकदानं च कार्यम्। अनुगमननिर्हरणनिमित्तकत्वाशौचं ब्रह्मचारिणोऽप्यस्त्येव। पित्राद्यन्त्यकर्मकरणे[1] ब्रह्मचारिण आशौचमप्यस्त्येव।

यह पाँच प्रकार का है—कर्ता से, कर्म से, द्रव्य से, मरण दोष से और विधान से। उसमें कर्ता से जैसे—यतियों और ब्रह्मचारियों को सपिण्ड के जन्म और मरण में आशौच नहीं होता। माता-पिता के मरने में तो यति तथा ब्रह्मचारी का सवस्त्र स्नानमात्र होता ही है। ब्रह्मचारी का समावर्तन के बाद ब्रह्मचर्यावस्था में मरे हुए पिता आदि सपिण्डों का त्रिरात्र आशौच और जलदान कर्तव्य है। अनुगमन और निर्हरण निमित्तक तो आशौच ब्रह्मचारी को भी है। पिता आदि के अन्त्यकर्म करने में ब्रह्मचारी को आशौच भी है ही।

आरब्धप्रायश्चित्तानां प्रायश्चित्तानुष्ठानसमये आशौचं न। समाप्ते तु प्रायश्चित्ते त्रिरात्रमतिक्रान्ताशौचम्। कृतकर्माङ्गनान्दीश्राद्धानां तत्कर्मसमाप्तिपर्यन्तं तत्कर्मोपयोगिकार्ये आर्त्यादिसंकटे आशौचं न। जाताशौचमृताशौचवतोर्मरणसमयप्राप्तौ[2] नाशौचम्। तेन दानादिकं सति वैराग्ये आतुरस्य संन्यासोऽपि भवतीति सिन्ध्वादयः। देशविप्लवदुर्भिक्षादिमहापदि[3] सद्यःशौचम्। आपदपगमे आशौचावशेषे अवशिष्टाशौचमस्त्येव।

आरम्भ किये हुये प्रायश्चित्तों का प्रायश्चित्त करने के समय में आशौच नहीं है। प्रायश्चित्त की समाप्ति में तो तीन रात का अतिक्रान्ताशौच होता है। कर्माङ्ग नान्दीश्राद्ध कर लेने पर उस कर्म की समाप्ति तक उस कर्म के उपयुक्त कार्य में और शारीरिक आदि के कष्ट में आशौच नहीं होता। जननाशौच और मरणाशौच वालों को मृत्युसमय प्राप्त होने पर आशौच नहीं होता। इससे वैराग्य होने पर बीमार का दान आदि और संन्यास भी होता है, ऐसा निर्णयसिन्धु आदि का मत है। देश-विप्लव और दुर्भिक्ष आदि बड़ी आपत्तियों में सद्यःशौच होता है। आपत्ति की समाप्ति में आशौच का शेष हो तो अवशिष्ट आशौच है ही।

अथ कर्मतः—[4]अन्नसत्रिणामन्नादिदानेषु नाशौचम्। प्रतिग्रहीतुस्तु आमान्नग्रहणे दोषो न। पक्वान्नभोजने तु त्रिरात्रं क्षीरपानम्। गृहीतेऽनन्तव्रतादावेकाद-

---

१. अन्त्यकर्मनिमित्तक दश दिन का अस्पृश्यत्व तो रहेगा ही, जैसा दिवोदास ने कहा है—'सगोत्रो वाऽसगोत्रो वा योऽग्निं दद्यात्सखे नरः। सोऽपि कुर्यान्नवश्राद्धं शुद्धयेत्तु दशमेऽहनि ॥' संवर्तः—'अन्यगोत्रोपसम्बन्धः प्रेतस्याऽग्निं ददाति यः। पिण्डं चोदकदानं च स दशाहं समाचरेत् ॥' इति।

२. शुद्धिरत्नाकर में दक्ष का वचन है—'स्वस्थकाले त्विदं सर्वं सूतकं परिकीर्तितम्। आपद्गतस्य सर्वस्य सूतकेऽपि न सूतकम् ॥' इति।

३. कूर्मपुराणे—'सद्यःशौचं समाख्यातं दुर्भिक्षे चाप्युपद्रवे। डिम्बाहवहतानां च विद्युता पार्थिवैर्द्विजैः ॥' याज्ञवल्क्यः—'आपद्यपि च कष्टायां सद्यःशौचं विधीयते।' पराशरः—'उपसर्गमृते चैव सद्यःशौचं विधीयते' उपसर्ग=अत्यन्तमरक इति शूलपाण्यादयः।

४. अङ्गिराः—'अन्नसत्रे प्रवृत्तानामाममन्नमगर्हितम्। भुक्त्वा पक्वान्नमेतेषां त्रिरात्रं तु व्रती भवेत् ॥' इति।

श्यादौ चारब्धकृच्छ्रादिव्रते च नाशौचम्। तत्र स्नानादिशारीरनियमाः स्वयं कार्याः। अनन्तपूजादिकमन्येन कारणीयम्। ब्राह्मणभोजनादिकमाशौचान्ते। राजादीनां प्रजापालनादौ नाशौचम्। [1]ऋत्विजां मधुपर्कपूजोत्तरं तत्कर्मणि नाशौचम्। तेन येष्वाधानपशुबन्धादिषु मधुपर्को नोक्तस्तेषु कृतेऽपि वरणे तांस्त्यक्त्वान्ये ऋत्विजः कार्याः।

कर्म से—अन्न क्षेत्र चलानेवालों को अन्न आदि दान करनेमें आशौच नहीं होता। प्रतिग्रह लेने वालों को आमान्न के लेने में दोष नहीं है। पक्कान्न खाने में तो तीन रात दूध का पान करे। अनन्तव्रत आदि एवं एकादशी आदि में और प्रारम्भ किये हुये कृच्छ्रव्रत आदि में आशौच नहीं है। उसमें स्नान आदि शरीर नियम स्वयं करे। अनन्त का पूजन आदि दूसरे से करावे। आशौच के अन्त में ब्राह्मण भोजन आदि करावे। राजा आदि का प्रजापालन आदि में आशौच नहीं होता। मधुपर्क पूजन के बाद ऋत्विजों को उस कर्म में आशौच नहीं है। इससे जिन आधान और पशु-बन्ध आदि में मधुपर्क नहीं कहा है उनमें वरण करने पर भी उन ऋत्विजों को छोड़कर दूसरे ऋत्विजों को करे।

[2]दीक्षितानां दीक्षणीयोत्तरमवभृथस्नानपर्यन्तं यज्ञकर्मणि नाशौचम्। दीक्षितर्त्विग्भ्यां स्नानमात्रं कर्ममध्ये कार्यम्। अवभृथात्पूर्वमेवाशौचाभावः। अवभृथं तु न भवत्येवेति सिन्धुः। कर्मान्ते तु त्रिरात्रं पूर्वन्यायात्। रोगभयराजभयादिनाशार्थे शान्तिकर्मणि नाशौचम्। क्षुत्पीडितकुटुम्बस्य प्रतिग्रहे नाशौचम्। विस्मरणशीलस्याधीतवेदशास्त्राध्ययनेऽपि नाशौचम्।

दीक्षितों की दीक्षा के बाद अवभृथ स्नान तक यज्ञकर्म में आशौच नहीं है। दीक्षित और ऋत्विज् दोनों को कर्म के मध्य में स्नानमात्र करना चाहिये। अवभृथ से पहले ही आशौच का अभाव है। अवभृथ तो नहीं होता ऐसा निर्णयसिन्धु का मत है। कर्म के अन्त में तो पूर्वोक्त न्याय से त्रिरात्र होता है। रोगभय और राजभय आदि के नाश के लिये शान्तिकर्म में आशौच नहीं है। क्षुधा से पीड़ित परिवार के लिए प्रतिग्रह लेने में आशौच नहीं होता। भुलक्कड़ विद्यार्थी को पढ़े हुए वेद और शास्त्रों के पढ़ने में भी आशौच नहीं होता।

[3]वैद्यस्य नाडीस्पर्शने नाशौचम्। श्राद्धे तूक्तम्। मूर्तिप्रतिष्ठाचौलोपनयनविवाहाद्युत्सवतडागाद्युत्सर्गकोटिहोमतुलापुरुषदानादिककर्मसु नान्दीश्राद्धोत्तरं नाशौचम्। संकल्पिते पुरश्चरणजपेऽविच्छेदेन संकल्पितहरिवंशश्रवणादौ[4] च प्रार-

---

१. ब्रह्मपुराणे—'गृहीतमधुपर्कस्य यजमानात्तु ऋत्विजः। पश्चादशौचे पतिते न भवेदिति निश्चयः॥' इति।

२. माधवीय में ब्रह्मपुराण का वचन है—'तद्वद्गृहीतदीक्षस्य त्रैविद्यस्य महामखे। स्नानं त्ववभृथे यावत्तावत्तस्य न सूतकम्॥' इति।

३. प्रचेताः—'कारवः शिल्पिनो वैद्या दासीदासास्तथैव च। राजानो राजभृत्याश्च सद्यःशौचाः प्रकीर्तिताः॥' इति।

४. हरिवंश की नवाह पारायणविधि गर्भाधान प्रकरण में, देवीभागवत की नवाह पारायणविधि आश्विन नवरात्र मे और भागवत की सप्ताह पारायणविधि कार्तिक मास में सुधाविवृति में देखिये।

म्भोत्तरं नाशौचम्। कालादिनियमाभावे तु स्तोत्रहरिवंशादिकमाशौचे हेयमेव। सर्वोऽप्ययमाशौचापवादोऽनन्यगतिकत्वे आर्तौ च ज्ञेय इति सिन्धौ नागोजीये चोक्तम्। तेनानन्यगतिकत्वादिकमालोच्यैवाशौचाभावो योज्यः। अत्र यद्वक्तव्यं तत्पूर्वार्धे तत्र तत्रोक्तमेव।

वैद्य को नाड़ी-स्पर्श करने में आशौच नहीं है। श्राद्ध में तो कहा है। मूर्ति की प्रतिष्ठा, चूड़ाकरण, यज्ञोपवीत, विवाह आदि उत्सव एवं तालाब आदि का उत्सर्ग, कोटिहोम, तुलापुरुष-दान आदि कर्मों में नान्दीश्राद्ध के बाद आशौच नहीं होता। संकल्पद्वारा पुरश्चरण में, जप में और अविच्छिन्न संकल्पित हरिवंशश्रवण आदि में प्रारम्भ के बाद आशौच नहीं है। काल आदि नियम के अभाव में तो स्तोत्र हरिवंश आदि का श्रवण आशौच में त्याग ही देना चाहिये। यह सभी आशौच का अपवाद दूसरी गति न होने पर और कष्ट में जानना चाहिये, ऐसा निर्णयसिन्धु और नागोजीय में कहा है। इससे अन्य गति के अभाव आदि को देखकर ही आशौचाभाव की योजना करनी चाहिये। यहाँ जो कहने योग्य है उसे पूर्वार्ध में वहाँ वहाँ कहा ही है।

केचित्तु व्रतेष्विव दीक्षितानामृत्विजामारब्धोत्सवादीनां च स्वरूपत आरम्भतश्चावश्यकत्वादार्त्याद्यभावेऽप्याशौचाभाव इत्याहुः। कन्याया ऋतुशङ्कादि-संकटे मुहूर्तान्तराभावे कूष्माण्डहोमादिना जाताशौचे विवाहारम्भोऽपि कार्य इत्युक्तम्।

कुछ लोग तो—व्रतों के समान दीक्षित ऋत्विजों का और आरम्भ किये उत्सव आदि का स्वरूप से और आरम्भ से अत्यावश्यक होने से कष्ट आदि के न रहने पर भी आशौच नहीं होता—ऐसा कहते हैं। कन्या के आर्तव शंका आदि संकट में दूसरे मुहूर्त के न होने पर कूष्माण्ड होम आदि करके जननाशौच में विवाह का आरम्भ भी करना चाहिये, यह कहा है।

'विवाहादिषु नान्दीश्राद्धोत्तरमाशौचपाते पूर्वसंकल्पितान्नमसगोत्रैर्दातव्यं भोक्तव्यं च। दातारं भोक्तारं सिद्धान्नं च सूतकी न स्पृशेत्। विवाहादौ तदन्यत्र वा भुञ्जानेषु दातुराशौचपाते पात्रस्थमप्यन्नं त्यक्त्वान्यगेहोदकाचान्ताः शुद्धयन्तीत्यादि पूर्वार्धे उक्तम्। एवं सहस्रभोजनादावपि पूर्वसंकल्पितान्नेषु ज्ञेयम्। पार्थिवशिवपूजायां नाशौचम्।

विवाह आदि में नान्दीश्राद्ध के बाद आशौच पड़ने पर पहले संकल्प किये हुए अन्न को भिन्नगोत्र वाले परोसें और खायें। दाता-भोक्ता और सिद्धान्न को आशौची स्पर्श न करे। विवाह आदि में या दूसरी जगह ब्राह्मणों के भोजन करते हुए दाता को आशौच पड़ जाय तो पात्र के भी अन्न को त्याग कर दूसरे के घर के जल से कुल्ला करने से शुद्ध होते हैं, इत्यादि पूर्वार्ध में कहा है। इसी प्रकार सहस्र भोजन आदि में भी पहले के संकल्पित अन्नों के विषय में जानना चाहिये। पार्थिव शिवलिङ्ग-पूजन में आशौच नहीं होता।

आशौचे [२]संध्याश्रौतस्मार्तहोमादिविषये पूर्वार्धे उक्तम्। अग्निसमारोपप्रत्य-

---

१. लघुविष्णुः—'व्रतयज्ञविवाहेषु श्राद्धे होमेऽर्चने जपे। आरब्धे सूतकं न स्यादनारब्धे तु सूतकम्॥ प्रारम्भो वरणं यज्ञे संकल्पो व्रतसत्रयोः। नान्दीश्राद्धं विवाहादौ श्राद्धे पाकपरिक्रिया॥' इति।

२. पुलस्त्यः—'सन्ध्यामिष्टिं चरुं होमं यावज्जीवं समाचरेत्। न त्यजेत् सूतके वाऽपि

वरोहावाशौचयोर्न कार्यौ। तेन समारोपोत्तरमाशौचपाते पुनराधानमेव। समारोपप्रत्यवरोहयोरन्यकर्तृकत्वस्याशौचापवादस्य चाभावात्। इदं बह्वृचानां द्वादशाहं होमलोपेऽन्येषां त्र्यहं होमलोपे एव पुनराधानं ज्ञेयम्। [1]ग्रहणनिमित्तके स्नानश्राद्धदानादौ नाशौचम्। कश्चित्स्नानमात्रं कार्यं न श्राद्धादीत्याह।

आशौच में सन्ध्या और श्रौत स्मार्त होम आदि के विषय में पूर्वार्ध में कहा है। अग्नि का समारोप और प्रत्यवरोह ये दोनों आशौच में नहीं करे। इससे समारोप के बाद आशौच पड़ने पर पुनः आधान ही होता है क्योंकि समारोप और प्रत्यवरोह का दूसरा कर्ता और आशौच का परिहार नहीं है। यह पुनः आधान बह्वृचों के बारह दिन और दूसरों के तीन दिन होम का लोप होने पर ही जानना चाहिये। ग्रहण निमित्तक स्नान, श्राद्ध और दान आदि में आशौच नहीं होता। कोई ग्रहण में स्नानमात्र कहते हैं, श्राद्ध आदि नहीं।

संक्रान्तिस्नानादावपि नाशौचम्। नित्यकृत्येषु स्नानाचमनभोजननियमास्पृश्यस्पर्शनादिनियमेषु नाशौचम्। अन्यद्वैश्वदेवब्रह्मयज्ञदेवपूजादि नित्यं नैमित्तिकं काम्यं चाशौचेषु न कार्यम्। [2]भोजनकाले आशौचापादकजननमरणश्रवणे मुखस्थं ग्रासं त्यक्त्वा स्नायात्। मुखस्थग्रासभक्षणे एकोपवासः। सर्वान्नभोजने त्रिरात्रोपवासः। इति कर्मतः आशौचसदसद्भावविचारः।

संक्रान्ति के स्नान-दान आदि में भी आशौच नहीं है। नित्य कृत्य—स्नान, आचमन, भोजन के नियम और अस्पृश्य के स्पर्श आदि नियमों में आशौच नहीं होता। अन्य वैश्वदेव, ब्रह्मयज्ञ, देवपूजन आदि नित्य नैमित्तिक और काम्य कर्म आशौच में नहीं करे। भोजन के समय में आशौच सम्पादक जनन-मरण के सुनने पर मुंह के ग्रास का त्याग कर स्नान करे। मुँह का ग्रास खा लेने पर एक दिन का उपवास करे। सब अन्न खा लेने पर तीन रात का उपवास करे। यह कर्म से आशौच के होने न होने का विचार है।

अथ द्रव्यतः—[3]पुष्पफलमूललवणमधुमांसशाकतृणकाष्ठोदकक्षीरदधिघृतौषधतिलतद्विकारेक्षुतद्विकाराणां लाजादिर्भर्जितान्नस्य लड्डुकादीनां चाशौचिस्वामि-

---

त्यजन् गच्छेदधो द्विजः॥ सूतके मृतके चैव सन्ध्याकर्म समाचरेत्। मनसोच्चारयेन्मन्त्रान् प्राणायाममृते द्विजः॥' भारद्वाजः—'सूतके मृतके कुर्यात् प्राणायाममन्त्रकम्। तथा मार्जनमन्त्रांस्तु मनसोच्चार्य मार्जयेत्॥ गायत्रीं सम्यगुच्चार्य सूर्यायार्घ्यं निवेदयेत्। मार्जनं तु न वा कार्यमुपस्थानं न चैव हि॥' पैठीनसि ने भी अर्घ्य में मन्त्र का उच्चारण कहा है—'सूतके सावित्र्याऽञ्जलिं प्रक्षिप्य सूर्यं ध्यायन्नमस्कुर्यात्।' आशौच में सन्ध्या-त्याग के—'सूतके कर्मणां त्यागः सन्ध्यादीनां विधीयते' इत्यादि वचन पूर्णसन्ध्या का त्यागपरक है।

१. लिङ्गपुराणे—'सूतके मृतके चैव न दोषो राहुदर्शने। तावदेव भवेच्छुद्धिर्यावन्मुक्तिर्न दृश्यते॥' व्याघ्रः—'स्मार्तकर्मपरित्यागो राहोरन्यत्र सूतके।' इति।

२. वृद्धशातातपः—'यदा भोजनकाले तु अशुचिर्भवति द्विजः। भूमौ निक्षिप्य तं ग्रासं स्नात्वा विप्रो विशुद्ध्यति॥ भक्षयित्वा तु तं ग्रासमहोरात्रेण शुद्ध्यति। अशित्वा सर्वमेवान्नं त्रिरात्रेण विशुद्ध्यति॥' इति।

३. पुष्प-फल-मूलादि में शाक शब्द से दशविध शाक का ग्रहण है, जैसे—'मूलपत्रकरीराग्रफलकाण्डाधिरूढकम्। त्वक् पुष्पं कवकं चैव शाकं दशविधं स्मृतम्॥' मूल मूली आदि का, पत्र

प्रत्येक मास के बारह तथा ऊनमास, त्रिपक्षक और ऊन-षाण्मासिक एवं ऊनाब्दिक, इस तरह षोडश श्राद्ध हुए। इसमें दूसरे मत निर्णयसिन्धु में कहे हैं।

अथैषां कालः—

मासादौ मासिकं कार्यमाद्यं त्वेकादशेऽह्नि।
एकद्वित्रिदिनैरूने त्रिभागेनोन एव वा।
ऊनमासिकमूनाब्दमूनषाण्मासिकं चरेत्।
त्रैपक्षिकं त्रिपक्षे चोनमास्यं द्वादशेऽह्नि वा॥

तत्रोनमासिकोनषाण्मासिकोनाब्दिकानामेकदिनेनोनपक्षे पञ्चम्यां मृतस्य तृतीयायां, द्वाभ्यामूनत्वपक्षे द्वितीयायां, त्रिभिन्यूंने प्रतिपदायामनुष्ठानमिति केचित्।

इनका समय-मास के आदि में मासिक श्राद्ध करे। आद्य श्राद्ध तो ग्यारहवें दिन तथा एक-दो-तीन दिन कम या तीन भाग से कम में ही ऊनमासिक, ऊनाब्दिक और ऊनषाण्मासिक श्राद्ध करे। त्रैपक्षिक तीसरे पक्ष में या बारहवें दिन ऊनमासिक करे। ऊनमासिक, ऊनषाण्मासिक और ऊनवार्षिक का एक दिन से ऊन पक्ष में पञ्चमी में मृत का तृतीया में, दो दिन से ऊन पक्ष में द्वितीया में, तीन दिन से ऊन पक्ष में प्रतिपदा में करने को कुछ लोग कहते हैं।

[1]माधवस्तूनषाण्मासिकमूनाब्दिकं च मृताहात्पूर्वेद्युः कार्यमित्याह। त्रैपक्षिकं त्रिपक्षेऽतीते मृताहे कार्यम्।

माधवाचार्य ने तो-ऊनषाण्मासिक और ऊनाब्दिक मृत दिन से पूर्व दिन करे—ऐसा कहा है। त्रैपाक्षिक श्राद्ध को तीन पक्ष के बीत जाने पर मृताह में करना चाहिये।

अत्राहिताग्नेर्विशेषः—त्रैपक्षिकपर्यन्तानि संस्कारतिथौ ततः पराणि प्रत्याब्दिकं च मृततिथौ। तेनाद्यं दाहादेकादशेऽह्नि त्रिमासादूर्ध्वं संस्कारे त्वेवं भाति। त्रिपक्षपर्यन्तानि दाहतिथौ कृत्वा पराण्यतिक्रान्तानि मृततिथौ प्राप्तमासिकेन सह कार्याणीति।

इसमें आहिताग्नि का विशेष है—त्रैपाक्षिकपर्यन्त के श्राद्ध दाह-तिथि में और उसके बाद वाले श्राद्ध तथा प्रत्याब्दिक श्राद्ध मृत तिथि में करे। इससे आद्य श्राद्ध दाह से ग्यारहवें दिन करे, तीन मास के बाद संस्कार हो तो ऐसा युक्त ज्ञात होता है। त्रिपक्षपर्यन्त श्राद्धों को दाह-तिथि में करके दूसरे बीते हुए श्राद्धों को मृत तिथि में प्राप्त मासिक के साथ करे।

## अथ ऊनश्राद्धेषु वर्ज्यानि

त्रिपुष्करेषु[2] नन्दासु सिनीवाल्यां भृगोर्दिने।
चतुर्दश्यां च नोनानि कृत्तिकासु द्विपुष्करे॥

---

१. माधव ने—'षाण्मासिकाब्दिके श्राद्धे स्यातां पूर्वेद्युरेव ते। मासिकानि स्वकीये तु दिवसे द्वादशेऽपि वा॥' पैठीनसि के इस वचन का अर्थ किया है कि ऊनषाण्मासिक और ऊनाब्दिक श्राद्ध मृत तिथि से पहले करे।

२. कृत्तिका, पुनर्वसु, उत्तराफल्गुनी, विशाखा, उत्तराषाढ़ा और पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र,

त्रिपुष्करद्विपुष्करयोगयोर्लक्षणं प्रागुक्तम्। आद्यमासिकमाद्याब्दिकं चैकादशेऽह्नीत्येकं मतम्। आद्यमासिकमेवैकादशेऽह्नि[1] प्रथमाब्दिकं तु द्वितीयवर्षारम्भ एवेत्यपरमतमित्युक्तम्। एतानि षोडशश्राद्धानि वर्षान्तसपिण्डनपक्षे उक्तेषु स्वस्वकालेष्वेकोद्दिष्टविधिना कार्याणि। [2]द्वादशाहादिकालेषु सपिण्डनापकर्षपक्षे एकदिने एवापकृष्य युगपदेकोद्दिष्टविधिना कार्याणि, 'श्राद्धानि षोडशादत्त्वा न तु कुर्यात्सपिण्डनम्' इति षोडशश्राद्धैर्विना सपिण्डनेऽधिकाराभावबोधनात्। एतानि पक्वान्नेनामान्नेन वा कार्याणि।

त्रिपुष्करों में नन्दा तिथियों में सिनीवाली अमावास्या (जिसमें चन्द्रदर्शन हो उस) में शुक्र के दिन, चतुर्दशी में कृत्तिका में द्विपुष्कर में ऊन श्राद्ध का त्याग करे। त्रिपुष्कर-द्विपुष्कर-योग का लक्षण पहले कहा है। आद्य मासिक और आद्य आब्दिक ग्यारहवें दिन करे, यह एक मत है। आद्य मासिक ही ग्यारहवें दिन करे, प्रथम आब्दिक तो दूसरे वर्ष के आरम्भ में ही करे, यह अन्य का मत है, यह कहा है। ये षोडश श्राद्ध वर्ष के अन्त में सपिण्डन के पक्ष में कहे हुए अपने-अपने काल में एकोद्दिष्ट विधि से करे। द्वादशाह आदि काल में सपिण्डन के अपकर्ष पक्ष में एक दिन में ही अपकर्ष करके एक काल में ही एकोद्दिष्ट विधि से करे, क्योंकि षोडश श्राद्ध विना किये सपिण्डन न करे, इस आशय के वचन से षोडश श्राद्धों के विना सपिण्डन करने के अधिकार का अभाव बोधित होता है। ये श्राद्ध पक्वान्न से या आमान्न से करे।

पाकपक्षे युगपत्करणे सर्वेषामेक एव पाको विप्रा अर्घ्याः पिण्डाश्च षोडश। एतानि द्वादशाहादौ सपिण्डनात्पूर्वं कृतान्यपि पुनः सपिण्ड्युत्तरं स्वस्वकाले पार्वणविधिना कार्याणि,

यस्य संवत्सरादर्वाग् विहिता तु सपिण्डता।
विधिवत्तानि कुर्वीत पुनः श्राद्धानि षोडश॥
अर्वाक् संवत्सराद्यस्य सपिण्डीकरणं कृतम्।

---

द्वितीया, सप्तमी और द्वादशी तिथि, मंगलवार, शनिवार और रविवार, इन तीनों के योग होने पर त्रिपुष्कर और पूर्वोक्त तिथि और वार में मृगशिरा, चित्रा और धनिष्ठा नक्षत्र के योग होने पर द्विपुष्कर योग होता है।

१. याज्ञवल्क्यः—'मृतेऽहनि प्रकर्तव्यं प्रतिमासं तु वत्सरम्। प्रतिसंवत्सरं चैवमाद्यमेकादशेऽहनि॥' अर्थात् मृततिथि में प्रतिमास संवत्सरपर्यन्त एकोद्दिष्ट करना चाहिये। सपिण्डीकरण के बाद प्रतिवर्ष एकोद्दिष्ट ही करे और सब एकोद्दिष्ट का प्रकृतिभूत आद्य एकोद्दिष्ट ग्यारहवें दिन करे।

२. अशक्तावश सपिण्डनापकर्ष पक्ष में सपिण्डन जैसे बारहवें आदि दिनों में किया जाता है वैसे मासिक श्राद्धों का अपकर्ष करके बारहवें आदि दिनों में सपिण्डन के पूर्व मासिक श्राद्ध करे। हारीतः—'मुख्यं श्राद्धं मासि मासि अपर्याप्तावृतुं प्रति। द्वादशाहेन वा भोज्या एकाहे द्वादशापि वा॥' स्मृतिरत्नावल्याम्—'द्वादशाहे यदा कुर्यात् पितुः पुत्रः सपिण्डनम्। एकादशेऽह्नि कुर्वीत प्रेतश्राद्धानि षोडश॥' इत्यादि वचनों से देशाचारानुसार कहीं ग्यारहवें दिन आद्यश्राद्ध एवं बारहवें दिन मासिक श्राद्ध तथा सपिंडन और कहीं ग्यारहवें दिन आद्यश्राद्धादि सपिंडनान्त सभी श्राद्ध किये जाते हैं।

षोडशानां द्विरावृत्तिं कुर्यादित्याह गौतमः ॥ इत्यादिवचनात् । षोडशानां द्विरावृत्तित्वं चैकादशाहसपिण्डनपक्षे ज्ञेयम् , तत्राऽद्यमासिकस्य कालसत्त्वात् । द्वादशाहे सपिण्डनपक्षे तु पञ्चदशानां द्विरावृत्तिः ।

पाक के पक्ष में एक काल में करने पर सबों का एक ही पाक करे, ब्राह्मण, अर्घ्य और पिण्ड सोलह करे । ये श्राद्ध द्वादशाह आदि में सपिण्डन से पूर्व किये भी गये हों तो उनको पुनः सपिण्डी के बाद अपने-अपने समय में पार्वण विधि से करे, क्योंकि वचन है कि—जिसका वर्ष के पूर्व में सपिण्डन हो चुका हो उन्हें पुनः विधिपूर्वक सोलहों श्राद्ध करना चाहिये । वर्ष से पूर्व जिसका सपिण्डन कर दिया हो उसके सोलहों श्राद्धों की दो आवृत्ति करे, ऐसा गौतम ने कहा है । षोडश श्राद्धों की दो आवृत्ति एकादशाह में सपिण्डन के पक्ष में जानना चाहिये, क्योंकि उसमें आद्य मासिक का काल है । द्वादशाह में सपिण्डन पक्ष में तो पन्द्रह की दो आवृत्ति होती है ।

'त्रिपक्षे सपिण्डनपक्षे आद्यमासिकोनमासिकद्वितीयमासिकानां स्वकाले कृतत्वात्तदपकृष्य [2]कृतानामेव पुनरावृत्तिविधानात्तेषां कालाभावाच्च त्रयोदशानामेव पुनरावृत्तिः । एवमन्यपक्षेऽष्वपि यथासंभवमूह्यम् । ये तु द्वादशाहे सपिण्डनं कृत्वा त्रयोदशाहादावाद्यमासिकसहितानां षोडशानां पुनरावृत्तिं कुर्वन्ति ते भ्रान्ताः[3] ।

त्रिपक्ष में सपिण्डन पक्ष में आद्यमासिक, ऊनमासिक और द्वितीय मासिक का अपने-अपने काल में कर दिये जाने से उसका अपकर्ष कर किये हुओं का ही पुनः आवृत्ति के विधान होने से उनके समय का अभाव से तेरह की ही पुनः आवृत्ति होती है । इसी प्रकार अन्य पक्षों में भी यथासम्भव कल्पना करनी चाहिये । जो लोग द्वादशाह में सपिण्डन करके त्रयोदशाह आदि में आद्य मासिक के साथ सोलहों की पुनः आवृत्ति करते हैं वे भ्रान्त हैं ।

### अथ अधिकमासे आवृत्तिविचारः

यदा मरणादारभ्य द्वादशमासमध्ये कश्चिदधिकमासः पतेत्तदा तन्मासस्थं मासिकश्राद्धमधिके शुद्धे मासे चेति द्विवारं कार्यमिति सप्तदशश्राद्धानि भवन्ति ।

---

१. सपिण्डन-समय को बतलाते हुए बौधायन ने त्रिपक्ष-पक्ष का निर्देश किया है—'अथ सपिंडीकरणं त्रिपक्षे वा तृतीये वा मासि षष्ठे वैकादशे वा द्वादशे द्वादशाहे वैकादशाहे वा' । त्रैपक्षिकश्राद्ध तो त्रिपक्ष के बीतने पर मृत तिथि में करे जैसा भविष्य में कहा है—'त्रैपक्षिकं भवेद् वृत्ते त्रिपक्षे तदनन्तरम् ।' कार्ष्णाजिनिः—'त्रैपक्षिकं त्रिपक्षे स्यान्मृताहे त्वितराणि तु ।' इति ।

२. मदनरत्न में अङ्गिरा का वचन है—'यस्य संवत्सरादर्वाक् सपिण्डीकरणं कृतम् । मासिकं चोदकुम्भं च देयं तस्यापि वत्सरम् ॥' माधवीय में गोभिल का वचन है—'यस्य संवत्सरादर्वाग्विहिता तु सपिण्डता । विधिवत्तानि कुर्वीत पुनः श्राद्धानि षोडश ॥' गालवः—'अर्वाक् संवत्सराद्यस्य सपिण्डीकरणं कृतम् । षोडशानां द्विरावृत्तिं कुर्यादित्याह गौतमः ॥' इति ।

३. क्योंकि अपकर्ष पक्ष में बारहवें दिन सपिण्डीश्राद्ध करने के बाद मासिक श्राद्ध प्रथम द्वितीयादि मास में अपने समय में होंगे जैसा कार्ष्णाजिनि ने कहा है—'अर्वागब्दाद्यत्र यत्र सपिण्डीकरणं कृतम् । तदूर्ध्वं मासिकानां स्याद्यथाकालमनुष्ठितिः ॥' इति ।

मलमासे मृतस्य तु एकादशाहे आद्यमासिकं कृत्वा द्वितीयमासमृततिथौ तत्पुनः कृत्वा किंचिदूने द्वितीयमासे ऊनमासिकं तृतीयमासारम्भे द्वितीयमासिकं सार्धद्विमासान्ते त्रैपक्षिकम् । सपिण्ड्युत्तराण्यवशिष्टमासिकानि स्वस्वकाले एव कार्याणि । चतुःपुरुषमध्ये सपिण्डेषु नान्दीश्राद्धप्राप्तौ तु तत्प्राप्तिमासे एवैकस्मिन्नेव दिने सर्वाण्यपकृष्य कार्याणि—

प्रेतश्राद्धानि सर्वाणि सपिण्डीकरणं तथा ।
अपकृष्यापि कुर्वीत कर्तुं नान्दीमुखं द्विजः ॥ इत्युक्तेः ।

तत्रैकः पाकः । [१]षोडशश्राद्धपक्षे षोडश ब्राह्मणा अष्टचत्वारिंशत्पिण्डाः पुरूरवार्द्रवविश्वेदेवार्थमेको विप्र इति सर्वेषामनुष्ठानम् । एवं पक्षान्तरेषु श्राद्धसंख्यानुसारेण विप्राद्यूह्यम् ।

जब मरण से आरम्भ कर बारह मास के बीच में कोई अधिक मास पड़े तब उस मास का मासिक श्राद्ध अधिक में और शुद्ध मास में भी दो बार करना चाहिये, इस प्रकार सतरह श्राद्ध होते हैं । मलमास में मरे का तो एकादशाह में आद्य मासिक करके दूसरे मास के मृत तिथि में उसे पुनः करके कुछ कम दूसरे मास में ऊनमासिक और तीसरे मास के आरम्भ में द्वितीय मासिक एवं अढ़ाई महीने के अन्त में त्रैपाक्षिक करे । सपिण्डी के बाद वाले बचे मासिकों को अपने समय में ही करे । चार पीढ़ी के मध्य के सपिण्डों में नान्दीश्राद्ध आ पड़े तो उसके पड़ने वाले मास में ही एक ही दिन में सब का अपकर्ष करके करे । क्योंकि यह वचन है कि नान्दीमुख कर्ता ब्राह्मण सपिण्डीकरण को अपकर्ष करके भी करे । उसमें एक पाक होता है । सोलह श्राद्ध के पक्ष में सोलह ब्राह्मण और अड़तालीस पिण्ड तथा पुरूरव-आर्द्रव-विश्वेदेव के लिये एक ब्राह्मण, इस तरह सब का अनुष्ठान करे । इसी प्रकार दूसरे पक्षों में श्राद्ध की संख्या के अनुसार ब्राह्मण आदि की कल्पना कर लेनी चाहिये ।

केचित्पाकभेदमाहुः । उदकुम्भश्राद्धानामप्यनुमासिकवत्प्रेतोद्देश्यकश्राद्धत्वात्तेषामप्यपकर्ष इत्युक्तम् । वृद्धिं विनानुमासिकापकर्षे तु दोषमाहोशनाः—

वृद्धिश्राद्धविहीनस्तु प्रेतश्राद्धानि यश्चरेत् ।
स श्राद्धी नरके घोरे पितृभिः सह मज्जति ॥ इति ।

चतुःपुरुषसपिण्डेष्वाधानादिप्राप्तिनिमित्तोऽप्यपकर्षः कार्यः । अत्र विशेषः पूर्वार्धे उक्तः । यद्यन्मासिकं सूतकादिनातिक्रान्तं भवेत्तत्तदुत्तरमासिकेन सह तन्त्रेण कार्यमित्युक्तम् ।

---

१. येषां मते प्रथममासिकं महैकोद्दिष्टाद् भिन्नं तेषां मते षोडश दाक्षिणात्यादीनाम् । येषां मते प्रथममासिकस्य महैकोद्दिष्टरूपाद आद्यश्राद्धाद् न पृथक् प्रयोगः, तेषां मते ऊनमासिकादीनि ऊनाब्दिकान्तानि पञ्चदशैव श्राद्धानि । आद्यश्राद्धेन मिलित्वा तु षोडश भवन्ति । इदमेव चोत्तमं षोडशकमिति गीयते । गारुडे—'द्वादश प्रतिमासेषु पाक्षिकं च त्रिपाक्षिकम् । न्यूनषाण्मासिकं पिण्डं दद्याद् न्यूनाब्दिकं तथा ॥ उत्तमं षोडशं चैतद् मया ते परिकीर्तितम् । श्रपयित्वा चरुं तार्क्ष्य कुर्यादेकादशेऽहनि ॥' इति ।

कुछ लोग पाक भेद कहते हैं। उदकुम्भ श्राद्धों का भी अनुमासिक के समान प्रेतोद्देश्यक श्राद्ध होने से उनका भी अपकर्ष होता है, यह कहा है। वृद्धि के विना अनुमासिक के अपकर्ष में तो उशना ने दोष बतलाया है-वृद्धिश्राद्ध से हीन तो जो प्रेतश्राद्धों को करता है वह श्राद्ध करने वाला पितरों के साथ घोर नरक में डूबता है। चार पुरुषों के सपिण्ड में भी आधान आदि की प्राप्ति के निमित्त से भी अपकर्ष करे। इसमें विशेष पूर्वार्ध में कहा है। जो-जो मासिक सूतक आदि से छूट जाय, उस-उस को बाद वाले मासिक के साथ तन्त्र से करे, यह कहा है।

## अथ सपिण्डीकरणविचारः

तत्र सपिण्डनकालः—'नासपिण्ड्याग्निमान्पुत्रः पितृयज्ञं समाचरेत्' इति वचनात् पित्रादीनां मात्रादीनां त्रितयमध्येऽन्यतममरणे साग्निको द्वादशाहे सपिण्डनं कृत्वागामिदर्शे पिण्डपितृयज्ञादिकं[1] कुर्यात्। अत्र स्मार्ताग्निमानपि साग्निको ग्राह्य इति भाति। तस्यापि पिण्डपितृयज्ञावश्यकत्वात्। साग्नेः प्रेतस्य तु त्रिपक्षे एव—

प्रेतश्चेदाहिताग्निः स्यात्कर्तानग्निर्यदा भवेत्।
सपिण्डीकरणं तस्य कुर्यात्पक्षे तृतीयके ॥ इत्युक्तेः।

सपिण्डन का समय—असपिण्ड अग्निहोत्री पुत्र पितृयज्ञ न करे, इस वचन से पिता आदि तीन और माता आदि तीन में से किसी एक के मरने पर साग्निक द्वादशाह में सपिण्डन करके आने वाले दर्श में पिण्डपितृयज्ञ आदि करे। इसमें स्मार्त अग्निहोत्री भी साग्निक ग्राह्य है, यह प्रतीत होता है। क्योंकि उसको भी पिण्डपितृयज्ञ आवश्यक है। साग्निक प्रेत का तो सपिण्डीकरण त्रिपक्ष में ही होता है, क्योंकि यह वचन है कि—प्रेत यदि साग्निक हो और कर्ता निरग्निक हो तो उसका सपिण्डीकरण तीसरे पक्ष में करे।

अत्र साग्निः श्रौताग्निमानेव। द्वयोः साग्नित्वे द्वादशाह एव,

साग्निकस्तु यदा कर्ता प्रेतो वाप्यग्निमान्भवेत्।
द्वादशाहे तदा कुर्यात्सपिण्डीकरणं पितुः ॥ इत्युक्तेः।

द्वयोरप्यनग्नित्वे त्वनेके [2]कालाः—

---

१, गालव ने भी कहा है—'सपिण्डीकरणात् प्रेते पैतृकं पदमास्थिते। आहिताग्नेः सिनीवाल्यां पितृयज्ञः प्रवर्तते ॥' इति।

२. कालादर्श में सपिंडीकरण के आठ काल का निर्देश करते हुए इस प्रकार कहा है—'एकादशे द्वादशेऽह्नि त्रिपक्षे वा त्रिमासि वा। षष्ठे चैकादशे वाऽब्दे सम्पूर्णे वा शुभागमे ॥ सपिण्डीकरणस्येत्थमष्टौ कालाः प्रकीर्तिताः। साग्नौ कर्तर्युभावाद्यौ प्रेते साग्नौ तृतीयकः ॥ अनग्नेस्तु द्वितीयाद्याः सप्त काला मुनीरिताः। रोहिणीरौद्रहस्तेषु मैत्रमे वापि तच्चरेत् ॥' गरुडपुराण में साग्निक-निरग्निक सभी के लिये बारहवें दिन सपिंडीकरण का समय-निर्देश किया है—'द्वादशाहे त्रिपक्षे वा षण्मासे वत्सरेऽपि वा। सपिंडीकरणं प्रोक्तं मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ मया तु प्रोच्यते तार्क्ष्य शास्त्रधर्मानुसारतः। चतुर्णामेव वर्णानां द्वादशाहे सपिण्डनम् ॥ कर्मलोपात् प्रत्यवायी भवेत्तस्मात् सपिण्डनम्। निरग्निकः साग्निको वा द्वादशाहे समाचरेत् ॥' इति।

सपिण्डीकरणं कुर्याद्यजमानस्त्वनग्निमान् ।
अनाहिताग्नेः प्रेतस्य पूर्णे संवत्सरेऽथवा ॥
एकादशे मासि षष्ठे त्रिमासे वा त्रिपक्षके ।
मासान्ते द्वादशे वाह्नि कुर्याद्वैकादशेऽह्नि ॥
यदहर्वृद्धिरापन्ना तदहर्वेति निश्चितम् ।

इसमें साग्नि, श्रौत अग्नि वाला ही ग्राह्य है। दोनों (प्रेत और कर्ता) साग्निक हों तो द्वादशाह ही में करे, क्योंकि वचन है कि जब साग्निक कर्ता हो और प्रेत भी अग्निमान् हो तो द्वादशाह में ही पिता का सपिण्डन करे। दोनों भी निरग्निक हों तो अनेक काल है। निरग्निक यजमान अनाहिताग्नि प्रेत का सपिण्डीकरण वर्ष पूरा होने पर या ग्यारहवें महीने, छठे तथा तीसरे महीने अथवा त्रिपक्ष में या मास के अन्त में या द्वादशाह में या एकादशाह में करे। अथवा जिस दिन वृद्धि प्राप्त हो उस दिन करे, यह निश्चित है।

अत्र वृद्धिनिमित्तापकर्षो निरग्नेरेवोक्तस्तथापि साग्नेरपि संभवे योज्यः। अत्र वृद्धिपदं चूडोपनयनविवाहमात्रपरम्। सीमन्तादिसंस्कारे वृद्धिश्राद्धस्य लोप एव कार्यो न तु तदर्थं सपिण्डनापकर्ष इति केचित्। अन्ये तु गर्भाधानपुंसवनादिष्वन्नप्राशनान्तेषु संस्कारेष्वकरणे दोषोक्तेरावश्यकेषु वृद्धिश्राद्धस्याप्यावश्यकत्वात्सपिण्डनापकर्षः कार्य एव। तथा च चतुःपुरुषसपिण्डेषु सपिण्डीकरणाभावे गर्भाधानादिकमपि न कार्यमित्याहुः। तेन पितामहमरणे पौत्रस्य वृद्धौ प्राप्तायामप्यपकर्षः सपिण्डीकरणानुमासिकादीनां सिद्धः।

इसमें यद्यपि वृद्धिनिमित्तक अपकर्ष निरग्निक के लिये ही कहा है तथापि संभव हो तो साग्निक के लिये भी योजना कर ले। यहां वृद्धि पद चूड़ा-उपनयन-विवाहमात्र परक है। कुछ लोग कहते हैं--सीमन्त आदि संस्कारों में वृद्धिश्राद्ध का लोप ही करे न कि उसके लिये सपिण्डन का अपकर्ष। दूसरे—गर्भाधान और पुंसवन आदि अन्नप्राशनपर्यन्त संस्कारों में वृद्धिश्राद्ध के न करने में दोष की उक्ति से आवश्यक श्राद्धों में वृद्धिश्राद्ध का भी आवश्यक होने से सपिण्डन का अपकर्ष करना ही चाहिये। अतः चार पुरुषों के सपिण्ड में सपिण्डीकरण के अभाव में गर्भाधान आदि भी नहीं करे—यह कहते हैं। इससे पितामह के मरने में पौत्र को वृद्धि प्राप्त होने पर भी सपिण्डीकरण तथा अनुमासिक आदि का अपकर्ष सिद्ध हुआ।

एवमावश्यकवृद्धियुतकर्मप्राप्तौ कनिष्ठः[१] पुत्रो वा भ्राता वा भ्रातृपुत्रो वान्यः सपिण्डो वा शिष्यो वा गौणकर्तापि कुलप्राप्तवृद्धिसिद्ध्यर्थं सपिण्डनाद्यपकर्षं कुर्यात्। तत्र च कृते मुख्यस्य पुत्रादेर्न पुनः करणम्। वृद्धिनिमित्तापकर्षे पुनःकरणाभावात्। ये वा भद्रं दूषयन्ति स्वधाभिरिति दोषश्रुतेः वृद्धिं विना गौणाधिकारिणा सपिण्ड्यादिकरणे तु मुख्याधिकारिणा पुत्रादिना पुनरावर्तनी-

---

१. मदनरत्न में लघुहारीत का वचन है—'भ्राता वा भ्रातृपुत्रो वा सपिण्डः शिष्य एव च। सह पिण्डक्रियां कृत्वा कुर्यादभ्युदयं ततः॥ तथैव काम्यं यत्कर्म वत्सरात्प्रथमादृते।' इति।

यम्। एकादशाहान्तकर्मणस्तु न पुनरावृत्तिरित्युक्तम्। तत्रावश्यकपदेनानन्यगतिकं वृद्धिकर्म ग्राह्यम्।

इस तरह आवश्यक वृद्धियुक्त कर्म की प्राप्ति में छोटा पुत्र या भाई अथवा भतीजा या दूसरा सपिण्ड वा शिष्य इनमें कोई गौण कर्ता भी कुलप्राप्त वृद्धि की सिद्धि के लिये सपिंडन आदि का अपकर्ष करे। उसके करने पर मुख्य पुत्र आदि पुनः नहीं करे, क्योंकि वृद्धि के निमित्त अपकर्ष में पुनः नहीं करना है। 'ये वा भद्रं दूषयन्ति स्वधाभिः' यानी जो स्वधा से मंगल को दूषित करते हैं वे अधम हैं, इस दोष की श्रुति से वृद्धि को छोड़कर गौण अधिकारी के द्वारा सपिण्डी आदि करने पर तो मुख्य अधिकारी पुत्र आदि को पुनः करना चाहिये। एकादशाहान्त कर्म का तो पुनः आवृत्ति न करे, यह कहा है। उसमें आवश्यक पद से अनन्यगतिक वृद्धिकर्म ग्राह्य है।

तेन सगतिकेष्टापूर्तादौ सगतिकोपनयनविवाहादौ च नापकर्षः। अगतिके च विवाहादावप्यपकर्ष इति व्यवस्था योज्या।

आनन्त्यात्कुलधर्माणां पुंसां चैवायुषः क्षयात्।
अस्थिरत्वाच्छरीरस्य [1]द्वादशाहः प्रशस्यते॥

अत्र कुलधर्मपदेन वृद्धिश्राद्धयुतं कर्म ग्राह्यं न तु पञ्चमहायज्ञदेवपूजाश्राद्धादि। अस्य वर्णधर्मत्वेन नित्यत्वात्सपिण्डीकरणनिमित्तकप्रतिबन्धायोगात्, सपिण्डीकरणात्पूर्वं पञ्चमहायज्ञादिधर्मो न कार्य इति क्वापि स्मृतिवचनेऽनुपलम्भाच्च। एतेन सपिण्डीकरणाभावे सपिण्डेषु देवपूजाश्राद्धादिधर्मलोपं वदन्तो निर्मूलत्वादुपेक्ष्याः।

इससे सगतिक इष्टापूर्ति आदि में और सगतिक उपनयन-विवाह आदि में अपकर्ष नहीं होता। अगतिक विवाह आदि में भी अपकर्ष करे, इस व्यवस्था की योजना कर लेनी चाहिये। कुल धर्मों के आनन्त्य से और पुरुषों के आयुःक्षय से तथा शरीर के स्थिर न रहने से सपिण्डीकरण के लिये द्वादशाह प्रशस्त है। यहाँ कुल-धर्म पद से वृद्धिश्राद्धयुक्त कर्म ग्राह्य है पञ्चमहायज्ञ-देवपूजा और श्राद्ध आदि नहीं, क्योंकि इसके वर्ण के धर्म होने से नित्य कर्म है फिर भी सपिण्डीकरण निमित्तक प्रतिबन्ध का योग नहीं है और सपिण्डीकरण के पहले पञ्चमहायज्ञ आदि धर्म नहीं करे, ऐसा कहीं भी स्मृतिवचन में उपलब्ध नहीं है। इससे सपिण्डीकरण के अभाव में सपिण्डों में देवार्चन, श्राद्ध आदि धर्म का लोप कहने वाले निष्प्रमाण होने से उपेक्षणीय हैं।

अत्र द्वादशाहपदेनाशौचसमाप्त्युत्तरदिनं ग्राह्यम्। तेन त्रिदिनाशौचे पञ्चमदिने सपिण्डीकरणम्।

द्वादशाहादिकालेषु प्रमादादननुष्ठितम्।
सपिण्डीकरणं कुर्यात्कालेषूत्तरभाविषु॥

---

१. किसी-किसी देश में 'सर्वेषामेव वर्णानामाशौचान्ते सपिण्डनम्।' कात्यायन के इस वचन से यहां द्वादशाह पद को आशौचान्त का उपलक्षण मानकर सपिण्डन का ग्यारहवां दिन प्रशस्त मानते हैं। चतुर्विंशतिमते—'सपिण्डीकरणं चाब्दे सम्पूर्णेऽभ्युदयेऽपि वा। द्वादशाहे तु केषांचिन्मतं चैकादशे तथा॥' इति।

इदमुत्तरकालविधानं साग्निनिरग्निसाधारणम्।

सपिण्डीकरणश्राद्धमुक्तकाले कृतं न चेत्।
हस्तार्द्रारोहिणीभे वानुराधायां च तच्चरेत्॥

इदमपि साधारणम्। स्मृत्यर्थसारे वर्षान्तसपिण्डनपक्षे वर्षान्त्यदिने पूर्वं संवत्सरविमोक्षश्राद्धं कृत्वा सपिण्डनं च कृत्वा परेद्युर्मृताहे वार्षिकं कार्यमित्युक्तम्। इति कालविचारः।

यहाँ द्वादशाह पद से आशौच समाप्ति के बाद वाला दिन ग्राह्य है। इससे तीन दिन के आशौच में पांचवें दिन सपिण्डीकरण करे। द्वादशाह आदि समय में भूल से सपिण्डीकरण नहीं किया हो तो आगे आने वाले समय में करे। यह उत्तर काल का विधान साग्निक और निरग्निक के लिये साधारण है। सपिण्डीकरण श्राद्ध उक्त काल में यदि न किया हो तो हस्त, आर्द्रा और रोहिणी नक्षत्र में या अनुराधा में उसे करे। यह भी साधारण साग्निक निरग्निक दोनों का है। स्मृत्यर्थसार में वर्षान्त सपिण्डन पक्ष में वर्ष के अन्तिम दिन में पहले संवत्सर का विमोक्ष श्राद्ध करके और सपिण्डन करके दूसरे दिन मृताह में वार्षिक करे, यह कहा है। कालविचार समाप्त।

## अथ सपिण्डनाद्यधिकारिविचारः

तच्च सपिण्डनं पुत्रे विदेशस्थेऽपि सति नान्यः कुर्यात्। एवं ज्येष्ठपुत्रे विदेशस्थेऽपि न कनिष्ठः कुर्यात्। षोडशश्राद्धानि तु ज्येष्ठासन्निधाने कनिष्ठेन न कार्याणि। पुनर्ज्येष्ठेन न कार्याणि। आहिताग्निः कनिष्ठोऽपि सपिण्डनं कुर्यादेव। वृद्धिनिमित्ते तु कनिष्ठादिभिरपि [1]सपिण्डनं कार्यमित्युक्तम्। वृद्धिं विना कनिष्ठपुत्रेण कृते सपिडने ज्येष्ठपुत्रेण पुनः कार्यम्। आहिताग्निना पितृयज्ञार्थं कृते सपिडनेऽपि ज्येष्ठेन पुनः कार्यमिति भाति। तत्र पुनः करणे प्रेतशब्दो न वाच्यः।

देशान्तरस्थपुत्राणां श्रुत्वा तु वपनं भवेत्।
दशाहं सूतकं चैव तदन्ते च सपिडनम्॥

वह सपिण्डन पुत्र के परदेश में रहने पर दूसरा नहीं करे। इसी प्रकार ज्येष्ठ पुत्र के विदेश में रहने पर भी छोटा न करे। ज्येष्ठ के असान्निध्य में कनिष्ठ षोडश श्राद्धों को तो करे। दुबारा ज्येष्ठ नहीं करे। आहिताग्नि कनिष्ठ भी सपिण्डन करे ही। वृद्धिनिमित्त में तो कनिष्ठ आदि भी सपिण्डन करे यह कहा है। वृद्धि के विना छोटे पुत्र द्वारा सपिण्डन करने पर भी ज्येष्ठ पुत्र को पुनः सपिण्डन करना चाहिये। आहिताग्नि द्वारा पितृयज्ञ के लिये सपिण्डन करने पर भी जेठे को पुनः सपिण्डन करना चाहिये, यह ठीक लगता है। वहां पुनः करने में प्रेत शब्द नहीं कहे। दूसरे देश में रहने वाले पुत्रों को पित्रादि का मरण सुनने पर वपन होता है और दस दिन का आशौच तथा आशौच के अन्त में सपिण्डन होता है।

## अथव्युत्क्रममृतौ निर्णयः

मृते पितरि यस्याथ विद्यते च पितामहः।
तेन देयास्त्रयः पिंडाः प्रपितामहपूर्वकाः॥

---

१. लघुहारीतः—'भ्राता वा भ्रातृपुत्रो वा सपिण्डः शिष्य एव च। सह पिण्डक्रियां कृत्वा कुर्यादभ्युदयं ततः॥ तथैव काम्यं यत्कर्म वत्सरात्प्रथमाहृते।' इति।

तेभ्यश्च पैतृकः पिंडो नियोक्तव्यस्तु पूर्ववत् ।
मातर्यथ मृतायां तु विद्यते च पितामही ॥
प्रपितामहीपूर्वस्तु कार्यस्तत्राप्ययं विधिः ।

एवं प्रपितामहजीवने तत्पित्रादिभिः कार्यः । यत्तु 'व्युत्क्रमात्तु प्रमीतानां नैव कार्या सपिंडता'[1] इति तन्मातापितृभर्तृभिन्नविषयम्[1]। प्रपितामहादिभिः पितुः सपिंडने कृते पश्चात्पितामहमरणेऽपि पुनः पितामहेन सह पितुः सपिण्डनं[2]कार्यम्।

विपरीत क्रम से मरने में—यानी पितामह के जीते जिसका पिता मरता है, उसे प्रपितामहपूर्वक तीन पिण्ड देना चाहिये। उन्हीं तीनों के साथ पिता के पिण्ड को पहले के समान मिला दे। माता के मरने पर पितामही जीवित रहे तो प्रपितामहीपूर्वक पूर्वोक्त यही विधि करे। इसी प्रकार प्रपितामह के जीवन में उनके पिता आदि के साथ सपिण्डी करे। जो किसी ने कहा है—विपरीत क्रम से मरने वालों का तो सपिण्डन नहीं करे, वह माता-पिता और पति से भिन्न के लिये है। प्रपितामह आदि के साथ पिता के सपिण्डन करने पर पीछे पितामह के मरने पर भी पुनः पितामह के साथ पिता का सपिण्डन करे।

यदा तु पितुः सपिंडनात्प्राक् पितामहो मृतस्तदा पितामहसपिंडनं कृत्वा पितामहादिभिः सह पितृसपिंडनं कार्यम्। यदा च पितुर्मरणोत्तरं पितामहः प्रपितामहो वा मृतस्तयोश्च पुत्रान्तरं सपिंडनाधिकारी देशान्तरे तिष्ठति तदा दाहाद्येकादशाहान्तमात्रं कर्म कृत्वा सपिंडनहीनाभ्यामपि पितामहप्रपितामहाभ्यां सह पितुः सपिंडनं कुर्यात्। पितामहप्रपितामहयोः पुत्रान्तराभावे तु पौत्रः प्रपौत्रो वा तयोः सपिंडनं कृत्वैव पितुः सपिंडनं कुर्यात्।

जब कि पिता के सपिण्डन के पूर्व पितामह मर जायं तब पितामह का सपिण्डन करके पितामह आदि के साथ पिता का सपिण्डन करे। जब कि पिता के मरने के बाद पितामह या प्रपितामह मर जायं और इनके सपिण्डन का अधिकारी दूसरा पुत्र दूसरे देश में हो तब दाहादि एकादशाहान्त मात्र कर्म करके सपिण्डनरहित भी पितामह और प्रपितामह के साथ पिता का सपिण्डन करे। पितामह तथा प्रपितामह के दूसरे पुत्र के न रहने पर तो उनके पौत्र या प्रपौत्र उन दोनों का सपिण्डन करके ही पिता का सपिण्डन करे।

पितामहस्य पुत्रान्तराभावे [3]पौत्रेण सपिंडनषोडशानुमासिकान्तमेव कर्म कार्यम्। पितामहवार्षिकादिकं तु नावश्यकम्। इच्छया पितामहवार्षिकादिकरणे तु फलातिशयः। पितृदशाहं कुर्वन् यदि पुत्रो मृतस्तदा तत्पुत्रः स्वपितुरौर्ध्वदेहिकं

---

१. जैसा स्कन्दपुराण में कहा है—'व्युत्क्रमेण मृतानां न सपिण्डीकृतिरिष्यते। यदि माता यदि पिता भर्ता नैष विधिः स्मृतः ॥' इति।

२. यह हेमाद्रि मत से है। विष्णुधर्म आदि के वचन से इस मत को दूसरे नहीं मानते।

३. कात्यायनः—'पितामहः पितुः पश्चात् पञ्चत्वं यदि गच्छति। पौत्रेणैकादशाहादि कर्तव्यं श्राद्धषोडशम्। नैतत्पौत्रेण कर्तव्यं पुत्रवांश्चेत् पितामहः। पितुः सपिण्डतां कृत्वा कुर्यान्मासानुमासिकम् ॥' इति।

कृत्वा पितामहौर्ध्वदेहिकं पुनः सर्वमावर्तयेत्। अतीते दशाहे तु न पुनरावृत्तिः। पुत्रान्तराभावे पितामहसपिंडनोत्तरं पितृसपिंडनमित्युक्तम्। अशक्तिवशात्पित्रानुज्ञातेन पौत्रेण पितामहदशाहकर्मण्यारब्धे पश्चात्पितृमृतौ पित्राशौचं वहन्नेव पौत्रः पितामहौर्ध्वदेहिकं कुर्यात्, प्रक्रान्तत्वात्। पितृदशाहादि कर्मापि कुर्यात्प्राप्तत्वात्।

पितामह के दूसरे पुत्र के अभाव में पौत्र को सपिण्डन और षोडश अनुमासिकपर्यन्त ही कर्म करना चाहिये। पितामह का वार्षिक आदि तो आवश्यक नहीं है। इच्छा से पितामह का वार्षिक आदि के करने में तो अतिशय फल है। पिता का दशाह करता हुआ पुत्र यदि मर जाय तब उसका पुत्र अपने पिता का और्ध्वदेहिक करके पितामह के सब और्ध्वदेहिक कर्म का पुनः आवर्तन करे। दशाह बीत जाने पर तो पुनः आवृत्ति नहीं होती। दूसरे पुत्र के अभाव में पितामह के सपिण्डन के बाद पिता का सपिण्डन करे, यह कहा है। अशक्तिवश पिता की आज्ञा प्राप्त पौत्र पितामह के दशाह कर्म आरम्भ करने पर पीछे पिता के मरने में पिता के आशौच में ही पितामह का और्ध्वदेहिक करे, क्योंकि वह प्रारम्भ किया हुआ है। प्राप्त होने के कारण पिता के दशाह आदि कर्म को भी करे।

## अथ स्त्रीषु विशेषः

अथ स्त्रीषूच्यते—'पितामह्यादिभिः सार्धं मातरं तु सपिण्डयेत्[1]। केचित्पितृमरणोत्तरं मातृमरणे पित्रैव सह मातृसपिण्डनमाहुः। दौहित्रः सपिंडनकर्ता चेन्मातामहेन सह सपिंडनमित्यपरे। सहगमने तु[2] भर्त्रैव सह सपिंडनम्। येन केनापि सपिंडनेऽप्यन्वष्टक्यप्रतिवार्षिकादिश्राद्धेषु पितामहयादिभिः सहैव मातुः पार्वणं कार्यम्। अत्र केचित्स्वपुत्रसपत्नीपुत्रयोः[3] पत्युश्चाभावे स्त्रीणां सपिंडनं नास्तीत्याहुः।

स्त्रियों के सम्बन्ध में कहता हूँ—पितामही आदि के साथ माता का सपिण्डन करे। कुछ लोग-पिता के मरने के बाद माता के मरने में पिता ही के साथ माता का सपिण्डन-कहते हैं। दूसरे

---

१. शङ्ख ने भी पितामही आदि के साथ माता का सपिण्डन कहा है—'मातुः सपिण्डीकरणं कथं कार्यं भवेत् सुतैः। पितामह्यादिभिः सार्धं सपिण्डीकरणं स्मृतम्॥' इति।

२. शातातपः—'मृता याऽनुगता नाथं सा तेन सह पिण्डताम्। अर्हति स्वर्गवासं च यावदाभूतसंप्लवम्॥'यमः—'पत्या चैकेन कर्तव्यं सपिण्डीकरणं स्त्रियाः। सा मृताऽपि हि तेनैक्यं गता मन्त्राहुतिव्रतैः॥' यहां एक शब्द पितामह्यादि पक्ष की निवृत्ति के लिये है। उशना ने मातामह के साथ सपिण्डन कहा है—'पितुः पितामहे यद्वत्पूर्णे संवत्सरे सुतैः। मातुर्मातामहे तद्वदेषा कार्या सपिण्डता॥' इस प्रकार अनेक वचनों के रहते हुए मिताक्षराकार ने कहा है—

'अपुत्रायां भार्यायां प्रमीतायां भर्ता स्वमात्रैव सापिण्ड्यं कुर्यात्। अन्वारोहणे तु पुत्रः स्वपित्रैव मातुः साण्डिय्यं कुर्यात्। आसुरादिविवाहोत्पन्नः पुत्रिकासुतश्च मातामहेनैव। ब्राह्मादिविवाहोत्पन्नः पित्रा मातामहेन पितामह्या वा विकल्पेन कुर्यात्। अत्रापि यदि नियतो वंशसमाचारस्तदानीं तथैव कुर्यात्। वंशसमाचारोऽप्यनियतश्चेत्तदा 'आत्मनस्तुष्टिरेव च' इति यथारुचि कुर्यात्।' इति।

३. मार्कण्डेयपुराण में कहा है—'सपिण्डीकरणं स्त्रीणां पुत्राभावे न विद्यते।' यहां पुत्र पद से सपत्नीपुत्र भी ग्राह्य है। मनुः—'बह्वीनामेकपत्नीनामेका चेत् पुत्रिणी भवेत्। सर्वास्तास्तेन पुत्रेण प्राह पुत्रवती मनुः॥' इति।

कहते हैं कि यदि दौहित्र ( लड़की का लड़का ) सपिण्डन करने वाला हो तो मातामह ( नाना ) के साथ सपिण्डन करे। सहगमन में तो पतिके साथ ही सपिण्डन करे। जिस किसी के साथ सपिण्डन करनेमें भी अन्वष्टक्य और प्रतिवार्षिक आदि श्राद्धों में पितामही आदि के साथ ही माता का पार्वण करना चाहिये। इसमें कुछ लोग—अपने पुत्र, सौत के पुत्र और पति के अभाव में स्त्री का सपिण्डन नहीं है-ऐसा कहते हैं।

अत्रान्वारोहणे भर्त्रा सह पत्नीसंयोजनमिति पक्षे मतद्वयम्—पितृपिंडस्य पितामहादिषु त्रिषु संयोजनं प्रथमं कृत्वा पश्चान्मातृपिंडं पितामहादिषु संयोजयेदित्येकः। प्रथमं मातृपिंडं पित्रैव संयोज्य मातृपिंडेनैकीकृतं पितृपिंडं पितामहादिषु संयोजयेदित्यपरः पक्षः। अत्र द्वितीयपक्ष एव युक्तः।

यहां अन्वारोहण में पति के साथ पत्नी का सपिण्डन होता है इस पक्ष में दो मत है—पिता के पिण्डका पितामह आदि तीनों के पिण्ड में पहले संयोजन करके पीछे माता के पिण्ड को पितामह आदि तीन में मिलावे, यह एक पक्ष है। पहले मातृपिण्ड को को पिता के पिण्ड से मिलाकर मातृपिण्ड से एक किये गये पितृपिण्ड को पितामह आदि के पिण्ड से मिलावे, यह दूसरा पक्ष है। इसमें दूसरा ही पक्ष ठीक है।

केचित्सहगमने एकदिनमरणे वा स्त्रियाः सपिण्डनं नास्ति। भर्तुः कृते सपिण्डने भार्याया अपि [1]कृतं भवतीति मतान्तरमाहुः।

सर्वाभावे स्वयं पत्न्यः स्वभर्तॄणाममन्त्रकम्।
सपिण्डीकरणं कुर्युस्ततः पार्वणमेव च॥

ब्रह्मचारिणामनपत्यानां च व्युत्क्रममृतानां च सपिण्डनं न कार्यमिति मतान्तरम्। अत्र सर्वत्र सपिण्डनाभावपक्षो [2]न शिष्टाचारे दृश्यते।

कुछ लोग—सहगमन में या एक दिन मरने में स्त्री का सपिण्डन नहीं होता। पति के सपिण्डन करने से पत्नी का भी सपिण्डन हो जाता है—यह मतान्तर कहते हैं। सब के अभाव में पत्नियां स्वयं विना मन्त्र के सपिण्डन करे और उसके बाद पार्वण करें। ब्रह्मचारियों, विना सन्तान वालों और विपरीत क्रम से मरे हुओं का सपिण्डन नहीं करे, यह दूसरा मत है। इन सब के सपिण्डन का अभाव पक्ष शिष्टाचार में नहीं दिखाई पडता।

यतीनां सपिण्डीकरणं नास्ति किन्तु तत्स्थाने एकादशेऽह्नि पार्वणं कार्यम्। इदं सपिण्डीकरणश्राद्धं पार्वणैकोद्दिष्टरूपं तेन पितामहादित्रयार्थं त्रयो विप्रा अर्घ्याः पिण्डाश्च त्रयः। प्रेतार्थमेको विप्रः पिण्डोऽर्घ्यश्च। देवार्थं द्वौ। यद्वा पार्वणे एकः प्रेते एको देवार्थमेको विप्रः। अत्र कामकालौ विश्वेदेवौ। प्रेतस्य पित्रादेरर्घ्यपात्रं पितामहाद्यर्घ्यपात्रत्रये संयोज्यम्। एवं प्रेतपिण्डोऽपि पिताम-

---

१. शातातप ने कहा है—'मृते पितरि मातुस्तु न कार्या सह पिण्डता। पितुरेव सपिण्डत्वे तस्या अपि कृतं भवेत्॥' इति।

२. स्मृत्यर्थसारे—'ब्रह्मचारिणामनपत्यानां च सपिण्डनं नास्ति, तेषां सदैकोद्दिष्टमेव, व्युत्क्रममृतानां सापिण्ड्यं कार्यं न वा।' इति।

हादिपिण्डत्रये संयोज्यः। पितृविप्रकरे होमः साग्नेरपि भवेदिह। सपिण्डीकरण-श्राद्धमन्नेनैव[1] कार्यं न त्वामादिना। अनुमासिकान्यप्यन्नेनैव कार्याणि।

यतियों का सपिण्डन नहीं है किन्तु उसकी जगह ग्यारहवें दिन पार्वण करना चाहिये। यह सपिण्डीकरण श्राद्ध पार्वण एकोद्दिष्टरूप है, इससे पितामह आदि तीन के लिये तीन विप्र-तीन अर्घ्य और तीन पिण्ड होता है। प्रेत के लिये एक विप्र एक पिंड और एक अर्घ्य होता है। देवता के लिये दो-दो सब होते हैं। या पार्वण में एक प्रेत में एक और देव के लिये एक विप्र होता है। इसमें काम-काल दो विश्वेदेव होते हैं। पिता आदि प्रेत के अर्घ्यपात्र को पितामह आदि के तीनों अर्घ्यपात्र में मिलावे। इसी प्रकार प्रेत-पिण्ड को भी पितामह आदि के तीनों पिंड में मिलावे। यहां साग्निक का भी पितृ-ब्राह्मण के हाथ में होम होता है। सपिंडीकरण श्राद्ध अन्न ही से करे, आमान्न आदि से नहीं। अनुमासिक भी अन्न ही से करे।

## अथ पाथेयश्राद्धादिविचारः

प्रेतः सपिंडनादूर्ध्वं पितृलोकं स गच्छति।
कुर्यात्तस्य च [2]पाथेयं द्वितीयेऽह्नि सपिंडनात्॥

इति वचनात् त्रयोदशेऽह्नि पाथेयश्राद्धं कृत्वा पुण्याहवाचनादिकं कृत्वा वर्षपर्यन्तं प्रत्यहमुदकुम्भश्राद्धं कुर्यात्। अशक्तौ मासिकश्राद्धेष्वेकोदकुम्भो देयः। सपिंडनोत्तरानुमासिकानां पार्वणविधिनानुष्ठानम्। वृद्धिप्राप्तौ तेषामप्यपकर्षः। स च चतुःपुरुषसपिंडेष्वेवेत्युक्तम्। एवं वर्षपर्यन्तं कृत्वा वर्षान्त्यदिने संवत्सर-विमोक्षश्राद्धं पार्वणविधिना कार्यम्। इदमेवाब्दपूर्तिश्राद्धमित्युच्यते।

प्रेत सपिंडन के बाद पितृलोक में जाता है। सपिण्डन से दूसरे दिन उसके लिये पाथेय (राह की भोज्य सामग्री) करे, इस आशय के वचन से तेरहवें दिन पाथेय श्राद्ध और पुण्याहवाचन आदि करके वर्षपर्यन्त प्रतिदिन उदकुम्भ श्राद्ध करे। अशक्ति में मासिक श्राद्धों में एक उदकुम्भ दे। सपिंडन के बाद अनुमासिकों का अनुष्ठान पार्वण विधि से करे। वृद्धि प्राप्त होने पर उनका भी अपकर्ष होता है। वह चार पुरुष के सपिंडों में ही होता है, यह कहा है। इस प्रकार वर्षपर्यन्त करके वर्ष के अन्त्य दिन में संवत्सर विमोक्ष श्राद्ध को पार्वण विधि से करे। यही अब्द-पूर्ति श्राद्ध कहलाता है।

वृद्धिश्राद्धे सपिण्ड्यां च प्रेतश्राद्धेऽनुमासिके।
संवत्सरविमोके च न कुर्यात्तिलतर्पणम्॥

इदमूनाब्दिकान्तषोडशश्राद्धेभ्यो भिन्नमेव। अत एवास्य प्रेतश्राद्धत्वा-भावाद्वृद्धिप्राप्तावपि नापकर्षः। ततो वर्षान्त्यदिने शक्त्या भूरिब्राह्मणभोजनं च कार्यमित्यन्त्येष्टिपद्धतौ भट्टाः। युक्तं चैतत्।

---

१. शुद्धितत्त्व और कामधेनु में लघुहारीत का वचन है—'सपिण्डीकरणं यावत्प्रेतश्राद्धं तु षोडशम्। पक्वान्नेनैव कर्तव्यं सामिषेण द्विजातिभिः॥' गोभिल ने आमान्न से निषेध किया है—'आपन्नोऽपि न कुर्वीत श्राद्धमामेन कर्हिचित्।' इति।

२. शातातपः—'भूर्लोकात् प्रेतलोकं तु गन्तुं श्राद्धं समाचरेत्। तत्पाथेयं तु भवति मृतस्य मनुजस्य च॥' इति।

जीवतो वाक्यकरणात्प्रत्यब्दं भूरिभोजनात्।
गयायां पिंडदानाच्च त्रिभिः पुत्रस्य पुत्रता॥

इति वाक्येन भूरिभोजनपदेन प्रत्याब्दिकश्राद्धातिरिक्तस्यैव बहुविप्रभोजनस्य विहितत्वात्। श्राद्धे कुर्यान्न विस्तरमिति निषेधाच्छ्राद्धस्य भूरिभोजनपदाभिधेयत्वासम्भवात्।

वृद्धिश्राद्ध में सपिण्डी में प्रेत श्राद्ध में अनुमासिक में और संवत्सर विमोक में तिल से तर्पण न करे। यह ऊनाब्दिकान्त षोडश श्राद्धों से भिन्न ही है। इसीलिये इसका प्रेतश्राद्धत्व के अभाव होने से वृद्धिश्राद्ध की प्राप्ति में भी अपकर्ष नहीं होता। इसके बाद वर्ष के अन्त्य दिन में शक्ति से बहुत ब्राह्मणों को भोजन करावे, ऐसा अन्त्येष्टिपद्धति में भट्ट का मत है। यह ठीक भी है। तीन कार्यों से पुत्र की पुत्रता होती है। माता-पिता के जीवन में उन दोनों का वचन मानना, प्रतिवर्ष अधिक ब्राह्मण भोजन कराना और गया में पिंडदान करना, इस आशय के वचन से भूरि भोजन पद से प्रत्याब्दिक श्राद्ध के अतिरिक्त ही बहुत ब्राह्मणों का भोजन विहित है। श्राद्ध में विस्तार न करे, इस निषेध से श्राद्ध के भूरिभोजन पद का अभिधेयत्व असम्भव है।

## अथ प्रथमाब्दे निषिद्धानि

मातापित्रोर्मरणे वर्षपर्यन्तं परान्नं गन्धमाल्यादिभोगं मैथुनमभ्यङ्गस्नानं च वर्जयेत्[1]। ऋतौ भार्यामुपेयादेव। आर्त्विज्यं[2] लक्षहोममहादानादिकाम्यकर्माणि तीर्थयात्राविवाहादि वृद्धिश्राद्धयुतं कर्ममात्रं शिवपूजां च वर्जयेत्। संध्योपासनदेवपूजापञ्चमहायज्ञातिरिक्तकर्ममात्रं वर्ज्यम्।

प्रमीतौ पितरौ यस्य देहस्तस्याशुचिर्भवेत्।
न दैवं नापि वा पित्र्यं यावत्पूर्णो न वत्सरः॥ इति केचित्।
महातीर्थस्य गमनमुपवासव्रतानि च।
सपिण्डीश्राद्धमन्येषां वर्जयेद्वत्सरं बुधः॥ अस्यापवादः—

माता-पिता के मरने में एक वर्ष तक दूसरे का अन्न भक्षण, गन्ध-माला आदि का भोग, मैथुन और तेल लगाकर स्नान न करे। ऋतु में पत्नी-संगम अवश्य करे। ऋत्विक् का कार्य, लक्षहोम, महादान आदि काम्यकर्म, तीर्थयात्रा, विवाह आदि, वृद्धिश्राद्धयुक्त सब कर्म और शिव-पूजन न करे। सन्ध्योपासन, देवपूजन और पञ्चमहायज्ञ के अतिरिक्त सभी कर्म वर्जित हैं। कुछ लोग—

१. श्राद्धकौमुदी में देवल का वचन है—'अन्यश्राद्धं परान्नं च गन्धमाल्यं च मैथुनम्। वर्जयेद् गुरुपाते तु यावत्पूर्णो न वत्सरः॥' इति।

२. हेमाद्रौ—'स्नानं चैव महादानं स्वाध्यायं चाग्नितर्पणम्। प्रथमाब्दे न कुर्वीत महागुरुनिपातने॥' अग्नितर्पणं=लक्षहोमादि। आधान तो प्रथम वर्ष में होता है, जैसा उशना ने कहा है—'पितुः सपिण्डीकरणं वार्षिके मृतवासरे। आधानाद्युपसम्प्राप्तावेतत्प्रागपि वत्सरात्॥' दिवोदासीये—'महातीर्थस्य गमनमुपवासव्रतानि च। संवत्सरं न कुर्वीत महागुरुनिपातने॥' श्राद्धकौमुदी में कालिकापुराण का वचन है—'विशेषतः शिवपूजां प्रमीतपितृको नरः। यावद्वत्सरपर्यन्तं मनसाऽपि न चाचरेत्॥' इति।

जिसके माता-पिता मर गये हैं उसका शरीर जबतक वर्ष पूरा नहीं हो जाता अपवित्र रहता है, वह देव या पित्र्य कर्म न करे—ऐसा कहते हैं। महा तीर्थयात्रा उपवास और व्रत दूसरों का सपिंडन श्राद्ध, बुद्धिमान् पुरुष वर्षपर्यन्त त्याग दे। इसका अपवाद है—

पत्नीपुत्रस्तथा पौत्रो भ्राता तत्तनयः स्नुषा।
मातापितृव्यश्चैतेषां महागुरुनिपातने॥
कुर्यात्सपिण्डनश्राद्धं नान्येषां तु कदाचन।
एकादशाहपर्यन्तं प्रेतश्राद्धं चरेत्सदा॥
पित्रोर्मृतौ च नान्येषां कुर्याच्छ्राद्धं तु पार्वणम्।
गयाश्राद्धं मृतानां तु पूर्णे त्वब्दे प्रशस्यते॥ गारुडे—
तीर्थश्राद्धं गयाश्राद्धं श्राद्धमन्यच्च पैतृकम्।
अब्दमध्ये न कुर्वीत महागुरुविपत्तिषु॥

केचिद्वर्षान्तसपिण्डनपक्षे एवैते सर्वे निषेधा न तु द्वादशाहसपिण्डनपक्ष इत्याहुः। अपरे तु द्वादशाहसपिडनपक्षेऽपि सर्वं एते निषेधा इत्याहुः।

पत्नी, पुत्र, पौत्र, भाई, भाई का लड़का, स्नुषा ( पतोहू ), माता, पितृव्य (पिता का भाई), इनके और महागुरु के मरने में सपिण्डन श्राद्ध करे, दूसरे के मरने में कभी न करे। प्रेतश्राद्ध एकादशाह तक सदा करे। माता पिता के मरने में अन्य का पार्वण श्राद्ध नहीं करे। वर्ष पूण होने पर मरे हुओं का गया श्राद्ध प्रशस्त होता है। गरुडपुराण में कहा है—महागुरु के मरने में तीर्थ श्राद्ध, गया श्राद्ध और पैतृक श्राद्ध वर्ष के भीतर न करे। कुछ लोग वर्ष के अन्त में सपिण्डन पक्ष में ही ये सब निषेध हैं, द्वादशाह सपिण्डन पक्ष में नहीं, ऐसा कहते हैं। दूसरे तो—द्वादशाह सपिण्डन पक्ष में भी ये सब निषेध हैं, ऐसा कहते हैं।

अत्रैवं व्यवस्था—वृद्धिप्राप्तिं विनाऽर्वाक्सपिडनापकर्षेऽपि प्रेतस्य पितृत्वप्राप्तिर्वर्षान्त एव,

कृते सपिंडीकरणे नरः संवत्सरात्परम्।
प्रेतदेहं परित्यज्य भोगदेहं प्रपद्यते॥ इत्यादिवचनात्।

तेन सपिंडीकरणसत्त्वेऽपि वृद्धिदैवपित्र्येष्वनधिकारः। वृद्धिनिमित्तापकर्षे तु वृद्ध्यादावधिकार इति। अत एव कालतत्त्वनिर्णये संकटादौ मृतपितृकापत्यानां संस्काराभ्युदयिकं मृतमातापितृकेण पुत्रेण स्वापत्यसंस्कारादिकं च प्रथमाब्देऽपि कार्यमित्युक्तम्। दर्शमहालयादिश्राद्धस्य नित्यतर्पणस्य चाप्येवमेव व्यवस्था ज्ञेया।

इसमें इस प्रकार व्यवस्था है—वृद्धि श्राद्ध की प्राप्ति के विना सपिण्डन के पहले अपकर्ष में भी प्रेत की पितृत्व प्राप्ति वर्ष के अन्त में ही होती है। क्योंकि वचन है कि—मनुष्य, सपिंडीकरण करने पर वर्ष के बाद प्रेत शरीर छोड़कर भोग देह पाता है। इससे सपिंडीकरण होने पर भी वृद्धि, देव और पितृकर्म में अधिकार नहीं है। वृद्धिनिमित्तक अपकर्ष में तो वृद्धि आदि में अधिकार है। इसीलिये कालतत्त्वनिर्णय में संकट आदि में जिनके पिता मर गये हैं उन सन्तानों के आभ्युदयिक

संस्कार और जिनके माता-पिता दोनों मर गये हैं ऐसे पुत्र द्वारा अपने अपत्य का संस्कार आदि प्रथम वर्ष में भी करे यह कहा है। दर्श महालय आदि श्राद्ध तथा नित्य तर्पण की भी इसी प्रकार व्यवस्था जाननी चाहिये।

## अथ विधानानि

तत्र पञ्चकमृतौ—पञ्चकं नाम धनिष्ठोत्तरार्धमारभ्य रेवत्यन्तं सार्धनक्षत्रचतुष्टयम्। तत्र [1]दाहनिषेधाद्दर्भमयपुत्तलैर्यवपिष्टानुलिप्तैः पञ्चोर्णासूत्रवेष्टितैः सह शवं दहेत्। तत्र तिथ्यादि संकीर्त्य 'अमुकस्य धनिष्ठापञ्चकादिमरणसूचितवंशारिष्टविनाशार्थं पञ्चकविधिं करिष्ये' इति संकल्प्योक्तविधाः प्रतिमा नक्षत्रमन्त्रैरभिमन्त्र्य गन्धपुष्पैः संपूज्य दाहसमये प्रेतोपरि न्यसेत्—प्रथमां शिरसि द्वितीयां नेत्रयोः तृतीयां वामकुक्षौ चतुर्थीं नाभौ पञ्चमीं पादयोः तदुपरि नाममन्त्रैर्घृताहुतीर्जुहुयात्।

पञ्चक में मरने पर—धनिष्ठा के उत्तरार्ध से आरम्भ कर रेवती तक साढ़े चार नक्षत्र को पञ्चक कहते हैं। उसमें दाह का निषेध होने से यव के आंटा से लिप्त ऊन के सूत लपेटे हुए कुशा के पांच पुतलों के साथ मृतक को जलावे। उसमें तिथि आदि को कहकर 'अमुक का धनिष्ठा पंचक आदि मरण सूचित वंश के अरिष्ट विनाश के लिये पञ्चक विधि करूंगा' ऐसा संकल्प कर कहे हुए प्रकार की प्रतिमा को नक्षत्र मन्त्रों से अभिमन्त्रित कर गन्ध-पुष्पों से पूजन कर दाह के समय प्रेत के ऊपर रख दे—पहली सिर में, दूसरी नेत्रों में, तीसरी बांई कुक्षि में, चौथी नाभि में, पांचवीं पैरों में उसके ऊपर नाम मन्त्रों से घृत की आहुति से होम करे।

तत्र नामानि क्रमेण—प्रेतवाहः प्रेतसखः प्रेतपः प्रेतभूमिपः प्रेतहर्ता चेति। तत उदकं दत्त्वा यमाय सोमं त्र्यम्बकमिति मन्त्राभ्यां प्रत्येकं प्रतिमास्वाज्याहुतीर्जुहुयात्। ततः [2]प्रेतमुखे पञ्चरत्नं दत्त्वा पुत्तलैः सह प्रेतं दहेत्। सूतकान्ते तिलहेमघृतानि दत्त्वा कांस्यपात्रे तैलं प्रक्षिप्य तत्रात्मप्रतिबिम्बं वीक्ष्य विप्राय दद्यात्, शान्तिं च कुर्यात्। अत्रायं विशेषः—नक्षत्रान्तरे मृतस्य पञ्चके दाहप्राप्तौ पुत्तलविधिरेव न शान्तिकम्। पञ्चकमृतस्याश्विन्यां दाहप्राप्तौ

---

१. गारुडे—'आदौ कृत्वा धनिष्ठार्धमेतन्नक्षत्रपञ्चकम्। रेवत्यन्तं सदा दूष्यमशुभं दाहकर्मणि ॥ शवस्य च समीपे तु क्षेप्तव्याः पुत्तलास्तदा। दर्भमयाश्च चत्वार ऋक्षमन्त्राभिमन्त्रिताः। ततो दाहः प्रकर्तव्यस्तैश्च पुत्तलकैः सह। सूतकान्ते ततः पुत्रैः कार्यं शान्तिकपौष्टिकम्। पञ्चकेषु मृतो यो वै न गतिं लभते नरः। तिलांश्चैव हिरण्यं च तमुद्दिश्य घृतं ददेत्। ब्राह्मे—'कुम्भमीनस्थिते चन्द्रे मरणं यस्य जायते। न तस्योर्ध्वगतिर्दृष्टा सन्ततौ न शुभं भवेत् ॥ न तस्य दाहः कर्तव्यो विनाशरूपेषु जन्तुषु। अथवा तद्दिने कार्यो दाहस्तु विधिपूर्वकम् ॥ धनिष्ठापञ्चके जीवो मृतो यदि कथञ्चन। त्रिपुष्करे याम्यभे वा कुलजान् मारयेद् ध्रुवम् ॥ तत्रानिष्टविनाशार्थं विधानं समुदीर्यते। दर्भाणां प्रतिमाः कार्याः पञ्चोर्णासूत्रवेष्टिताः ॥ यवपिष्टेनानुलिप्तास्ताभिः सह शवं दहेत्। प्रेतवाहः प्रेतसखः प्रेतपः प्रेतभूमिपः। प्रेतहर्ता पञ्चमस्तु नामान्येतानि च क्रमात् ॥' इति।

२. अपरार्के—'धनिष्ठापञ्चकमृते पञ्चरत्नानि तन्मुखे। प्रास्याहुतित्रयं तत्र जुहेद् बहवामिति ॥' इति।

शान्तिकमेव न पुत्तलविधिः। शान्तिश्च लक्षहोमरुद्रजपान्यतररूपा यथाविभवं कार्या ।

उसमें क्रम से ये नाम हैं—प्रेतवाह, प्रेतसखा, प्रेतप, प्रेतभूमिप और प्रेतहर्ता । इसके बाद जल देकर 'यमाय सोमं' और 'त्र्यम्बकम्' इन दो मन्त्रों से प्रत्येक प्रतिमाओं पर घृत की आहुति से होम करे । तदनन्तर प्रेत के मुंह में रत्न देकर पुत्तल के साथ प्रेत का दाह करे । सूतक के अन्त में तिल, सोना और घृत देकर कांसे के पात्र में तेल रखकर उसमें अपना प्रतिबिम्ब देखकर विप्र को दे दे और शान्ति करे । इसमें यह विशेष है—दूसरे नक्षत्र में मरे का पञ्चकमें दाह प्राप्त होने पर पुत्तल दाह विधि ही करे, शान्ति नहीं । पञ्चक में मरे का अश्विनी में दाह पड़ने पर शान्ति ही करे, पुत्तल विधि नहीं । और शान्ति यथावित्त लक्षहोम या रुद्रजप इनमें से कोई एक करे ।

अथवा कुम्भे यमप्रतिमां संपूज्य स्वगृह्योक्तविधिनाऽग्निप्रतिष्ठापनान्वाधानादिचरुश्रपणान्तं कृत्वाज्यभागान्ते नामभिश्चतुर्दश चर्वाहुतीर्जुहुयात्—यमाय स्वाहा १ धर्मराजाय० २ मृत्यवे० ३ अन्तकाय० ४ वैवस्वताय० ५ कालाय० ६ सर्वभूतक्षयाय० ७ औदुम्बराय० ८ दध्नाय० ९ नीलाय० १० परमेष्ठिने० ११ वृकोदराय० १२ चित्राय० १३ चित्रगुप्ताय० १४ । एवं हुत्वा होमशेषं समाप्य,

कृष्णां गां कृष्णवस्त्रं च हेमनिष्कसमन्विताम् ।
दद्याद्विप्राय शान्ताय यमो मे प्रीयतामिति ॥

या कलश में यम की प्रतिमा का पूजन कर गृह्य में कही विधि से अग्निस्थापन कर अन्वाधान आदि चरुश्रपणान्त करके आज्यभाग के अन्त में नामों से चौदह चरु की आहुतियों से होम करे—यमाय स्वाहा, धर्मराजाय०, मृत्यवे०, अन्तकाय०, वैवस्वताय०, कालाय०, सर्वभूतक्षयाय०, औदुम्बराय०, दध्नाय०, नीलाय०, परमेष्ठिने०, वृकोदराय०, मित्राय०, चित्रगुप्ताय० । इस प्रकार होम करके होम शेष समाप्त कर एक तोला सुवर्ण से युक्त काली गाय और काला वस्त्र 'यमराज प्रसन्न हों ऐसा कह कर शान्त ब्राह्मण को दे दे ।

## अथ त्रिपादर्क्षे त्रिपुष्करादौ च मरणे शान्तिः

त्रिपादृक्षेऽप्येतदेव शान्तिकम् ।

यदि भद्रातिथीनां स्याद्भानुभौमशनैश्चरैः ।
त्रिपादृक्षैश्च संयोगस्तदा योगस्त्रिपुष्करः[1] ॥
द्विपुष्करो द्वयोर्योगेऽथवायं स्याद् द्विपादभैः ।

[2]त्रिपादनक्षत्राणि तु—

---

१. गार्ग्य ने त्रिपुष्करयोग में मरणादि का फल और उसका दोषशामक कृत्य बतलाया है—'द्वित्रिपुष्करयोगे तु मृतिर्मृत्यन्तरावहा । दहने मरणे चैव त्रिगुणं स्यात् त्रिपुष्करे ॥ खननेऽप्येवमेव स्यादेतद्दोषोपशान्तये । तिलपिष्टैर्यवैर्वाऽपि शरीरं कारयेत्ततः ॥ शूर्पे निधायालंकृत्य दाहयेत् पैतृकोपरि ॥' इति ।

२. अपरार्के—'पुनर्वसूत्तराषाढा कृत्तिकोत्तरफाल्गुनी । पूर्वाभाद्रा विशाखा च ज्ञेयमेतत्त्रिपादभम् ॥' इति ।

पुनर्वसूत्तराषाढाकृत्तिकोत्तरफाल्गुनी ।
पूर्वभाद्रा विशाखा च ज्ञेयमेतत्त्रिपादभम् ॥
मृगचित्रा धनिष्ठा च ज्ञेयमेतद्द्विपादभम् ।

त्रिपुष्करयोगे द्विपुष्करयोगे च मृतौ [1]कृच्छ्रत्रयं प्रायश्चित्तं कृत्वा यवपिष्टमयपुरुषत्रयेण सह प्रेतदाहः । पुरुषत्रयस्य प्रेते न्यास आज्याहुतयश्च पूर्ववत् ।

त्रिपाद नक्षत्र में भी यही शान्ति करे । यदि भद्रातिथियों का योग रवि-मंगल-शनि से तथा त्रिपाद नक्षत्र से हो तो त्रिपुष्कर योग होता है और दो के योग में अथवा द्विपाद नक्षत्र के योग में द्विपुष्कर योग होता है । त्रिपाद नक्षत्र तो—पुनर्वसु-उत्तराषाढ़ा-कृत्तिका-उत्तरफाल्गुनी-पूर्वभाद्रपदा-विशाखा, ये हैं । मृगशिर-चित्रा-धनिष्ठा, ये द्विपाद नक्षत्र हैं । त्रिपुष्कर या द्विपुष्कर योग में मृत्यु होने पर तीन कृच्छ्र प्रायश्चित्त करके जौ के आटे के तीन पुरुष बनाकर प्रेत के साथ दाह करे । तीनों पुरुषों का प्रेत के ऊपर न्यास ( रखना ) और घृत की आहुतियां पूर्व के समान हैं ।

कनकहीरकनीलपद्मरागमौक्तिकेति [2]पञ्चरत्नस्य मुखे प्रक्षेपोऽपि । रत्नाभावे कर्षार्धं स्वर्णम् । स्वर्णाभावे घृतम् । एवं पूर्वत्रापि ।

दहने मरणे त्रिद्विपुष्करे त्रिगुणं फलम् ।
द्विगुणं खननेऽप्येवमेतद्दोषोपशान्तये ॥
सुवर्णदक्षिणां दद्यात्कृष्णवस्त्रमथापि वा ।
शान्तिं कुर्यात्सूतकान्ते पूर्वोक्तां तेन मङ्गलम् ॥

सुवर्ण-हीरा-नीलम-पद्मराग-मोती, इस पञ्चरत्न का मुंह में प्रक्षेप भी करे । पञ्चरत्न के अभाव में आधा तोला सुवर्ण, सुवर्ण के अभाव में घृत डाले । इसी प्रकार पूर्व में भी जानना चाहिये । द्विपुष्कर और त्रिपुष्कर में दाह करने और मरने में दुगुना तिगुना फल होता है । गाड़ने में भी ऐसा ही है । इस दोष की शान्ति के लिये सुवर्ण दक्षिणा या काला वस्त्र दे । पहले कही शान्ति सूतक के में अन्त करे, इससे मङ्गल होता है ।

### अथ श्मशाने नयनोत्तरं मृतस्य पुनर्जीवने विधिः

मृतस्य श्मशाने नयनोत्तरं [3]पुनर्जीवने सति यस्य गृहे स प्रविशति तस्य मरणम् । तत्र सक्षीरघृताक्तौदुम्बरसमिधां सावित्र्यष्टसहस्रेण होमः । अन्ते

---

१. बौधायनः—'अस्मात्त्वमिति मन्त्रेण तिलपिष्टं प्रदाहयेत् । द्वित्रिपुष्करयोर्दोषस्त्रिभिः कृच्छ्रैर्व्यपोहति ॥ वासवे मरणं चेत्स्याद् गृहे वाऽपि पुनर्मृतिः । सुवर्णं दक्षिणां दद्यात् कृष्णवस्त्रमथापि वा ॥' इति ।

२. अपरार्के—'कनकं हीरकं नीलं पद्मरागं च मौक्तिकम् । पञ्चरत्नमिदं प्रोक्तमृषिभिः पूर्वदर्शिभिः ॥ रत्नानां चाप्यभावे तु स्वर्णं कर्षार्धमेव च । सुवर्णस्याप्यभावे तु आज्यं ज्ञेयं विचक्षणैः ॥' इति ।

३. गर्गः—'मृतः श्मशानं यो नीत उपजीवति मानवः । गृहे यस्य प्रविष्टोऽसौ तिष्ठेदथ कदाचन ॥ अचिरान् मृत्युमायाति हृतदारपरिग्रहः । तत्र शान्तिं प्रवक्ष्यामि धर्मराजमतं यथा ॥ सक्षीराणां घृताक्तानामग्नेर्हुत्वा मुखे बुधः । औदुम्बराणां विधिवत्ततः शान्तिः कृता भवेत् ॥ सावित्र्यष्टसहस्रेण क्षीरशान्तिं च कारयेत् । कपिलां तिलकांस्यं च हुतान्ते भूरिदक्षिणा ॥' इति ।

कपिलादानं तिलपूर्णकांस्यपात्रदानं च ।

एकाशीतिपलं कांस्यं तदर्धं वा तदर्धकम् ।
नवषट्त्रिपलं वापि दद्याद्विप्राय शक्तितः ॥

मृतक को श्मशान ले जाने के बाद फिर जी जाने पर जिसके घरमें वह प्रवेश करता है उसका मरण होता है। उसमें दूध-घी से गूलर की समिधा भिगो कर आठ हजार गायत्री से होम करे। अन्त में कपिला गौ का दान और तिल भरे कांसे के पात्र का दान करे। शक्ति के अनुसार एकासी पल या साढ़े चालीस पल अथवा सवा बीस पल या नव, छ वा तीन पल कांसा ब्राह्मण को दे।

## अथ ब्रह्मचारिमृतौ विधिः

ब्रह्मचारिमरणे द्वादशषट्त्रीणि वाब्दानि शक्त्या 'प्रायश्चित्तं कृत्वा देशकालौ स्मृत्वा 'अमुकगोत्रामुकनाम्नो ब्रह्मचारिणो मृतस्य व्रतविसर्गं करिष्ये, तदङ्ग-नान्दीश्राद्धं करिष्ये' इत्युक्त्वा हिरण्येन नान्दीश्राद्धं कृत्वाग्निप्रतिष्ठापनाद्याघारान्ते चतसृभिर्व्याहृतिभिराज्यं हुत्वा अग्नये व्रतपतये स्वाहा अग्नये व्रतानुष्ठानफलसंपादनाय स्वाहा विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहेति तिस्र आज्याहुतीर्हुत्वा स्विष्टकृदादि,समाप्य पुनर्देशकालौ स्मृत्वा 'अमुकस्यौर्ध्वदेहिकाधिकारार्थमर्कविवाहं करिष्ये' इत्यादि हिरण्येन नान्दीश्राद्धान्तेऽर्कसमीपे नीत्वार्कशाखां वा गृहीत्वार्क-ब्रह्मचारिणौ[2] हरिद्रयानुलिप्य पीतसूत्रेण संवेष्ट्य वस्त्रयुग्मेनाच्छाद्याग्निप्रतिष्ठा-द्याघारान्ते आज्यहोमः—अग्नये स्वाहा १ बृहस्पतये० २ विवाहविधियोजकाय० ३ यस्मै त्वा कामाय वयं सम्राड्व्रजामहे। तमस्मभ्यं कामं दत्त्वाथेदं त्वं घृतं पिब स्वाहा कामायेदं० ४।

ब्रह्मचारी के मरने में बारह छ या तीन अब्द प्रायश्चित्त करके देशकाल का स्मरण कर 'अमुक गोत्र अमुक नामक मृत ब्रह्मचारी के व्रत का विसर्जन और उसका अङ्गभूत नान्दीश्राद्ध करूंगा' ऐसा कहकर सुवर्ण से नान्दीश्राद्ध करके अग्निस्थापन आदि आघार के अन्त में चार व्याहृतियों से घृत का होम करके 'अग्नये व्रतपतये स्वाहा' 'अग्नये व्रतानुष्ठानसंपादनाय स्वाहा' 'विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा' इनसे तीन घृतकी आहुति से हवन करके स्विष्टकृत् आदि समाप्त करके फिर देश-काल का स्मरण कर 'अमुक के और्ध्वदेहिक अधिकारके लिये अर्क विवाह करूंगा' इत्यादि संकल्प करके सुवर्ण से नान्दीश्राद्ध के अन्तमें अर्क के समीप ले जाकर या अर्क की शाखा को लाकर अर्क और ब्रह्मचारी को हरिद्रा से अनुलेपन कर पीले सूत से लपेट कर जोड़े वस्त्र से ढंककर अग्निस्थापन आदि आघार के अन्त में घृत से होम करे—'अग्नये स्वाहा' 'बृहस्पतये स्वाहा' इत्यादि मंत्र मूल में देखें।

ततो व्यस्तसमस्तव्याहृतिहोमः। एवमष्टाहुत्यन्ते स्विष्टकृदादि कृत्वार्कशाखां ब्रह्मचारिशवं च तुषाग्निना विधिवद्दहेत्। स्नातकमरणेऽप्येवमिति

---

१. शौनकः—'ब्रह्मचारिमृतौ रीतिं कथयामि समासतः। तत्रावकीर्णदोषस्य प्रायश्चित्तं प्रशान्तये ॥ द्वादशाब्दं षडब्दं वा त्र्यब्दं शक्त्याऽथवा चरेत्।' इति।

२. शौनकः—'स्नातको ब्रह्मचारी च निधनं प्राप्नुयाद्यदि। संयोज्य चार्कविधिना संयोज्यौ तौ ततः परम् ॥' इति।

केचित् । एतन्निर्मूलमित्यन्ये । सूतकान्ते [1]त्रिंशद्ब्रह्मचारिभ्यः कौपीनकृष्णाजिन-कर्णभूषणादि पादुकाच्छत्रगोपीचन्दनमाल्यमणिविद्रुममालायज्ञोपवीतादि यथा-संभवं दद्यात् ।

इसके बाद व्यस्त-समस्त व्याहृति से होम करे । इस प्रकार आठ आहुतियों के अन्त में स्विष्टकृत् आदि करके अर्क की शाखा और ब्रह्मचारी के शव को भूसे की अग्नि से विधिवत् जलावे । कुछ लोग कहते हैं कि स्नातक के मरने पर भी ऐसा ही करे । यह प्रमाणरहित है ऐसा दूसरे कहते हैं । सूतक के बाद तीस ब्रह्मचारियों को कौपीन ( लँगोटी ), काला मृगचर्म, कान का भूषण आदि, खड़ाऊँ, छाता, गोपीचन्दन, माला, मणि, मूंगा, माला, यज्ञोपवीत आदि जैसा सम्भव हो दे ।

## अथ कुष्ठिमृतौ कर्तव्यम्

मृतस्य कुष्ठिनो देहं तीर्थे वा भुवि वा क्षिपेत् ।
न दाहं नोदकं पिंडं न च दानं क्रियां चरेत् ॥
यदि स्नेहाच्चरेद्दाहं यतिचान्द्रायणं चरेत् ।

तथा च शक्त्यनुसारेण [2]षडब्दादिप्रायश्चित्तं कृत्वा कुष्ठादिमहारोगमृतस्य दाहादिक्रियां कुर्यान्नान्यथेति ।

कोढी के मरने में मृत कोढी का शरीर तीर्थ में या भूमि में फेंक दे । न दाह करे न जलदान न पिण्डदान और न क्रिया करे । यदि स्नेह से दाह करे तो यतिचान्द्रायण करे । वैसे ही शक्ति के अनुसार षडब्द आदि प्रायश्चित्त करके कुष्ठ आदि महारोग से मरे का दाह आदि क्रिया करे, अन्यथा नहीं करे ।

## अथ रजस्वलादिमरणे विधिः

रजस्वलायाः प्रेतायाः संस्कारादीनि नाचरेत् ।
ऊर्ध्वं त्रिरात्रात्स्नातां तां शवधर्मेण दाहयेत् ॥

अथवा रजस्वलां सूतिकां च मलं प्रक्षाल्य स्नापयित्वा काष्ठवदमन्त्रकं दग्ध्वास्थीनि मन्त्राग्निना दहेत् । उभयत्र चान्द्रायणत्रयं प्रायश्चित्तमस्त्येव । तदैव मन्त्रवद्दाहकरणेच्छायां तु अद्येत्यादि 'अमुकगोत्राया रजस्वलावस्थाम-

---

१. विधानमालायाम्—'येषां कुले ब्रह्मचारी निधनं प्राप्नुयाद्यदि । तत्कुलं क्षयमाप्नोति सोऽपि दुर्गतिमाप्नुयात् ॥ मृतस्य म्रियमाणस्य षडब्दं व्रतमादिशेत् । त्रिंशद्भ्यो ब्रह्मचारिभ्यो दद्यात् कौपीनकान्नवान् । हस्तमात्रान् कर्णमात्रान् दद्यात् कृष्णाजिनानि च । पादुका छत्रमाल्यानि गोपीचन्दनमेव च ॥ मणिप्रवालमालाश्च भूषणादि समर्पयेत् । एवं कृते विधाने च विघ्नः कोऽपि न जायते ॥' इति ।

२. यमः—'षडब्दव्रतपूर्णेन विधिनाऽन्त्यं क्रतुं चरेत् । ततोऽस्थिसंचयं तस्य गङ्गायां प्रक्षिपेत्सुधीः ॥ मासि मासि ततः कुर्यान्मासि श्राद्धानि पार्वणान् ।' महारोगास्तु—'वातव्याध्यश्मरी-कुष्ठमेहोदरभगन्दराः । अर्शांसि ग्रहणीत्यष्टौ महारोगाः प्रकीर्तिताः ॥' इति ।

प्रद एवं धनपुत्र आदि का बढ़ाने वाला है। साढ़े तीस करोड़ शरीर के जितने बाल हैं उतने हजार वर्ष तक वह स्वर्गलोक में पूजित होती है। जो स्त्री पतिका अनुगमन करती है वह माता-पिता के कुल को और जिस कुल में दी जाती है इन तीनों कुल को पवित्र करती है। इत्यादि महिमा का विस्तार मिताक्षरा आदि से जानना चाहिये। इसमें निष्कामत्व में मुक्ति और सकामत्व में स्वर्ग आदि फल होता है, ऐसी व्यवस्था है।

अथ प्रयोगः—देशकालौ स्मृत्वा 'मातृपितृश्वशुरादिकुलपूतत्वब्रह्महत्यादिदोषदूषितपतिपूतत्वपत्यवियोगारुन्धतीसमाचारत्वसार्धकोटित्रयसहस्रसंवत्सरस्वर्महीयमानत्वादिपुराणोक्तानेकफलप्राप्तये श्रीलक्ष्मीनारायणप्रीतिद्वारा विमुक्तिप्राप्तये वा पतिचितान्वारोहणं करिष्ये' इति संकल्प्य हरिद्राकुङ्कुमवस्त्रफलादियुतानि शूर्पाणि सुवासिनीभ्यो दद्यात्। तत्र मन्त्रः—

इसका प्रयोग—देश काल का स्मरण करके 'माता-पिता और श्वशुर-कुल आदि की पवित्रता ब्रह्महत्या आदि दोष दूषित पति की पवित्रता, पति का अवियोग, अरुन्धती के समान आचारत्व, साढ़े तीन कोटि हजार वर्षपर्यन्त स्वर्ग के महीयमानत्व आदि पुराणोक्त फल की प्राप्ति के लिये श्रीलक्ष्मीनारायण की प्रीतिद्वारा विमुक्ति पाने के लिये पति की चिता का अन्वारोहण करूंगी' ऐसा संकल्प करके हलदी-कुङ्कुम-वस्त्र-फल-आदि-युक्त सूपों को सुवासिनियों को दे। उसमें मन्त्र यह है—

लक्ष्मीनारायणो देवो बलसत्त्वगुणाश्रयः।
गाढं सत्त्वं च मे देयाद्वायनैः परितोषितः॥
सोपस्कराणि शूर्पाणि वायनैः संयुतानि च।
लक्ष्मीनारायणप्रीत्यै सत्त्वकामा ददाम्यहम्॥

अनेन सोपस्करशूर्पदानेन लक्ष्मीनारायणौ प्रीयेताम्। ततोऽञ्चले पञ्चरत्नं नीलाञ्जनं च बध्वा मुखे मौक्तिकं न्यस्याग्निसमीपं गत्वाग्निप्रार्थनां कुर्यात्—

स्वाहासंश्लेषनिर्विण्ण शर्वगोत्रहुताशन।
सत्त्वमार्गप्रदानेन नय मां पत्युरन्तिकम्॥ इति।

अथाग्नावाज्येन जुहुयात्—अग्नये तेजोधिपतये स्वाहा १ विष्णवे सत्त्वाधिपतये स्वाहा २ कालाय धर्माधिपतये० ३ पृथिव्यै लोकाधिष्ठात्र्यै० ४ अद्भ्यो रसाधिष्ठात्रीभ्यः० ५ वायवे बलाधिपतये० ६ आकाशाय सर्वाधिपतये० ७ कालाय धर्माधिष्ठात्रे० ८ अद्भ्य सर्वसाक्षिणीभ्यः० ९ ब्रह्मणे वेदाधिपतये० १० रुद्राय श्मशानाधिपतये स्वाहा ११।

बल, सत्त्व और गुण का आश्रय श्रीलक्ष्मीनारायण वायन (उपहार) से सन्तुष्ट होकर गाढ़ सत्त्व मुझे दें। सत्त्व चाहने वाली मैं श्रीलक्ष्मीनारायण की प्रसन्नता के लिये वायन और सामग्री से युक्त सूपों को देती हूँ। इस सामग्रीसहित सूप के दान से श्री लक्ष्मी और नारायण दोनों प्रसन्न हों। इसके बाद अंचरा में पञ्चरत्न और नीला आँजन बांध कर मुंह में मोती रखकर अग्नि के समीप जाकर अग्नि की प्रार्थना करे—स्वाहा के संयोग से निर्विण्ण शर्वगोत्र हे अग्निदेव! सत्त्व मार्ग के प्रदान से मुझे पति के समीप पहुँचाइये। बाद में अग्नि में घृत से मूलोक्त 'अग्नये तेजोधिपतये स्वाहा' इत्यादि ग्यारह मन्त्रों से होम करे।

इत्येकादशाहुतीर्हुत्वाग्निं प्रदक्षिणीकृत्य दृषदमुपलां संपूज्य पुष्पांजलिं गृहीत्वाग्निं प्रार्थयेत्—

त्वमग्ने सर्वभूतानामन्तश्चरसि साक्षिवत् ।
त्वमेव देव जानीषे न विदुर्यानि मानुषाः ॥
अनुगच्छामि भर्तारं वैधव्यभवपीडिता ।
सत्त्वमार्गप्रदानेन नय मां भर्तुरन्तिकम् ॥
मन्त्रमुच्चार्य शनकैः प्रविशेच्च हुताशनम् ।

विप्राश्च इमा नारीरविधवा इत्यृचं,

इमाः पतिव्रताः पुण्याः स्त्रियो यायाः सुशोभनाः ।
सह भर्तृशरीरेण संविशन्तु विभावसुम् ॥ इति च पठेत् ।

इन ग्यारह आहुतियों से होम कर अग्नि की प्रदक्षिणा करके सिल लोढा की पूजा कर पुष्पाञ्जलि लेकर अग्नि की प्रार्थना करे—हे अग्ने ! आप सब जीवों के भीतर साक्षी के समान रहते हैं । हे देव ! जिसे मनुष्य नहीं जानते उसे आप जानते हैं । वैधव्य के भय से पीड़ित मैं पति का अनुगमन करती हूँ । आप सत्त्व मार्ग के प्रदान से मुझे पति के समीप ले चलिये । इस आशय के मन्त्र का उच्चारण कर धीरे से अग्नि में प्रवेश करे । विप्रगण 'इमा नारीरविधवा' इस ऋचा को और 'इमाः पतिव्रताः पुण्याः' इत्यादि मूलोक्त मन्त्र भी पढ़ें ।

कातरां तु प्रेतोत्तरतः सुप्तां देवरः शिष्यो वा उदीर्ष्वेति मन्त्राभ्यामुत्थापयेत् ।

अनुव्रजति भर्तारं श्मशानं या गृहान्मुदा ।
पदे पदेऽश्वमेधस्य फलं प्राप्नोति सा ध्रुवम् ॥ यत्तु—
या स्त्री ब्राह्मणजातीया मृतं पतिमनुव्रजेत् ।
सा स्वर्गमात्मघातेन नात्मानं न पतिं नयेत् ।

इत्यादि ब्राह्मण्या निषेधवचनजातं तत्पृथक्चितिपरम् । भर्तुर्मन्त्राग्निदाहोत्तरमनुगमनं पृथक्चितिः । मन्त्राग्निदाहात्पूर्वमस्थिभिः पर्णशरेण वा सहगमनमेकचितिरेव । अस्थ्यादेः पतिस्थानापत्त्या पतिशरीरतुल्यत्वात् । इयमेकचितिः सर्ववर्णानाम् । पृथक्चितिस्तु क्षत्रियवैश्यशूद्रादेरेव न तु [1]ब्राह्मणीनाम् ।

कातर ( डरने वाली ) को तो प्रेत के उत्तर की ओर सोई हुई को देवर या शिष्य 'उदीर्ष्व' इन दो मन्त्रों से उठा दे । जो स्त्री प्रसन्न होकर घर से श्मशान में पति का अनुगमन करती है वह निश्चय एक-एक कदम पर अश्वमेध का फल पाती है । जो ब्राह्मण जाति की स्त्री मृत पति का अनुगमन करती है वह आत्मघात से न अपनी आत्मा को और न पति को स्वर्ग में ले जाती है । इत्यादि ब्राह्मणी के सहगमन के जो निषेधक वचन हैं वे अलग चिता के विषय में हैं । पति के मन्त्रपूर्वक दाह के बाद अनुगमन करने को पृथक् चिति कहते हैं । मन्त्र और अग्निदाह से पूर्व

---

१. उशना ने ब्राह्मणी के लिये पृथक् चिता का निषेध किया है—'पृथक् चितिं समारुह्य न विप्रा गन्तुमर्हति । अन्यासां चैव नारीणां स्त्रीधर्मोऽयं परः स्मृतः ॥' इति ।

हड्डियों से या पर्णशर के दाह के साथ सहगमन करना एक चिति ही है। क्योंकि अस्थि आदि पति-स्थानापन्न होने से पतिशरीर के तुल्य ही है। यही एक चिति सब वर्णों की है। अगल चिता तो क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र आदि की ही होती है न कि ब्राह्मणी की।

पृथक्चितिविधिस्तु—

देशान्तरमृते पत्यौ साध्वी तत्पादुकाद्वयम्।
निधायोरसि संशुद्धा प्रविशेज्जातवेदसम् ॥ इति।

तेन प्रायश्चित्तार्थं मृतेन वा भर्त्रा सहान्वारोहणं न भवति। यत्तु 'ब्रह्मघ्नो वा कृतघ्नो वा मित्रघ्नो वा भवेत्पतिः। पुनात्यविधवा नारी' इत्यादि वाक्यं तज्जन्मान्तरीयब्रह्महत्यादिपापशोधनपरम्।

दिनैकगम्यदेशस्था साध्वी चेत्कृतनिश्चया।
न दहेत्स्वामिनं तस्या यावदागमनं भवेत् ॥

पृथक् चिति विधि तो—दूसरे देश में पति के मरने पर साध्वी पत्नी पति के दोनों खड़ाऊँ छाती पर रख कर शुद्ध चित्त से अग्नि में प्रवेश करे। पतित या प्रायश्चित्त के लिये मृत पति के साथ अन्वारोहण नहीं होता। जो—विप्रहनन करने वाला, कृतघ्न या मित्रहन्ता पति हो तो अविधवा स्त्री अन्वारोहण से उसे पवित्र करती है, इस आशय के बहुत से वचन हैं, वे दूसरे जन्म के ब्रह्महत्या आदि पाप की शुद्धि के विषय में हैं। एक दिन में जाने योग्य स्थान में रहने वाली साध्वी स्त्री यदि सहगमन का निश्चय कर चुकी हो तो जबतक वह आ न जाय तबतक उसके मृत पति का दाह न करे।

### अथ रजस्वलादिसहगमनविचारः

तृतीयेऽह्नि उदक्याया मृते भर्तरि वै द्विजाः।
तस्याः सहगमार्थं तं स्थापयेदेकरात्रकम् ॥

रजस्वलायाः प्रथमद्वितीयदिने पतिमृतौ लौकिकाग्निभिरमन्त्रकं तं दग्ध्वा पञ्चमेऽह्नि अस्थिभिः सहान्वारोहणम्। यदि रजस्वला देशकालवशादिना तदैवानुगन्तुमिच्छति न शुद्धिं प्रतीक्षते तदा सैकद्रोणमितव्रीहीन्मुसलैरवहत्य तदाघातैः सर्वंरजोनिवृत्तौ पञ्चमृत्तिकाभिः शौचं कृत्वा दिनक्रमेण त्रिंशद्विंशतिदश वा धेनूर्दत्त्वा विप्रवचनाच्छुद्धिं लब्ध्वा सहगमनं कुर्यात्। अत्रावहननेन रजोनिवृत्तिरतीन्द्रियेतीदं युगान्तरपरं योज्यमिति भाति। जननमृताशौचयोस्तु सहगमनं नेति केचित्।

द्विजो! रजस्वला स्त्री का पति तीसरे दिन मर जाय तो उसके सहगमन के लिये मृत पति को एक रात रक्खे, दाह न करे। रजस्वला के प्रथम दिन और द्वितीय दिन में पति के मरने पर मृत पति को लौकिक अग्नि से मन्त्ररहित उसे जलाकर पांचवें दिन पति के अस्थि के साथ अन्वारोहण करे। यदि देश काल वश आदि से उसी समय अनुगमन करना चाहती है और रजःशुद्धि की प्रतीक्षा नहीं करना चाहती तब एक द्रोण परिमित धान को मूसर से कूटकर उसकी चोट से सम्पूर्ण रजोनिवृत्ति होने पर पञ्चमृत्तिका से शुद्ध कर रज के दिनों के क्रम से तीस, बीस या दस धेनु देकर और

ब्राह्मण के वचन से शुद्धि पाकर सहगमन करे। इसमें अवहनन से रजोनिवृत्ति अतीन्द्रिय है इस लिये यह दूसरे युग के लिये होने की योजना करनी चाहिये, ऐसा ठीक जंचता है। कुछ लोग—जननाशौच और मरणाशौच में तो सहगमन नहीं होता—ऐसा कहते हैं।

कालतत्त्वविवेचने तु पूर्वप्रवृत्ताशौचमध्ये भर्तृमरणे आशौचवतीनामपि भार्याणां सहगमनं भवति सूतिकोदक्ययोस्तु नेत्युक्तम्। इदमेव युक्तं भाति। इदं च सहगमनं[1] गर्भिणीबालापत्यासूतिकाभिरदृष्टरजोभिः पतिताभिर्व्यभिचारिणीभिर्भर्तृदुष्टभावाभिश्च न कार्यम्। केचिदत्र [2]पतिव्रतानामेवाधिकारः।

वर्तन्ते याश्च सततं भर्तॄणां प्रतिकूलतः।
कामात्क्रोधाद्भयान्मोहात् सर्वाः पूता भवन्ति ताः॥

इत्यादि तु वाक्यमर्थवाद इत्याहुः।

कालतत्त्वविवेचन में तो—पूर्व प्रवृत्त आशौच के मध्य में पति के मरने पर आशौच वाली भी पत्नियों का सहगमन होता है किन्तु सूतिका और रजस्वला का नहीं होता—ऐसा कहा है। यही ठीक प्रतीत होता है। यह सहगमन—गर्भिणी जिसकी सन्तान बालक हो, सूतिका जिसका रजोधर्म दृष्ट नहीं हो, पतिता, व्यभिचारिणी और पति में जिसका दुष्ट भाव हो उसे नहीं करना चाहिये। कुछ लोग यहाँ—पतिव्रताओं ही का अधिकार है। जो स्त्रियाँ निरन्तर पति के प्रतिकूल रहती हैं। काल से क्रोध से, डर से और मोह से, बर्ताव करती हुई वे पवित्र हो जाती हैं, इत्यादि वाक्य तो अर्थवाद है—ऐसा कहते हैं।

## अथ सहगमने पिण्डादिविचारः

तत्र पृथक्चित्यारोहणे भर्त्राशौचमध्ये तदूर्ध्वं वा कृते त्रिरात्रमाशौचं पिण्डाश्च। [3]सहगमने तु—

तस्याः पिण्डादिकं शौचं पतिपिण्डादितः क्रमात्।
अन्वारोहे तु नारीणां पत्युश्चैकोदकक्रिया॥
पिण्डदानक्रिया तद्वच्छ्राद्धं प्रत्याब्दिकं तथा।
अन्वारोहे कृते पत्न्याः पृथक् पिण्डांस्तिलाञ्जलीन्॥
पृथक्शिलेन कुर्वीत दद्यादेकशिले तथा।
तत्रावयवपिण्डार्थं पाकैक्यं भिन्नपिण्डता॥

---

१. मदनरत्न में स्मृतिसंग्रह का वचन है—'स्वैरिणीनां गर्भिणीनां पतितानां च योषिताम्। नास्ति पत्याग्निसंवेशः पतितौ हि तथा उभौ। बृहस्पतिः—'बालसंवर्धनं मुक्त्वा बालापत्या न गच्छति। व्रतोपवासनियता रक्षेद् गर्भं च गर्भिणी।' यहां तृतीय चरण में 'रजस्वला सूतिका च' ऐसा पाठान्तर है। बृहन्नारदीये—'बालापत्या च गर्भिण्यो ह्यदृष्टऋतवस्तथा। रजस्वलाराजसुते नारोहन्ति चितां तु ताः॥' इति।

२. सहगमन में पतिव्रता का ही अधिकार है, इसमें महाभारत का—'पतिव्रता सुदीप्तं प्रविशेद्या हुताशनम्' और ब्रह्मपुराण का—'ऋग्वेदवादात् साध्वी स्त्री' ये वचन प्रमाण हैं।

३. शुद्धितत्त्व में पैठीनसि का वचन है—'अन्वितायाः प्रदातव्या दश पिण्डास्त्र्यहेण तु। स्वाम्याशौचे व्यतीते तु तस्याः श्राद्धं प्रदीयते॥' इति।

नवश्राद्धानि भिन्नानि सपिण्डीकरणं पृथक् ।
एक एव वृषोत्सर्गो गौरेका तत्र दीयते ॥

सपिण्डीकरणं तु न कार्यम् । अथवा भर्त्रैव सह कार्यम् । यद्वा भर्त्रादिभिस्त्रिभिः सह कार्यमित्यादिपक्षा उक्ताः । मासिकसांवत्सरिकादौ पाकैक्यकालैक्यादिव्यवस्थापि श्राद्धप्रकरणे उक्ता । इति सहगमननिर्णयः ।

उसमें पति के आशौच के मध्य में या उसके बाद करने पर अलग चिति के आरोहण में तीन रात का आशौच और पिण्ड है। सहगमन में तो—उसका पिण्ड आदि और शौच पति के पिण्ड आदि के क्रम से, होते हैं। स्त्रियों के अन्वारोहण में तो–उदकक्रिया, पिण्डदान, श्राद्ध और प्रतिवार्षिक एक है, यानी पृथक् नहीं है। अन्वारोहण करने के बाद पत्नी के पृथक् पिण्ड और तिलाञ्जलि को पृथक् शिला पर या एक शिला पर वैसे ही करे। उसमें अङ्गपिण्ड के लिये एक पाक और पिण्ड पृथक् होते हैं। नव श्राद्ध तथा सपिण्डीकरण पृथक् पृथक् होता है। उसमें एक ही वृषोत्सर्ग होता है और एक गौ दी जाती है। सपिण्डीकरण तो नहीं करे, या पति के साथ ही सपिण्डन करे, अथवा पति आदि तीन के साथ करे, इत्यादि पक्षों को कहा है। मासिक और सांवत्सरिक आदि में पाक की एकता और काल की एकता आदि की व्यवस्था भी श्राद्ध प्रकरण में कहा है। सहगमन निर्णय समाप्त।

काशीनाथ उपाध्याय इत्थमन्त्यक्रियाविधिम् ।
निर्णीय भगवत्पादे चार्पयत्तद्विशुद्धये ॥

इत्यन्त्येष्टिनिर्णयः ।

श्री काशीनाथ उपाध्याय ने इस प्रकार अन्त्यक्रिया की विधि का निर्णय कर उसकी विशेष शुद्धि के लिये भगवान् के चरणों में अर्पण किया। अन्त्येष्टि-निर्णय समाप्त।

---

## अथ विधवाधर्माः

पत्यौ मृते तु भार्याणां विधिद्वयमुदीरितम् ।
वैधव्यं पालयेत्सम्यक् सहाग्निगमनं तु वा ॥
पत्यौ मृते च या योषिद्वैधव्यं पालयेत्सदा ।
सा पुनः प्राप्य भर्तारं स्वर्गलोकं समश्नुते ॥
विधवा पालयेच्छीलं शीलभङ्गात्पतत्यधः ।
तद्वैगुण्यादपि स्वर्गात्पतिः पतति सर्वथा ॥
तस्याः पिता च माता च भ्रातृवर्गस्तथैव च ।
विधवा कबरीबन्धो भर्तृबन्धाय जायते ॥
शिरसो वपनं तस्मात्कार्यं विधवया सदा ।
एकवारं सदा भुक्तिरुपवासव्रतानि च ॥—

विधवा का धर्म–पति के मरने पर तो स्त्रियों को दो विधियाँ कही गयीं हैं। वैधव्य का भलीभाँति से पालन या साथ में अग्निप्रवेश। पति के मरने पर जो स्त्री सदा वैधव्य पालन करती है वह पुनः पति को प्राप्त कर स्वर्गलोक पाती है। विधवा शील का पालन करे। शील के भङ्ग से नरक

में गिरती है। स्त्री के इस शीलभङ्ग से पति भी स्वर्ग से सर्वथा गिर जाता है। उसके पिता-माता तथा भाई वर्ग भी उसी तरह स्वर्ग से च्युत हो जाता है। विधवा को चोटी बाँधने से पति का बन्धन होता है, इसलिए विधवा को सदा सिर मुँड़ाना चाहिये। एक बार भोजन और उपवास-व्रतों को करना चाहिये।—

पर्यङ्कशयना नारी विधवा पातयेत्पतिम्।
नैवाङ्गोद्वर्तनं कार्यं गन्धद्रव्यस्य सेवनम्॥
नाधिरोहेदनड्वाहं प्राणैः कण्ठगतैरपि।
कञ्चुकं न परीदध्याद्वासो न विकृतं वसेत्॥
वैशाखे कार्तिके माघे विशेषनियमं चरेत्।
ताम्बूलाभ्यञ्जने चैव कांस्यपात्रे च भोजनम्।
यतिश्च विधवा चैव वर्जयेच्चन्दनादिकम्॥

अपुत्रा विधवा भर्त्रादित्रयमुद्दिश्य प्रत्यहं तिलकुशोदकैस्तर्पणं कुर्यात्। श्राद्धादौ तु प्रागुक्तम्।

पलंग पर सोने वाली विधवा स्त्री पति को स्वर्ग से गिरा देती है। उसे उबटन नहीं लगाना चाहिये। कण्ठगत प्राण होने पर भी उसे गन्धद्रव्य का सेवन एवं बैलगाड़ी का आरोहण नहीं करना चाहिये। वह चोली नहीं पहने और विकृत वस्त्र धारण नहीं करे। वैशाख, कार्तिक और माघ में विशेष नियमों का पालन करे। पान, उबटन, कांसे के पात्र में भोजन, चन्दन आदि, संन्यासी तथा विधवा स्त्री त्याग दे। विना पुत्र वाली विधवा प्रतिदिन पति आदि तीन के उद्देश्य से तिलयुत कुश-जल से तर्पण करे। श्राद्ध आदि में तो पहले कहा है।

### अथ संन्यासनिर्णयः

तत्र ब्रह्मचर्यं कृत्वा समावर्तनान्ते कृतदारः पुत्रानुत्पाद्य यज्ञैरिष्ट्वा वानप्रस्थाश्रमं च कृत्वा संन्यसेदित्याश्रमसमुच्चयपक्षः[1]। ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेद् गृहाद्वा वनाद्वा। अथ पुनरव्रती वा व्रती वा स्नातको वाऽस्नातको वोत्सन्नाग्निरनग्निको वा यदहरेव विजरेत्तदहरेव प्रव्रजेदित्याश्रमविकल्पपक्षः[2]।

प्रव्रजेद् ब्रह्मचर्याद्वा प्रव्रजेच्च गृहादपि।
वनाद्वा प्रव्रजेद्विद्वानातुरो वाथ दुःखितः॥

इति वाक्ये आतुरो मुमूर्षुः, दुःखितश्चोरव्याघ्रादिभीत इत्यर्थः।

---

१. आश्रमसमुच्चय पक्ष में याज्ञवल्क्य ने कहा है—'वनाद् गृहाद् वा कृत्वेष्टिं सार्ववेदसदक्षिणाम्। प्राजापत्यां तदन्ते तानग्नीनारोप्य चात्मनि॥ अधीतवेदो जपकृत्पुत्रवानन्नदोऽग्निमान्। शक्त्या च यज्ञकृन्मोक्षे मनः कुर्यात्तु नान्यथा॥' इति।

२. आश्रमविकल्प पक्ष में जाबालश्रुति में है—'ब्रह्मचर्यं परिसमाप्य गृही भवेद् गृही भूत्वा वनी भवेद् वनी भूत्वा प्रव्रजेत्। यदि वेतरथा ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेद् गृहाद्वा वनाद्वा। अथ पुनरव्रती वा व्रती वा स्नातको वाऽस्नातको वोत्सन्नाग्निरनग्निको वा यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत्' इति।

उसमें ब्रह्मचर्य करके समावर्तन के अन्त में विवाह करके पुत्रों को पैदा कर यज्ञों और वानप्रस्थाश्रम को करके संन्यास करे, यह आश्रमों का समुच्चय पक्ष है। ब्रह्मचर्य ही से या गृहस्थाश्रम से या वानप्रस्थाश्रम से संन्यास ग्रहण करे। फिर अव्रती या व्रती, स्नातक या अस्नातक, अग्नि का त्यागी या अग्निहोत्ररहित पुरुष जिस दिन विराग हो जाय उसी दिन संन्यास ले ले, यह आश्रमविकल्प पक्ष है। आतुर हो या दुःखी विद्वान् पुरुष ब्रह्मचर्य या गृहस्थाश्रम से या वानप्रस्थाश्रम से संन्यास ग्रहण करे। इस वाक्य में आतुर का अर्थ है मरने की इच्छा करने वाला, दुःखित का अर्थ है चोर बाघ आदि से डरा हुआ।

आतुराणां च संन्यासे न विधिर्नैव च क्रिया।
प्रेषमात्रं समुच्चार्य संन्यासं तत्र कारयेत्॥

संन्यासे दण्डग्रहणादिरूपे [1]विविदिषाख्ये विप्रस्यैवाधिकारः। विद्वत्संन्यासे तु [2]क्षत्रियवैश्ययोरपि। कलियुगे संन्यासनिषेधस्त्रिदण्डिसंन्यासपर इति प्राञ्चः।

आतुरों के संन्यास में न विधि है और न तो कोई क्रिया। प्रैषमात्र का उच्चारण कराके उसमें संन्यास करा दे। आत्मज्ञानेच्छारूप तथा दण्डग्रहण आदि रूप संन्यास में ब्राह्मण का ही अधिकार है। विद्वत्संन्यास में तो क्षत्रिय और वैश्य का भी अधिकार है। कलियुग में संन्यास का निषेध त्रिदण्डि संन्यास के लिये है, ऐसा प्राचीन लोग कहते हैं।

स च [3]संन्यासश्चतुर्धा—कुटीचको बहूदको हंसः परमहंसश्चेति। अत्रोत्तरोत्तरः श्रेष्ठः। बहिःकुट्यां गृहे वा वसन्काषायवासास्त्रिदण्डी[4] शिखायज्ञोपवीतवान्बन्धुषु गृहे वा भुञ्जान आत्मनिष्ठो भवेत्स कुटीचकः। पुत्रादीन्हित्वा सप्तागाराणि भैक्षं चरन्पूर्वोक्तकाषायवस्त्रादिवेषवान्बहूदकः। हंसस्तु पूर्वोक्तवेषोऽप्येकदण्डः। परमहंसस्तु शिखायज्ञोपवीतहीन एकदण्डी स्यात्। काषायवस्त्रं चतुर्णामपि।

वह संन्यास चार प्रकार का है—कुटीचक, बहूदक, हंस और परमहंस। इनमें उत्तरोत्तर (बाद-बाद वाले) श्रेष्ठ होते हैं। ग्राम से बाहर कुटी में या घर में रहते हुए गेरुआ वस्त्र. तीन दण्ड,

---

१. बौधायनः—'मुखजानामयं धर्मो यद्विष्णोर्लिङ्गधारणम्। राजन्यवैश्ययोर्नेति दत्तात्रेयमुनेर्वचः॥' इति।

२. माधवमत में तीनों वर्णों का अधिकार है, जैसा कूर्मपुराणादि में कहा है—'ब्राह्मणः क्षत्रियो वाऽथ वैश्यो वा प्रव्रजेद् गृहात्' इति।

३. संन्यासी का लक्षण—'सदन्ने वा कदन्ने वा लोष्टे वा काञ्चने तथा। समबुद्धिर्यस्य शश्वत् स संन्यासीति कीर्तितः॥' चार प्रकार के संन्यासियों का भेद हारीत ने कहा है—'कुटीचको बहूदको हंसश्चैव तृतीयकः। चतुर्थः परमो हंसो यो यः पश्चात् स उत्तमः॥' इति।

४. त्रयो दण्डा अस्य सन्तीति त्रिदण्डी। मिताक्षरायाम्—'प्राजापत्येष्ट्यनन्तरं त्रीन् वैणवान् दण्डान् मूर्धप्रमाणान् दक्षिणेन पाणिना धारयेत्सव्येन सोदकं कमण्डलुम्' इति। अथवा एक दण्ड को धारण करे, जैसा चतुर्विंशति मत में कहा है—'चतुर्थमाश्रमं गच्छेद् ब्रह्मविद्यापरायणः। एकदण्डी त्रिदण्डी वा सर्वसंगविवर्जितः॥' अत्रि ने—'चतुर्धा भिक्षवः प्रोक्ताः सर्वे चैव त्रिदण्डिनः' इस वचन से जो सभी के लिये त्रिदण्ड ग्रहण का निर्देश किया है वह वाग्दण्डादि परक है, जैसा मनु ने कहा है—'वाग्दण्डोऽथ मनोदण्डः कर्मदण्डस्तथैव च। यस्यैते नियता दण्डाः स त्रिदण्डीति चोच्यते॥' इति।

शिखा और यज्ञोपवीत धारण किये बन्धुओं में या घर में भोजन करता हुआ जो आत्मज्ञाननिष्ठ हो, वह कुटीचक संन्यासी है। पुत्र आदि को छोड़ सात घरों से भिक्षाग्रहण करते हुए पूर्वोक्त गेरुआ आदि वेष वाला बहूदक संन्यासी होता है। हंस तो पूर्वोक्त वेष को धारण किये एक दण्डधारी संन्यासी है। परमहंस तो शिखा-यज्ञोपवीतरहित एकदण्डी होता है। गेरुआ वस्त्र चारों का है।

हंसपरमहंसयोः शिखायज्ञोपवीतसत्त्वासत्त्वाभ्यां भेदः। एकदण्डस्तु द्वयोरपि। परमहंसस्य दण्डधारणं विविदिषादशायां नित्यम्। विद्वत्तादशायां तु कृताकृतम्, 'न दण्डं न शिखां नाच्छादनं चरति परमहंस' इति श्रवणात्। वैराग्यं विना जीवनाद्यर्थं संन्यासे तु नरकः,

एकदण्डं समाश्रित्य जीवन्ति बहवो नराः।
नरके रौरवे घोरे कर्मत्यागात्पतन्ति ते॥
काष्ठदण्डो धृतो येन सर्वाशी ज्ञानवर्जितः।
स याति नरकान् घोरान् इत्यादिस्मरणात्।

हंस-परमहंस का भेद शिखा-यज्ञोपवीत को रखने और न रखने से है। एक दण्ड तो दोनों को है। परमहंस का दण्डधारण ज्ञान की इच्छा दशा में नित्य है। विद्वत्ता-दशा में तो करे या नहीं करे, क्योंकि श्रुति है कि परमहंस न दण्ड न शिखा न वस्त्रधारण करता है। वैराग्य के विना जीने खाने आदि के लिये संन्यास लेने में तो नरक होता है, क्योंकि स्मृति है कि एक दण्ड के समाश्रयण से बहुत से लोग जीते हैं, वे कर्म के त्याग से घोर रौरव नरक में गिरते हैं। सब कुछ खाने वाला ज्ञानरहित व्यक्ति जिसने काष्ठ-दण्ड को धारण किया वह घोर नरकों में जाता है।

## अथ संन्यासग्रहणविधिः

तत्रोत्तरायणं प्रशस्तम्। आतुरस्य तु दक्षिणायनमपि। तत्रादौ गृह्याग्निमन्तं क्षाद्दशविधुरं प्रति च प्रयोगः—तत्र शान्त्यादिलक्षणं गुरुं संशोध्य तन्निकटे त्रिमासं यतिधर्मान् संवीक्ष्य गायत्रीजपरुद्रजपकूष्माण्डहोमादिभिः शुद्धिं लब्ध्वा रिक्तातिथौ देशकालौ स्मृत्वा 'अमुकस्य मम करिष्यमाणसंन्यासेऽधिकारार्थं चतुःकृच्छ्रात्मकं प्रायश्चित्तं प्रतिकृच्छ्रं तत्प्रत्याम्नायैकैकगोनिष्क्रयद्वाराहमाचरिष्ये, कृच्छ्रप्रत्याम्नायगोनिष्क्रयद्रव्यं विप्रेभ्यो दातुमहमुत्सृजे'[1] इति संकल्पपूर्वकं रजतनिष्कतदर्धतदर्धान्यतमं प्रतिधेनुं दद्यात्। एकादश्यां द्वादश्यां वा यथा ब्रह्मरात्रिः स्यात्तथा श्राद्धान्यारभेत्। अत्र [2]अनाश्रमिणश्चतुःकृच्छ्रमन्यस्य तप्तकृच्छ्र-

१. आत्मनेपदी 'सृज विसर्गे' यह धातु दिवादि का है। 'दिवादिभ्यः श्यन्' इस सूत्र से श्यन् होना अनिवार्य है इसलिये 'उत्सृज्ये' यह शुद्ध है। रघुवंश में कालिदास का प्रयुक्त उदाहरण देखें—'संसृज्यते सरसिजैररुणांशुभिन्नैः'। संसृज्यते में कर्ता में लकार है कर्म में नहीं, क्योंकि सृज-धातु अकर्मक है। संसृज्यते का संबध्नाति अर्थ है। कमलिनी पद का शेष है।

२. कात्यायनः—'कृच्छ्रांस्तु चतुरः कृत्वा पावनार्थमनाश्रमी। आश्रमी चेत्तप्तकृच्छ्रं तेनासौ योग्यतां व्रजेत्॥' इति।

मिति सिन्धुः । स्वस्य नवश्राद्धषोडशश्राद्धसपिण्डीकरणानि साग्निः पार्वणविधिना निरग्निरेकोद्दिष्टविधिना[1] कुर्यादिति केचित् । नेत्यन्ये ।

इसमें उत्तरायण प्रशस्त है । आतुर का तो दक्षिणायन में भी श्रेष्ठ है । उसमें आदि में गृह्य अग्नि वाले और अग्नि से विधुर के लिये प्रयोग— शान्ति आदि लक्षण वाले गुरु को समझ कर उनके समीप तीन महीने संन्यासी के धर्मों को अच्छे प्रकार से देख कर गायत्रीजप, रुद्रजप और कूष्माण्ड होम आदि से शुद्धि प्राप्त कर रिक्ता तिथि में देश-काल का स्मरण कर 'अमुक मेरे किये जाने वाले संन्यास में अधिकार के लिये चार कृच्छ्रस्वरूप प्रायश्चित्त को प्रतिकृच्छ्र के बदले में एक-एक गोनिष्क्रय द्वारा मैं करूंगा, कृच्छ्र के बदले में गोनिष्क्रय द्रव्य ब्राह्मणों को देने के लिये मैं त्याग करता हूँ' ऐसे संकल्पपूर्वक एक निष्क ( तोला ) चांदी या आधा निष्क या चौथाई तोला इनमें से कोई एक प्रतिधेनु का मूल्य दे । एकादशी या द्वादशी को जैसे ब्रह्मरात्रि हो वैसे श्राद्धों का आरम्भ करे । इसमें निराश्रमी को चार कृच्छ्र दूसरे को तप्तकृच्छ्र प्रायश्चित्त है, ऐसा निर्णयसिन्धु का मत है । कुछ लोग कहते हैं कि—अपने नव श्राद्ध, षोडश श्राद्ध और सपिण्डीकरण को साग्निक पार्वण विधि से और निरग्निक एकोद्दिष्ट विधि से करे । दूसरे कहते हैं नहीं ।

अथाष्टौ श्राद्धानि—तत्रापस्तम्बहिरण्यकेशीयादीनामग्नौकरणपिण्डादिरहितः सांकल्पिकः प्रयोगः । आश्वलायनादीनां सपिण्डकः पार्वणप्रयोगः । तत्रादौ सव्येन सयवजलेन श्राद्धाङ्गतर्पणम्—ब्रह्माणं तर्पयामि विष्णुं त० महेश्वरं त० देवर्षीन्० ब्रह्मर्षीन्० क्षत्रर्षीन्० वसून्० रुद्रान्० आदित्यान्० सनकं० सनन्दनं० सनातनं० पञ्चमहाभूतानि० चक्षुरादिकरणानि० भूतग्रामं० पितरं० पितामहं० प्रपितामहं० मातरं० पितामहीं० प्रपितामहीं० आत्मानं० पितरं० पितामहं० इति नद्यादौ कृत्वा गृहमागत्य देशकालौ स्मृत्वा 'करिष्यमाणसंन्यासाङ्गत्वेनाष्टौ[2] श्राद्धानि पार्वणविधिनान्नेनामेन वा करिष्ये' इति संकल्प्य क्षणं दद्यात् ।

आठ श्राद्ध—उसमें आपस्तम्ब और हिरण्यकेशीय आदि का अग्नौकरण पिण्ड आदि से रहित सांकल्पिक प्रयोग है । आश्वलायन आदि का पिण्डसहित पार्वण प्रयोग है । उसमें आरम्भ में सव्य से जौसहित जल से श्राद्धाङ्ग तर्पण करे—ब्रह्माणं तर्पयामि । विष्णुं० महेश्वरं० इत्यादि मन्त्र मूल में देखें । इस तरह नदी आदि में करके घर आकर देश-काल का स्मरण कर 'किये जाने वाले संन्यास के अंगस्वरूप श्राद्धों को पार्वण विधि से पक्वान्न या आमान्न से करूँगा' ऐसा संकल्प करके क्षण दे ।

अत्र सर्वं नान्दीश्राद्धवत् । तेन नापसव्यम् । तिलस्थाने यवाः, युग्मा विप्राः । तथा च देवस्थाने विप्रौ द्वौ श्राद्धाष्टके षोडशेत्यष्टादशविप्राः । तत्र

---

१. स्मृत्यर्थसारे—'एकोद्दिष्टविधानेन कुर्याच्छ्राद्धानि षोडश । अग्निमान् पार्वणेनैव विधिना निर्वपेत् स्वयम् ॥' बौधायनः—'कृत्वा श्राद्धानि सर्वाणि पित्रादिभ्योऽष्टकं पृथक् । वापयित्वा च केशादीन् मार्जयेन्मातृका इमाः ॥' सर्वाणि श्राद्धानि=स्वस्य नवश्राद्धषोडशश्राद्धादीनि ।

२. बौधायनः—'सदैवमार्षकं दिव्यं पित्र्यं मातृकमानुषे । भौतिकं चात्मनश्चान्ते अष्टौ श्राद्धानि निर्वपेत् ॥' इति ।

सत्यवसुसंज्ञका विश्वेदेवा नान्दीमुखाः स्थाने क्षणः कर्तव्यः इत्येकं वृत्वा द्वितीयं वृणुयात्। एवमग्रेऽपि प्रथमे देवश्राद्धे ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा नान्दीमुखाः स्थाने क्षणः० १। द्वितीये ऋषिश्राद्धे देवर्षिब्रह्मर्षिक्षत्रर्षयः नान्दी० २। तृतीये दिव्यश्राद्धे वसुरुद्रादित्या नान्दी० ३। मनुष्यश्राद्धे सनकसनन्दनसनातना नान्दी० ४। पञ्चमे भूतश्राद्धे पृथिव्यादिपञ्चमहाभूतान्येकादशचक्षुरादिकरणानि चतुर्विधभूतग्रामा नान्दी० ५। षष्ठे पितृश्राद्धे पितृपितामहप्रपितामहा नान्दी० ६। मातृश्राद्धे मातृपितामहीप्रपितामह्यो नान्दी० ७। अष्टमे आत्मश्राद्धे आत्मपितृपितामहा नान्दी० ८। आत्मान्तरात्मा परमात्मेति केचित्। इति द्वौ द्वौ विप्रौ वृणुयात्।

इसमें सब विधि नान्दीश्राद्ध की तरह है। इससे अपसव्य नहीं है। तिल के स्थान में जौ और दो ब्राह्मण हैं। विश्वेदेव के स्थान में दो विप्र और आठ श्राद्धों में सोलह, इस प्रकार अठारह ब्राह्मण हुए। उसमें नान्दीमुखरूपी सत्य-वसु नामक विश्वेदेवा! स्थान में क्षण कीजिये, इस प्रकार एक का वरण कर दूसरे का वरण करे। इसी प्रकार आगे भी प्रथम देव श्राद्ध में नान्दी-मुखरूपी ब्रह्म-विष्णु-महेश्वर! स्थान में क्षण कीजिये १। दूसरे ऋषि श्राद्ध में देवर्षि-ब्रह्मर्षि-क्षत्रर्षि नान्दी-मुखो! स्थान में क्षण करें २। तीसरे दिव्य श्राद्ध में वसु-रुद्र-आदित्य-नान्दीमुखो० ३। मनुष्य श्राद्ध में सनक-सनन्दन-सनातन नान्दीमुखो०४। पांचवें भूत श्राद्ध में पृथिवी आदि पांचो महाभूतो! ग्यारह चक्षु आदि इन्द्रियो! चार प्रकार के जीवसमूहो! नान्दी०५। छठे पितृश्राद्ध में पिता-पितामह-प्रपितामह नान्दीमुखो०! ६। मातृश्राद्ध में माता-पितामही-प्रपितामही नान्दीमुखियो! ७। आठवें आत्म श्राद्ध में आत्मा-पिता-पितामह नान्दीमुखो! स्थान में क्षण कीजिये ८। यहाँ आत्मा से अन्तरात्मा का ग्रहण है। कोई आत्मा से अन्तरात्मा परमात्मा का ग्रहण कहते हैं। इस प्रकार दो-दो ब्राह्मणों का वरण करे।

सर्वत्र नान्दीमुखत्वं विशेषणम्। युग्मा विप्राः। सत्यवसू दक्षक्रतू वा देवौ। ततः सर्वेषां पाद्यं दत्त्वा प्राङ्मुखानुदक्संस्थानुपवेश्य प्रार्थयेत्—

संन्यासार्थमहं श्राद्धं कुर्वे ब्रूत द्विजोत्तमाः।
अनुज्ञां प्राप्य युष्माकं सिद्धिं प्राप्स्यामि शाश्वतीम्॥

कुरु इति प्रत्युक्तः सयवऋजुदूर्वादियुग्मेनाब्दानपूर्वकं संबुद्ध्यन्ते इदमासनमित्यष्टादशस्वासनं दद्यात्। तत आश्वलायनानामर्घ्यपात्रासादनम्। आपस्तम्बादीनां सांकल्पिकत्वान्नार्घ्यम्। देवार्थमेकं पार्वणाष्टकार्थमष्टावित्येवं नव-पात्राणि।

सर्वत्र नान्दीमुख विशेषण है। युग्म ब्राह्मण हैं। सत्य-वसु या दक्ष-क्रतु नामक विश्वेदेव हैं। इसके बाद सबको पाद्य देकर पूर्वमुख करके उत्तरसंस्थ बैठाकर प्रार्थना करे—हे उत्तम ब्राह्मणो! मैं संन्यास के लिये श्राद्ध करता हूँ, आप लोगों से आज्ञा प्राप्त कर आप लोगों की नित्य सिद्धि प्राप्त करूँगा। ब्राह्मणों से 'करो' ऐसी आज्ञा पाकर जौसहित कोमल दूब के जोडे जलदान के बाद सम्बोधन के अन्त में 'यह आसन है' इस प्रकार अठारहों को आसन दे। इसके बाद आश्वलायनों का अर्घ्यपात्र का आसादन है। आपस्तम्ब आदि का सांकल्पिक होने से अर्घ्य नहीं है। देवों के लिये एक पात्र और आठ पार्वणों में आठ पात्र इस प्रकार नव पात्र हैं।

सर्वत्र पवित्रद्वयान्तर्हितेषु शंनोदेवीरित्यप आसिच्य विश्वेदेवपात्रे यवोसी॰ ति यवाः। अष्टपात्रेषु तिलोसीति मन्त्रस्योहेन यवानोप्य गन्धादिपूजनम्। ऊहस्तु—

यवोसि सोमदेवत्यो गोसवे देवनिर्मितः। प्रत्नवद्भिः प्रत्तः पुष्टया नान्दीमुखान् देवान्प्रीणयाहि नः स्वाहा नमः॥

इति प्रथमपात्रे। द्वितीये नान्दीमुखानृषीन्॰। तृतीये नान्दीमुखान् दिव्यान्प्री॰। चतुर्थे नान्दीमुखान्मनुष्यान्प्रीण॰। पञ्चमे नान्दीमुखानि भूतानि प्री॰। षष्ठसप्तमाष्टमेषु नान्दी॰ पितॄन्प्रीणयेत्यादि॰।

सर्वत्र दो पवित्र से ढके हुए सब पात्रों में 'शंनो देवी' इस मन्त्र से जल से आसेचन कर विश्वेदेव पात्र में 'यवोसि' इस मन्त्र से डाले। आठ पात्रों में 'तिलोसि' इस मन्त्र के ऊह से जौ को रखकर गन्ध आदि से पूजन करे। ऊह तो इस प्रकार है—यवोसि सोमदेवत्यो गोसवे देवनिर्मितः। प्रत्नवद्भिः प्रत्तः पुष्टया नान्दीमुखान्देवान् प्रीणयाहि नः स्वाहा नमः' इससे प्रथम पात्र में। दूसरे में नान्दीमुखानृषीन् प्री॰। तीसरे में 'नान्दीमुखान् दिव्यान् प्री॰'। चौथे में 'नान्दीमुखान्मनुष्यान् प्री॰। पांचवें में नान्दीमुखानि भूतानि प्री॰'। छठे सातवें और आठवें में नान्दीमुखान् पितॄन् प्रीणयाहि इत्यादि ऊह करे।

एकैकं पात्रं द्विधा विभज्य सर्वत्र या दिव्या इति मन्त्रान्ते विश्वेदेवा नान्दीमुखा इदं वोर्घ्यऽमिति दत्त्वा ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा नान्दीमुखा इदं वोऽर्घ्यं स्वाहा नम इत्यादिना यथायथं षोडशविप्रहस्तेषु दद्यात्। या दिव्या इति स्रवदनुमन्त्रणम्। पात्रं न्युब्जीकृत्य गन्धाद्याच्छादनान्तपूजा। तत्र सर्वत्र संबुद्ध्यन्तो नान्दीमुख विशेषणयुक्त उच्चारः। भोजनपात्राण्यासाद्य ब्रह्मादिषोडशविप्रकरेष्वग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा सोमाय पितृमते स्वाहेति मन्त्राभ्यामाहुतिद्वयं दद्यात्। नेदमापस्तम्बादीनाम्।

एक-एक पात्र का दो विभाग करके सर्वत्र 'या दिव्या' इस मन्त्र के अन्त में विश्वेदेव नान्दीमुख 'यह आप का अर्घ्य है' इस प्रकार अर्घ्य देकर ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर नान्दीमुख यह आप लोगों का अर्घ्य है स्वाहा नमः इत्यादि से यथायोग सोलह ब्राह्मणों के हाथ में अर्घ्य दे। जल गिरते हुए 'या दिव्या' इस मन्त्र से अनुमन्त्रण करे। पात्र को उलट कर गन्धादि आच्छादनान्त पूजन करे। वहाँ सब जगह संबोधनान्त नान्दीमुख ऐसा विशेषणसहित उच्चारण करे। भोजन पात्र रखकर ब्रह्मा आदि सोलह ब्राह्मणों के हाथों में 'अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा' और 'सोमाय पितृमते स्वाहा' इन दो मन्त्रों से दो आहुति दे। यह आपस्तम्ब आदि के यहाँ नहीं होता।

उपस्तीर्यान्नं परिविष्यान्नाभावे आमं तन्निष्क्रयं वा प्रोक्ष्य पृथ्वी ते पात्रमित्यादिना यथादैवतमन्नस्यामादेर्वा त्यागः। ये देवासो॰ प्रजापते न॰ ब्रह्मार्पणं ब्रह्म॰। अनेनाष्टश्राद्धेन नान्दीमुखा देवादयः प्रीयन्ताम्। आपोशनदानान्ते बलिदानवर्ज्यं भुञ्जीयुः। तृप्तेषु उपास्मै॰ अक्षन्नमी॰। संपन्नमिति पृष्टे रुचिरमिति

सर्वे ब्रूयुः । नेदमामान्ने । आचान्तेषु यवलाजदधिबदरियुतान्नेनाष्टचत्वारिंशत्पिण्डान्कृत्वा प्रागायता उदक्संस्था अष्टौ रेखाः कृत्वाभ्युक्ष्य कुशान्दूर्वा वास्तीर्य पिण्डस्थानेषु चतुर्विंशतौ जलं सिञ्चेत् ।

उपस्तरण करके अन्न परोस कर अन्न के अभाव में कच्चा अन्न या उसके निष्क्रय द्रव्य का प्रोक्षण कर 'पृथ्वी ते पात्रम्' इत्यादि से यथादैवत पक्वान्न या आमान्न का त्याग करे। पश्चात् 'ये देवासो०' 'प्रजापते न०' 'ब्रह्मार्पणं ब्रह्म०' इन मन्त्रों को पढ़े । इन आठ श्राद्धों से नान्दीमुख देव आदि प्रसन्न हों । आपोशन देने के बाद बलिदान को छोड़कर ब्राह्मण भोजन करें । तृप्त होने पर 'उपास्मै' 'अक्षन्नमी' इन मन्त्रों को पढ़े । 'सपन्न हुआ' यह प्रश्न करने पर 'रुचिर है' ऐसा सब ब्राह्मण कहें । यह आमान्न श्राद्ध में नहीं होता । ब्राह्मणों के आचमन करने के बाद जौ-धान का लावा दही बैर से युक्त अन्न से अड़तालिस पिण्डों को बना कर पूर्व की ओर लम्बी उत्तरदिक्-संस्थ आठ रेखाओं को करके जल छिड़क कर उनपर कुश या दूब बिछाकर चौबीस पिण्ड के स्थानों में जल से सिंचन करे ।

तद्यथा—शुन्धन्तां ब्रह्माणो नान्दीमुखाः, शुन्धन्तां विष्णवो नान्दी०, शुन्धन्तां महेश्वरा नान्दी० इति प्रथमरेखायाम् । तदुत्तररेखासु शुन्धन्तां देवर्षयो नां०,शुन्धन्तां ब्रह्मर्षयो नां० इत्याद्यूहो ज्ञेयः । ततो ब्रह्मणे नान्दीमुखाय स्वाहेत्येकं पिण्डं दत्त्वा द्वितीय एवमेव देयस्तूष्णीं वेति प्रतिदैवतं पिण्डद्वयम् । एवमग्रेऽपि विष्णवे नान्दीमुखाय स्वाहेत्यादयः स्वाहान्ताः पिण्डदानमन्त्रा ऊह्याः । अत्र पितरो मादयध्वमित्यादि पुनः शुन्धन्तान्तं तन्त्रमञ्जनमभ्यञ्जनं च कृताकृतम् । पिण्डान् गन्धादिना संपूज्य नत्वोपसंपन्नमिति विसृज्य विप्रेभ्यो दक्षिणादि तन्त्रम् । नेदं पिण्डदानाद्यापस्तम्बादीनाम् । कात्यायनानामाश्वलायनवत् ।

वह ऐसे—नान्दीमुख ब्रह्मा शुद्ध हों, नान्दीमुख विष्णु शुद्ध हों, नान्दीमुख महेश्वर शुद्ध हों, यह प्रथम रेखा में । उसके बाद वाली रेखाओं में नान्दीमुख देवर्षि शुद्ध हों, नान्दीमुख ब्रह्मर्षि शुद्ध हों इत्यादि ऊह जानना चाहिये । तदनन्तर ब्रह्मा नान्दीमुख के लिये स्वाहा ऐसा कहके एक पिण्ड देकर ऐसे ही दूसरा पिण्ड या बिना मन्त्र के चुप चाप दे, इस प्रकार प्रत्येक देवता को दो पिण्ड दे । इसी प्रकार आगे भी नान्दीमुख विष्णु के लिये स्वाहा इत्यादि स्वाहान्त पिण्डदान मन्त्र का ऊह करना चाहिये । उसमें 'पितरो मादयध्वं' इत्यादि पुनः 'शुन्धन्ताम्' पर्यन्त कर्म तन्त्र से करे, अंजन और अभ्यञ्जन करे या नहीं करे । पिण्डों का गन्धादि से पूजन करके प्रणाम कर 'उपसम्पन्नं' ऐसा कहकर विसर्जन करके ब्राह्मणों को दक्षिणा आदि कृत्य करे । आपस्तम्ब आदि के यहां पिण्डदान आदि नहीं होता । कात्यायन आदि के यहाँ आश्वलायन के समान है ।

अष्टश्राद्धोत्तरं तद्दिने द्वितीये वा षट् शिखाकेशान्स्थापयित्वा कक्षोपस्थवर्जं केशश्मश्रुनखादि वापयित्वा स्नात्वा कौपीनाच्छादनादि होमद्रव्यं च विनान्यद्धनादि विप्रादिभ्यः पुत्रादिभ्यश्च त्यजेत् । कौपीनादिकं गैरिकरञ्जितं कृत्वा वैणवं [1]दण्डं सत्वचं शिरोभ्रूललाटान्यतमप्रमाणं समूलमंगुलिस्थूलं विप्रानीतमेका-

१. बौधायनः—'त्रीन् दण्डानङ्गुलीस्थूलान् वैणवान् मूर्धसम्मितान् । एकादशनवद्वित्रिचतुःसप्तान्यपर्वकान् ॥ वेष्टितान् कृष्णगोवालरज्ज्वा तु चतुरङ्गुलान् । एको वा तादृशो दण्डो गोवालसदृशो भवेत् ॥ अनग्निरग्निमुत्पाद्य नित्येन विधिना ततः ।' इति ।

दशनवचतुःसप्तान्यतमपर्वकं पर्वग्रन्थियुतं मुद्रायुतं संपाद्य शङ्खोदकेन प्रणवपुरुषसूक्तकेशवादिनामभिरभिषिच्य स्थापयेत्। ततः कमण्डलुकौपीनाच्छादनकन्थापादुकाः स्थापयेत्। शिक्यपात्रादिकमपि केचित्।

आठ श्राद्धों के अनन्तर उस दिन या दूसरे दिन शिखा के छ केशों को छोड़कर कांख और उपस्थ के विना केश-दाढ़ी-नख को मुड़ा कर स्नान करके कौपीन वस्त्रादि और होम द्रव्य के अतिरिक्त जो अन्य धनादि हैं ब्राह्मणादि तथा पुत्रादि के लिये त्याग दे। कौपीन आदि वस्त्र गेरु से रंग कर छालसहित बांस का दण्ड जो सिर-भौंह-ललाट पर्यन्त में किसी एक प्रमाण का, मूलसहित, अंगुलि के समान मोटा, ब्राह्मण का लाया हुआ, ग्यारह-नव-चार-सात पर्व में से कोई एक पर्व का, पर्व और गांठ से युक्त, मुद्रासहित हो, ऐसा सम्पादन करके उसे शङ्ख के जल से प्रणव-पुरुषसूक्त-केशव आदि के नामों से उस दंड का सिंचन कर रक्खे। इसके बाद कमण्डलु, कौपीन, वस्त्र, कन्था और खड़ाऊं को रक्खे। कोई कहते हैं शिक्य (छींका) और पात्र आदि रक्खे।

संन्यासग्रहणप्रयोगः—देशकालौ संकीर्त्य 'अशेषदुःखनिवृत्तिनिरतिशयानन्दप्राप्तिपरमपुरुषार्थप्राप्तये परमहंसाख्यसंन्यासग्रहणं करिष्ये, तदङ्गतया गणपतिपूजनपुण्याहवाचनमातृकापूजननान्दीश्राद्धानि करिष्ये'। तानि कृत्वा जपेत्—ब्रह्मणे नमः विष्णवे० रुद्राय० सूर्याय० सोमाय० आत्मने० अन्तरात्मने० परमात्मने० अग्निमीळे ऋक्, इषेत्वोर्जेत्वा० अग्न आयाहि ऋक्, शंनोदेवी ऋक्, जपित्वा सक्तुपिष्टं मुष्टित्रयं प्रणवेन त्रिः प्राश्य नाभिमालभेत्—आत्मने स्वाहा अन्तरात्मने० परमात्मने० प्रजापतये स्वाहेति मन्त्रैः। ततः पयोदधिमिश्रमाज्यं जलमेव वा त्रिवृदसीति प्रथमं प्राश्य प्रवृदसीति द्वितीयं विवृदसीति तृतीयं प्राश्यापः पुनन्त्विति जलं प्राश्याचम्योपवासं करिष्ये इति संकल्पयेत्।

संन्यास ग्रहण का प्रयोग—देश काल को कहकर सम्पूर्ण दुःख की निवृत्ति निरतिशय आनन्द की प्राप्ति और परम पुरुषार्थ के प्राप्त्यर्थ परमहंस नामक संन्यास का ग्रहण करूंगा, इसका अङ्गभूत गणपति पूजन, पुण्याहवाचन, मातृकापूजन और नान्दीश्राद्ध को करूंगा'। इनको करके जप करे—ब्रह्मणे नमः, विष्णवे नमः, रुद्राय०, सूर्याय०, सोमाय०, आत्मने०, अन्तरात्मने०, परमात्मने०, अग्निमीळे ऋचा; 'इषेत्वोर्जेत्वा०' 'अग्न आयाहि' ऋचा और 'शंनोदेवी' ऋचा का जप कर तीन मुट्ठी सत्तू प्रणव से तीन बार खा कर नाभि का इन मन्त्रों से स्पर्श करे—आत्मने स्वाहा, अन्तरात्मने स्वाहा, परमात्मने स्वाहा, प्रजापतये स्वाहा। इसके बाद दूध-दही मिले घृत का या जल ही का 'त्रिवृदसि' इस मन्त्र से प्रथम प्राशन करके 'प्रवृदसि' इससे द्वितीय और 'विवृदसि' इससे तृतीय प्राशन करके 'आपः पुनन्तु' इससे जल पीकर आचमन करके 'उपवास करूंगा' ऐसा संकल्प करे।

## अथ सावित्रीप्रवेशः

ॐ भूः सावित्रीं प्रविशामि ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं ॐ भुवः सावित्रीं प्र० ॐ भर्गो देवस्य० ॐ स्वः सावित्रीं प्र० ॐ धियो यो० ॐ भूर्भुवःस्वः सावित्रीं ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं० ऋक्। ततोऽस्तात्प्राक् गृहचाग्निं समिध्य विच्छिन्नश्रे-

त्पुनः संधानविधिना निरग्निर्वा विधुरादिर्वा पृष्ठोदिविविधानेनाग्निं संपादयेत् ।
पृष्ठोदिविविधानं च कात्यायनवैश्वदेवप्रसङ्गे पूर्वार्धे उक्तम् ।

ओं भूः सावित्रीं प्रविशामि, ओं तत्सवितुर्वरेण्यं, ओं भुवः सावित्रीं प्रविशामि, ओं भर्गो देवस्य०, ओं स्वः सावित्रीं प्रविशामि, ओं धियो यो०, ओं भूर्भुवः स्वः सावित्रीं प्रविशामि, ओं तत्सवितुर्वरेण्यं० ऋचा पढ़े। अनन्तर सूर्यास्त से पहले गृह्य अग्नि को प्रज्वलित करके यदि अग्नि का विच्छेद हो तो पुनः संधान विधि से निरग्नि हो या विधुर आदि हो तो पृष्ठोदिवि विधान से अग्नि को प्रज्वलित करे। पृष्ठोदिवि विधान तो कात्यायन वैश्वदेव के प्रसङ्ग में पूर्वार्ध में कहा है।

अथास्तात्पूर्वं ब्रह्मान्वाधानम्—'संन्यासं कर्तुं ब्रह्मान्वाधानं करिष्ये' इति संकल्प्याग्निध्यानाद्याज्यं संस्कृत्य स्रुक्स्रुवौ संमृज्य स्रुचि चतुराज्यं गृहीत्वा ॐ स्वाहेति हुत्वा परमात्मन इदं० परिषेचनादि। इति ब्रह्मान्वाधानम्। ततः सायं संध्याहोमवैश्वदेवान्कृत्वाग्निसमीपे जागरं कुर्यात्। प्रातर्नित्यहोमान्ते वैश्वदेवादिकं कृत्वाग्नेयं वैश्वानरं वा स्थालीपाकं कुर्यात्। तत्र 'करिष्यमाणसंन्यासपूर्वाङ्गभूतमाग्नेयस्थालीपाकं करिष्ये' इति संकल्पः। ध्यात्वा चक्षुषी आज्येनेत्यन्तेऽत्र प्रधानमग्निं चरुणा शेषेणेत्यादि। अग्नये त्वा जुष्टं निर्वपामीत्यादिनाम्ना निर्वापादि। नाम्नैव प्रधानहोमः। एवं वैश्वानरपक्षेऽप्यूहचम्।

'संन्यास करने के लिये ब्रह्मान्वाधान करूंगा' ऐसा संकल्प कर अग्नि का ध्यान आदि घृत का संस्कार करके स्रुक्-स्रुवा का संमार्जन कर स्रुक् में चार बार घृत लेकर ओं स्वाहा इससे होम करके 'परमात्मने इदं०' इससे परिषेचन आदि करे। यह ब्रह्मान्वाधान है। इसके बाद सायंकाल संध्या, होम और वैश्वदेव करके अग्नि के समीप जागरण करे। प्रातःकाल नित्य होम के अन्त में वैश्वदेव आदि करके आग्नेय या वैश्वानर स्थालीपाक करे। उसमें 'किये जाने वाले संन्यास का पूर्वाङ्गभूत आग्नेय स्थालीपाक करूंगा' यह संकल्प है। ध्यान कर 'चक्षुषी आज्येन' इसके अन्त में यहाँ प्रधान अग्नि को चरु से होम करे और शेष से होम करे। 'अग्नये त्वा जुष्टं निर्वपामि' इत्यादि नाम से निर्वाप आदि करे। नाम ही से प्रधान होम करे। ऐसे ही वैश्वानर पक्ष में भी ऊह करे।

ततस्तरत्समन्दीति जपित्वा कुशहेमरूप्यजलैः स्नात्वा देशादि स्मृत्वा 'संन्यासाङ्गभूतं प्राणादिहोमं पुरुषसूक्तहोमं 'विरजाहोमं च तन्त्रेण करिष्ये' इति संकल्प्यान्वाधाने आज्येनेत्यन्ते प्राणादिपञ्चदेवताः समिच्चर्वाज्यैः पुरुषसूक्तेन प्रत्यृचं षोडशवारं समिच्चर्वाज्यैः प्राणाद्येकोनविंशतिदेवता विरजामन्त्रैः प्रतिद्रव्यमेकैकसंख्यसमिच्चर्वाज्याहुतिभिः प्रजापतिं सकृदाज्येन शेषेणेत्यादि। षष्टयुत्तरशतवारं तूष्णीं निरूप्य तथैव प्रोक्ष्य श्रपयित्वाज्यभागान्ते प्राणाय स्वाहेत्यादि-

---

१. शिवगीता—'जुहुयाद् विरजामन्त्रैः प्राणापानादिभिस्ततः। अनुवाकान्तमेकाग्रः समिदाज्यचरून् पृथक्॥ आत्मन्यग्नीन् समारोप्य याते अग्नेति मन्त्रतः। भस्मादायाग्निरित्याद्यैर्विमृज्याङ्गानि संस्पृशेत्॥ पापैर्विमुच्यते सत्यं मुच्यते नात्र संशयः।' इति।

पञ्चमन्त्रैर्द्रव्यत्रयं सकृद्धुत्वा यथादैवं त्यक्त्वा सहस्रशीर्षेति षोडशर्चेन प्रत्यृचं पृथक्पृथग् द्रव्यत्रयं हुत्वा पुरुषायेदं न ममेति सर्वत्र त्यजेत्।

इसके बाद 'तरत्समन्दी' इस मन्त्र को जपकर कुश-सोना-चान्दी के जल से स्नान कर देश आदि का स्मरण कर 'संन्यासाङ्गभूत प्राण आदि का होम, पुरुषसूक्त का होम एवं विरजा होम तन्त्र से करूँगा' ऐसा संकल्प करके अन्वाधान करने पर 'आज्येन' इसके अन्त में प्राण आदि पाँच देवताओं का समिधा-चरु-घृत से, पुरुषसूक्त की प्रत्येक ऋचा से सोलह बार, समिधा-चरु-घृत से प्राण आदि उन्नीस देवता का, विरजा मन्त्रों से प्रत्येक द्रव्य से एक-एक की संख्या से समिधा-चरु-घृत से प्रजापति का होम करे। एक बार घृत से और शेष इत्यादि होम करे। एक सौ साठ बार मौन होकर होम करके उसी प्रकार प्रोक्षण कर पकाकर आज्य भाग के अन्त में 'प्राणाय स्वाहा' इत्यादि पाँच मन्त्रों से तीनों द्रव्यों का एक बार होम कर देवता के अनुसार त्याग कर 'सहस्रशीर्षा' इस सोलह ऋचा की प्रतिऋचा से अलग-अलग तीन द्रव्य का होम करके 'यह परमेश्वर के लिये है मेरा नहीं' इस प्रकार सब का त्याग करे।

## अथ विरजाहोमः

प्राणापानव्यानोदानसमाना मे शुध्यन्तां ज्योतिरहं विरजा विपाप्मा भूयासँ स्वाहा, प्राणादिभ्य इदं०। वाङ्मनश्चक्षुःश्रोत्रजिह्वाघ्राणरेतोबुद्ध्याकूतिः संकल्पा मे शुद्ध्यन्तां ज्योति०, वागादिभ्य इदं०। त्वक्चर्ममाँसरुधिरमेदोमज्जास्नायवोऽस्थीनि मे शुद्ध्यन्तां०, त्वगादिभ्य इदं०। शिरःपाणिपादपार्श्वपृष्ठोरूदरजङ्घशिश्नोपस्थपायवो मे शुद्ध्यं०, शिर आदिभ्य०। उत्तिष्ठपुरुषहरितपिङ्गललोहिताक्ष देहि देहि ददापयिता मे शुद्ध्यं०, पुरुषादिभ्य०। पृथिव्यापस्तेजोवाय्वाकाशा मे शुद्ध्यं०, पृथिव्यादिभ्य०। शब्दस्पर्शरूपरसगन्धा मे शुद्ध्यं०, शब्दादिभ्य०। मनोवाक्कायकर्माणि मे शुद्ध्यन्तां०, मन आदिकर्मभ्य०। अव्यक्तभावैरहंकारैर्ज्योतिरहं०, अव्यक्तादिभ्य०। आत्मा मे शुद्ध्यन्तां ज्यो०, आत्मन इदं०।—

मेरे प्राण-अपान व्यान-उदान-समान शुद्ध हों, मैं ज्योति हूँ रजोरहित पापशून्य हो जाऊँ, ओं स्वाहा यह प्राण आदि के लिये है। मेरे वाणी-मन-आँख-कान-जीभ-नासिका-वीर्य-बुद्धि-आकृति-संकल्प शुद्ध हों, मैं ज्योति हूँ० यह स्वाहा वाणी आदि के लिये है मेरे नहीं। मेरे त्वक्-चर्म-मांस रक्त-मेदा-मज्जा-स्नायु अस्थि-शुद्ध हों मैं ज्योति हूँ, यह त्वक् आदि के लिये हैं०। मेरे सिर-हाथ-पैर-पार्श्व-पीठ-उरु-पेट-जांघ-मूत्रेन्द्रिय-उपस्थ-गुदा शुद्ध हों, यह सिर आदि के लिये है०। मेरे उत्तिष्ठपुरुष-हरित-पिङ्गल-लोहिताक्ष-देहि देहि-ददापयिता शुद्ध हों, यह पुरुष आदि के लिये है०। मेरे पृथिवी-जल तेज वायु-आकाश-शुद्ध हों, यह पृथिवीआदि के लिये है०। मेरे शब्द-रूप-रस-स्पर्श-गन्ध शुद्ध हों, यह शब्द आदि के लिये है०। मेरे मन-वाणी-काय-कर्म शुद्ध हों, यह मन आदि कर्मों के लिये है०। अव्यक्तभावों और अहङ्कारों से मैं ज्योतिरूप हूँ, यह अव्यक्त आदि के लिये है! मेरी आत्मा शुद्ध हो मैं ज्योतिरूप हूँ०, यह आत्मा के लिये है।

अंतरात्मा मे०, अंतरात्मन०। परमात्मा मे०परमात्मन०। क्षुधे स्वाहा क्षुध इदं०। क्षुत्पिपासाय स्वाहा, क्षुत्पिपासायेदं०। विविद्यायै स्वा०, विविद्या०। ऋग्विधा-

नाय० कषोत्काय स्वा०। क्षुत्पिपासामलां ज्येष्ठामलक्ष्मीं नाशयाम्यहम्। अभूतिमसमृद्धिं च सर्वां निर्णुद मे पाप्मानँ स्वाहा, अग्नय इदं०। अन्नमयप्राणमयमनोमयविज्ञानमयमानन्दमयमात्मा मे शुद्धचतां०, अन्नमयादिभ्य०। एवं समिच्चर्वाज्यैः प्रतिद्रव्यं चत्वारिंशदाहुतीर्हुत्वा यदिष्टं यच्च पूर्तं यच्चापद्यनापदि प्रजापतौ तन्मनसि जुहोमि विमुक्तोहं देवकिल्बिषात्स्वाहेत्याज्यं हुत्वा प्रजापतय इदमिति त्यजेत्।

मेरी अन्तरात्मा शुद्ध हो, यह अन्तरात्मा के लिये है। मेरे परमात्मा शुद्ध हों, यह परमात्मा के लिये है०। क्षुधे स्वाहा, यह भूख के लिये है० । क्षुत्पिपासाय स्वाहा, यह भूख प्यास के लिये है०। विविद्यायै स्वाहा, यह विविद्या के लिये है०। ऋग्विधानाय०, कषोत्काय स्वा० । क्षुत्पिपासामलां ज्येष्ठामलक्ष्मीं नाशयाम्यहम् । अभूतिमसमृद्धिञ्च सर्वां निर्णुद मे पाप्मानं स्वाहा, यह अग्नि के लिये है। अन्नमय-प्राणमय-मनोमय-विज्ञानमय और आनन्दमय आत्मा शुद्ध हो, यह अन्नमय आदि के लिये है०। इस प्रकार समिधा-चरु-घृत से प्रतिद्रव्य चालीस आहुति से होम करके यदिष्टं यच्च पूर्तं यच्चापद्य नापदि प्रजापतौ तन्मनसि जुहोमि विमुक्तोहं देवकिल्बिषात् स्वाहा' इससे घृत की आहुति देकर 'यह प्रजापति के लिये है' यह कहकर त्याग करे।

ततः पुरुषसूक्तम् अग्निमीळे इत्यादिचतुर्वेदादींश्च जपित्वा स्विष्टकृदादिहोमशेषं समाप्य ब्रह्माचार्यादिभ्यो गोहिरण्यवस्त्रादि दत्त्वा समासिञ्चन्तु मरुत इति मन्त्रेण गृह्याग्निमुपस्थाय तत्र दारुपात्राणि दहेत्तैजसानि गुरवे दद्यात्। तत 'आत्मन्यग्निसमारोपम् अयं ते योनिरित्यृचा याते अग्ने यज्ञिया तनूस्तये ह्यारोहात्मात्मानमित्यादि यजुषा च त्रिरुक्तेनाग्नेर्ज्वालां प्राश्नन्कुर्यात्। कृष्णाजिनमादाय गृहान्निष्क्रम्य,

सर्वे भवन्तु वेदाढ्याः सर्वे भवन्तु सोमपाः।
सर्वे पुत्रमुखं दृष्ट्वा सर्वे भवन्तु भिक्षुकाः॥

इति पुत्रादिभ्य आशिषं दत्त्वा न मे कश्चिन्नाहं कस्यचित् पुत्रादीनुक्त्वा विसृजेत्। जलाशयं गत्वाञ्जलिना जलमादायाशुः शिशान इति सूक्तेनाभिमन्त्र्य सर्वाभ्यो देवताभ्यः स्वाहेति त्यजेत्।

इसके बाद पुरुषसूक्त और 'अग्निमीडे' इत्यादि चारो वेद की आदि ऋचा को जप कर स्विष्टकृत् आदि होम शेष को समाप्त कर ब्रह्मा और आचार्य आदि को गौ-सुवर्ण-वस्त्रादि देकर 'समासिञ्चन्तु मरुत' इस मन्त्र से गृह्य अग्नि का उपस्थान कर उसमें लकड़ी का पात्र जला दे और धातु के पात्रों को गुरु को दे दे। तदनन्तर अपने में अग्नि का समारोप 'अयं ते योनिः' इस ऋचा को और 'याते अग्ने यज्ञिया तनूस्तये ह्यारोहात्मात्मानं' इत्यादि यजुर्मन्त्र को तीन बार कहकर

---

१. कात्यायनः—'आत्मन्यग्नीन् समारोप्य वेदिमध्ये स्थितो हरिम्। ध्यात्वा हृदि त्वनुज्ञातो गुरुणा प्रैषमीरयेत् ॥' इति।

इनसे अग्नि की ज्वाला का प्राशन करते हुए करे। कालामृग चर्म लेकर घर से निकलकर सब वेद से सम्पन्न हो, सब सोम के पीने वाले हों, सब पुत्र के मुख देखकर संन्यासी हों, इस प्रकार पुत्र आदि को आशीर्वाद देकर न मेरा कोई है न मैं किसी का हूँ, ऐसा कहकर पुत्र आदि को त्याग दे। जलाशय जाकर अञ्जलि से जल लेकर 'आशुः शिशान' इस सूक्त से अभिमन्त्रित करके 'सर्वाभ्यो देवताभ्यः स्वाहा' ऐसा कहकर छोड दे।

सर्वत्यागविधिः—तिथ्यादि स्मृत्वा 'अपरोक्षब्रह्मावाप्तये संन्यासं करोमि, इति संकल्प्य जलाञ्जलिं गृहीत्वा ॐ एष ह वा अग्निः सूर्यः प्राणं गच्छ स्वाहा, ॐ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा, ओं आपो वै गच्छ स्वाहेति मन्त्रत्रयेण जलेष्वञ्जलित्रयं दद्यात्। पुत्रेषणा वित्तेषणा लोकेषणा सर्वेषणा मया परित्यक्ता '[1]अभयं सर्वभूतेभ्यो मत्तः स्वाहा इत्यञ्जलिं जले क्षिपेत्। पुनरेवमभयं[2] दत्त्वा वदेत्—

यत्किंचिद्बन्धनं कर्म कृतमज्ञानतो मया।
प्रमादालस्यदोषोत्थं तत्सर्वं संत्यजाम्यहम्॥
त्यक्तसर्वो विशुद्धात्मा गतस्नेहशुभाशुभः।
एष त्यजाम्यहं सर्वं कामभोगसुखादिकम्॥
रोषं तोषं विवादं च गन्धमाल्यानुलेपनम्।
भूषणं नर्तनं गेयं दानमादानमेव च॥
नमस्कारं जपं होमं याश्च नित्याः क्रिया मम।
नित्यं नैमित्तिकं काम्यं वर्णधर्माश्रमाश्च ये।
सर्वमेव परित्यज्य ददाम्यभयदक्षिणाम्॥
पद्भ्यां कराभ्यां विहरन्नाहं वाक्कायमानसैः।
करिष्ये प्राणिनां पीडां प्राणिनः सन्तु निर्भयाः॥

सूर्यादिदेवान्विप्रांश्च साक्षित्वेन ध्यात्वा नाभिमात्रे जले प्राङ्मुखः सावित्रीप्रवेशं पूर्ववत्कृत्वा तरत्समन्दीति सूक्तं पठित्वा पुत्रेषणाया वित्तेषणाया लोकेषणायाश्च व्युत्थितोऽहं भिक्षाचर्यं चरामीति जले जलं जुहुयात्।

सर्वत्याग की विधि—तिथि आदि का स्मरण करके 'अपरोक्ष ब्रह्म की प्राप्ति के लिये संन्यास करता हूँ' ऐसा संकल्प कर अञ्जलि में जल लेकर 'ॐ एष ह वा अग्निः सूर्यः प्राणं गच्छ स्वाहा' 'ॐ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा ॐ आपो वै गच्छ स्वाहा' इन तीन मन्त्रों से जल में तीनों अञ्जलि जल दे दे। 'पुत्रेषणा वित्तेषणा लोकेषणा सर्वेषणा मया परित्यक्ता अभयं सर्वभूतेभ्यो मत्तः

---

१. कपिलः—'विधिवत्प्रैषमुक्त्वाऽथ त्रिरुपांशु त्रिरुच्चकैः। अभयं सर्वभूतेभ्यो मत्तः स्वाहेत्यपि भुवि॥ निनीय दण्डशिक्यादि गृहीत्वाऽथ बहिर्व्रजेत्।' इति।

२. मनु ने अभय दान का फल कहा है—'यो दत्त्वा सर्वभूतेभ्यः प्रव्रजत्यभयं गृहात्। तस्य तेजोमया लोका भवन्ति ब्रह्मवादिनः॥' अर्थात् जो स्थावरजङ्गमात्मक प्राणियों को अभय देकर घर से संन्यास ले लेता है उस ब्रह्मज्ञानी को तेजोमय लोक प्राप्त होता है।

स्वाहा' यानी पत्नी-पुत्र की इच्छा, धन की इच्छा, लोक की इच्छा, सब इच्छा मैंने छोड़ दी 'सब प्राणियों को अभय देता हूँ' ऐसा कहकर अञ्जलि को जल में त्याग दे। फिर इसी प्रकार अभय देकर कहे—जो कुछ मैंने बन्धन के कर्म अज्ञान से प्रमाद से किया है, आलस्यदोष से उत्पन्न उन सब का त्याग कर मैं विशुद्धात्मा हो गया। शुभ-अशुभ-स्नेहरहित मैं सब काम भोग सुख आदि का त्याग करता हूं। क्रोध, प्रसन्नता, विवाद, गंध, माला, अनुलेपन, भूषण, नाचना, गाना, देना, लेना, नमस्कार, जप, होम, जो मेरी नित्य क्रिया है, नित्य-नैमित्तिक काम्य-कर्म और वर्णधर्म, आश्रम धर्म, सब का परित्याग कर अभय दक्षिणा देता हूं। विहार करता हुआ मैं पैरों से हाथ से वाणी, शरीर और मन से, प्राणियों को पीड़ित नहीं करूँगा, इससे सब प्राणी मुझसे भयरहित हों। सूर्य आदि देवताओं और ब्राह्मणों को साक्षीरूप से ध्यान करके नाभिपर्यन्त जल में पूर्वमुख खड़े होकर सावित्री प्रवेश पहले के समान करके 'तरत्समन्दी' इस सूक्त को पढ़कर पुत्र की इच्छा धन की इच्छा तथा लोक की इच्छा निवृत्त हुआ मैं भिक्षाचरण करूंगा, इस प्रकार जल में जल का होम करे।

### अथ प्रैषोच्चारः

ॐ भूः संन्यस्तं मया ॐ भुवः संन्यस्तं० ॐ स्वः संन्यस्तं० ओं भूर्भुवः स्वः संन्यस्तं मयेति त्रिर्मन्दमध्योच्चस्वरेणोक्त्वाऽभयं सर्वभूतेभ्यो मत्तः स्वाहेति जलं जले क्षिपेत्। शिखामुत्पाट्य यज्ञोपवीतमुद्धृत्य करे गृहीत्वा आपो वै सर्वा देवताः सर्वाभ्यो देवताभ्यो जुहोमि स्वाहा ओं भूः स्वाहेति जले जलैः सह हुत्वा प्रार्थयेत्—

त्राहि मां सर्वलोकेश वासुदेव सनातन।
संन्यस्तं मे जगद्योने पुण्डरीकाक्ष मोक्षद ॥
युष्मच्छरणमापन्नं त्राहि मां पुरुषोत्तम।

'ओं भूः सन्यस्तं मया' 'ओं भुवः संन्यस्तं मया' 'ओं स्वः संन्यस्तं मया' ओं भूर्भुवः स्वः संन्यस्तं मया' ऐसा तीन बार मन्द, मध्य और ऊंचे स्वर से कहकर 'अभयं भूतेभ्यः स्वाहा' यह कहकर जल में जल छोड़े। शिखा का उत्पाटन कर और यज्ञोपवीत को उतार कर हाथ में लेकर 'आपो वै सर्वा देवताः सर्वाभ्यो देवताभ्यो जुहोमि स्वाहा ओं भूः स्वाहा' इससे जल में जल के साथ यज्ञोपवीत का होम कर प्रार्थना करे—हे सब लोकों के प्रभु! सनातन वासुदेव! जगत् का कारण मोक्षदाता पुण्डरीकाक्ष! मैंने संन्यास ले लिया है मेरी रक्षा कीजिये। हे पुरुषोत्तम! मैं आप के शरण में आया हूँ मेरी रक्षा करें।

ततो दिगम्बरः पञ्चपदान्युदङ्मुखो गच्छेत्। विविदिषुश्चेत्तस्मै आचार्यो नत्वा काषायकौपीनाच्छादने दत्त्वा दण्डं दद्यात्। स च कौपीनं वासश्च परिधाय ओं इन्द्रस्य वज्रोसि सखे मां गोपायेति दण्डं गृह्णीयात्। वार्त्रघ्नः शर्म मे भव यत्पापं तन्निवारय। प्रणवेन गायत्र्या वा कमण्डलुम्। इदं विष्णुरित्यासनम्।

इसके बाद नग्न होकर उत्तर मुख हो पांच कदम चले। ज्ञान की इच्छा की कामना हो तो उसे आचार्य नमस्कार कर काषाय कौपीन और वस्त्र देकर दण्ड दे। वह संन्यासी कौपीन और वस्त्र को पहन कर 'ओं इन्द्रस्य वज्रोसि सखे मां गोपाय' इस मन्त्र से दण्ड ग्रहण करे। फिर कहे इन्द्र मेरे लिये कल्याणप्रद हों, जो पाप हो उसका निवारण करें। प्रणव से या गायत्री से कमण्डलु और 'इदं विष्णुः' इस मन्त्र से आसन ले।

## अथ वाक्योपदेशः

ततः समित्पाणिर्गुरुं नत्वा गरुडासनोपविष्टो गुरुं वदेत्—

त्रायस्व भो जगन्नाथ गुरो संसारवह्निना ।
दग्धं मां कालदष्टं च त्वामहं शरणागतः ॥
यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै ।
तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥

इति गुरुमुपस्थाय दक्षिणं जान्वाच्या पादावुपसंगृह्य अधीहि भगवो ब्रह्मेति वदेत् ।

इसके बाद समिधा हाथ में लेकर गुरु को नमस्कार कर गरुडासन से बैठ कर गुरु से कहे— जगत् के नाथ हे गुरुदेव ! संसाररूपी अग्नि से जले और काल से डंसे मुझ शरणागत की रक्षा कीजिये । जो ब्रह्मा को पहले रच कर उसे वेदों को देता है उस आत्म-बुद्धि के प्रकाशस्वरूप देव के शरण में मैं मुमुक्षु प्राप्त हुआ हूँ । इस प्रकार गुरु की स्तुति कर दाहिना जानु नीचा करके गुरु के चरणों को स्पर्श कर ( दाहिने हाथ से दाहिना पैर तथा बायें हाथ से बायां चरण पकड़ कर) हे गुरो ! 'मुझे ब्रह्म का ज्ञान कराइये' ऐसा कहे ।

गुरुरात्मानं ब्रह्मरूपं ध्यात्वा जलपूर्णं शङ्खं द्वादशप्रणवैरभिमन्त्र्य तेन शिष्यमभिषिच्य शंनो मित्र इति शान्तिं पठित्वा तच्छिरसि हस्तं दत्त्वा पुरुषसूक्तं जपित्वा शिष्यहृदये हस्तं कृत्वा मम व्रते हृदयं ते दधामीत्यादि मन्त्रं जप्त्वा दक्षिणकर्णे प्रणवमुपदिश्य तदर्थं च पञ्चीकरणाद्यवबोध्य प्रज्ञानं ब्रह्म अयमात्मा ब्रह्म तत्त्वमसि अहं ब्रह्मास्मीति ऋग्वेदादिमहावाक्येष्वन्यतमं शिष्यशाखानुसारेणोपदिश्य तदर्थं बोधयेत् । ततस्तीर्थाश्रमादिसंप्रदायानुसारेण नाम दद्यात् । ततः पर्यङ्कशौचं कारयित्वा योगपट्टं दद्यात् ।

गुरु अपने को ब्रह्मरूप का ध्यान कर जल से भरे शङ्ख को बारह ओंकार से अभिमन्त्रित कर उससे शिष्य का अभिसिंचन कर 'शन्नो मित्र' इस शान्ति मन्त्र का पाठकर शिष्य के सिर पर हाथ रखकर पुरुषसूक्त को जप कर शिष्य के हृदय पर हाथ रखकर 'मम 'व्रते, हृदयं ते दधामि' इत्यादि मन्त्र को जप कर दाहिने कान में प्रणव और उसके अर्थ का उपदेश कर पञ्चीकरण आदि का ज्ञान करा कर 'प्रज्ञानं ब्रह्म' 'अयमात्मा ब्रह्म' 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इन ऋग्वेद आदि के महा वाक्यों में से किसी एक का शिष्य की शाखा के अनुसार उपदेश कर उसके अर्थ का ज्ञान करावे । इसके अनन्तर तीर्थ आश्रम आदि सम्प्रदाय के अनुसार नाम दे । इसके बाद पर्यङ्कशौच कराकर योगपट्ट दे ।

## अथ पर्यङ्कशौचप्रयोगः

कस्मिंश्चित्पुण्यदिने कश्चिद् गृहस्थः स्वाग्रे पीठादौ यतिमुपवेश्य 'गुर्वनुज्ञातो यतये पर्यङ्कशौचं करिष्ये' इति संकल्प्य वामभागे प्राक्संस्थान्पञ्चमृद्भागान्दक्षिणभागेऽपि तथैव पञ्च संस्थाप्योभयत्र शुद्धोदकं च संस्थाप्य वामप्रथममृद्भागेन, पञ्चवारं मृज्जलाभ्यां यतिजानुद्वयं कराभ्यां युगपत्क्षालयेत् । चरमक्षालने मृद्भा-

गसमाप्तिः । एवमग्रेऽपि । ततो दक्षिणभागस्थप्रथमभागार्धेन स्ववामकरं मृज्जलाभ्यां दशवारं प्रक्षाल्यापरार्धेन तेनैव जलेनोभौ करौ सप्तवारं क्षालयेत् । एवमग्रेऽपि योज्यम् ।

किसी पुण्य दिन में कोई गृहस्थ अपने आगे पीढा आदि पर संन्यासी को बैठाकर 'गुरु की आज्ञा पाकर संन्यासी के लिये पर्यङ्कशौच करूंगा' यह संकल्प करके बायें भाग में पूर्वसंस्थ मिट्टी के पांच भागों को दाहिने भाग में उसी प्रकार पांच रख कर और दोनों जगह शुद्ध जल रखकर बायीं ओर के प्रथम मिट्टी के भाग से पांच बार मिट्टी और जल से संन्यासी के दोनों जानु का दोनों हाथों से एक ही समय में प्रक्षालन करे। अन्तिम बार प्रक्षालन में मिट्टी के भाग की समाप्ति करे। इसी प्रकार आगे भी करे। इसके बाद दक्षिण-भाग-स्थित प्रथम भाग के आधे से अपने बायें हाथ को मिट्टी और जल से दस बार प्रक्षालन कर शेष आधे भाग से उसी जल से दोनों हाथों को सात बार प्रक्षालन करे। इसी प्रकार आगे भी करे।

संख्यायां विशेषस्तूच्यते —वामद्वितीयभागेन चतुर्वारं यतिजङ्घाद्वयं युगपत्प्रक्षाल्य दक्षिणद्वितीयभागार्धेन सप्तवारं वामकरमर्धान्तरेण चतुर्वारमुभौ च करौ क्षालयेत् । वामतृतीयेन यतिगुल्फौ त्रिवारं दक्षिणभागार्धेन वामकरं षड्वारमुभौ करौ चतुर्वारम् । वामचतुर्थेन यतिपादपृष्ठौ द्विवारं दक्षिणार्धेन स्ववामकरं चतुर्वारमुभौ द्विवारमवशिष्टार्धेन । वामपञ्चमेन यतिपादतले सकृद्दक्षिणपञ्चमार्धेन वामस्य द्विवारमुभयोश्चापरार्धेन सकृत्क्षालनमिति ।

संख्या में विशेष तो कहता हूँ—बायें के दूसरे भाग से यति के दोनों जांघ को चार बार एक काल में प्रक्षालन कर दाहिने के दूसरे भाग के आधे से सात बार बायें हाथ को और आधे के अन्तर से चार बार दोनों हाथों का प्रक्षालन करे। बायें के तीसरे भाग से यति के गुल्फों को तीन बार दाहिने भाग के आधे से बायें हाथ को छ बार और दोनों हाथों को चार बार प्रक्षालन करे। बायें के चौथे भाग से यति के पैर और पीठ को दो बार दाहिने के आधे से अपने बायें हाथ को चार बार और दोनों हाथों को अवशिष्ट आधे भाग से दो बार प्रक्षालन करे। बायें के पांचवें भाग से यति के पैर के तलवे में एक बार दाहिने के पांचवें के आधे भाग से बायें हाथ को दो बार और दोनों हाथों को दूसरे आधे भाग से एक बार प्रक्षालन करे।

### अथ योगपट्टः

कारितपर्यङ्कशौचो यतिः कटिशौचं कृत्वा कटिसूत्रकौपीने धृत्वा वस्त्रेणावगुण्ठ्य गुर्वनुज्ञयोच्चासने उपविश्य सभ्यैः सह वेदान्तें किंचिदुपन्यसेत् । गुरुर्यतिः शिष्यं यतिं शिरसि शङ्खेन पुरुषसूक्तेनाभिषिच्य वस्त्रगन्धपुष्पधूपदीपनैवेद्यैः संपूज्य वस्त्रमुपरि धृत्वा यतिभिः सह विश्वरूपाध्यायं पश्यामि देवानित्यारभ्य भुङ्क्ष्व राज्यं समृद्धमित्यन्तं पठित्वा पूर्वकल्पितं नाम दद्यात् ।

जिस संन्यासी का पर्यङ्कशौच कर दिया गया है वह कटि शौच करके कटिसूत्र और कौपीन धारण कर वस्त्र से ढंक कर गुरु की आज्ञा से ऊंचे आसन पर बैठ सभ्यों के साथ वेदान्त में वार्तालाप करे। संन्यासी गुरु संन्यासी शिष्य के सिर में शङ्ख से पुरुषसूक्त से अभिषिंचन कर वस्त्र-

गन्ध-पुष्प धूप-दीप नैवेद्य से पूजन कर ऊपर वस्त्र रखकर संन्यासियों के साथ 'पश्यामि देवान्' यहाँ से आरम्भ कर 'भुङ्क्ष्व राज्यं समृद्धं' यहाँतक विश्वरूपाध्याय को पढ़कर पूर्व कल्पित नाम को रक्खे।

ततः शिष्यं वदेत्—इतः परं त्वया संन्यासाधिकारिणे[१]संन्यासो देयो दीक्षा योगपट्टादिकं च कार्यम्। ज्येष्ठयतयो नमस्कार्याः। ततो गुरुः कटिसूत्रं पञ्चमुद्रालंकृतं पूर्वंदण्डं च शिष्याय दत्त्वा शिष्यं यथासंप्रदायं नमस्कुर्यात्। अन्ये यतयो गृहिणश्च नमस्कुर्युः। शिष्यो नारायणेत्युक्त्वोच्चासनादुत्थाय तत्र गुरुमुपवेश्य यथाविधि नत्वाऽन्ययतीन्नमेत्। इति गृह्याग्निमतो विधुरादेश्च विविदिषासंन्यासप्रयोगः।

इसके बाद शिष्य से कहे—इससे आगे तुम्हें संन्यास के अधिकारी को संन्यास दो, दीक्षा और योगपट्ट आदि करो। ज्येष्ठ यतियों को नमस्कार करे। इसके बाद गुरु कटिसूत्र और पञ्च मुद्रा से विभूषित पूर्वोक्त दण्ड शिष्य को देकर सम्प्रदायानुसार शिष्य को नमस्कार करे। अन्य संन्यासी और गृहस्थ प्रणाम करें। शिष्य 'नारायण' ऐसा कह कर ऊँचे आसन से उठकर उस पर गुरु को बैठाकर विधि से नमस्कार कर अन्य यतियों को नमस्कार करे। गृह्याग्निमान् और विधुरादि का विविदिषा संन्यास प्रयोग समाप्त।

## अथाग्निहोत्रिणो विशेषः

तत्र श्रौताग्नयो विच्छिन्नाश्चेत्पुनराधानं पावमानेष्ट्यन्तं पूर्णाहुत्यन्तं वा कृत्वा प्रायश्चित्तादि सावित्रीप्रवेशान्तं पूर्ववत्कुर्यात्।

उसमें श्रौताग्निवाले यदि विच्छिन्नाग्नि हों तो पुनः आधान पावमान इष्टि पर्यन्त या पूर्णाहुति पर्यन्त करके प्रायश्चित्त से सावित्री प्रवेश तक कर्म पूर्ववत् करे।

## अथ ब्रह्मान्वाधानम्

अग्नित्रयं समिध्य संस्कृतमाज्यं स्रुचि चतुर्वारं गृहीत्वाहवनीये पूर्णाहुतिं ओं स्वाहा परमात्मन इदमिति कुर्यात्। सायंसंध्याग्निहोत्रहोमान्ते उत्तरेण गार्हपत्यं द्वन्द्वशः पात्राण्यासाद्याहवनीयदक्षिणतः कौपीनदण्डाद्यासादयेत्। रात्रिजागरान्ते प्रातर्होमादि कृत्वा पौर्णमास्यां ब्रह्मान्वाधानं चेत्पौर्णमासेष्टिं कृत्वा दर्श-

---

१. संन्यास का मनूक्त अधिकारी—'ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत्। अनपाकृत्य मोक्षं तु सेवमानो व्रजत्यधः॥' अर्थात् देव, ऋषि और पितृ इन तीन ऋणों को पूरा करके ही मन को मोक्ष में लगावे यानी संन्यास ग्रहण करे। उन ऋणों को विना पूरा किये मोक्ष ( संन्यास ) का सेवन करने वाला नरकगामी होता है। तीन ऋणों से छुटकारा पाने के लिये कहा है—'जायमानो वै ब्राह्मणस्त्रिभिर्ऋणैर्ऋणवान् जायते, यज्ञेन देवेभ्यः, प्रजया पितृभ्यः, स्वाध्यायेन ऋषिभ्यः।'—

अपि च—'अधीत्य विधिवद् वेदान् पुत्रांश्चोत्पाद्य धर्मतः। इष्ट्वा च शक्तितो यज्ञैर्मनो मोक्षे निवेशयेत्॥' अर्थात् द्विज सविधि वेदों को पढ़कर धर्म से पुत्र को उत्पन्न कर और यथाशक्ति यज्ञों का अनुष्ठान कर मोक्षसाधक संन्यास में मन लगावे। 'अनधीत्य द्विजो वेदाननुत्पाद्य तथा सुतान्। अनिष्ट्वा चैव यज्ञैश्च मोक्षमिच्छन् व्रजत्यधः॥' अर्थात् द्विज वेद का अध्ययन, पुत्रों का उत्पादन और अग्निष्टोमादि यज्ञों का अनुष्ठान किये विना मोक्षसाधक संन्यास की इच्छा करने पर नरक जाता है।

